के चुनाव में हस्तक्षेप करने की छूट दी जाए, तो यह कदम आत्मघाती होगा। इससे भी ज्यादा महत्वपूर्ण जो बात है; वह यह है कि कांग्रेस के नए नेता में ऐसा साहस और ऐसी प्रतिबद्धता होनी चाहिए कि वह गांधीजी की इच्छाओं के बावजूद तब स्वंतत्र रूप में कार्य कर सकें, जब देश में क्रांतिकारी आंदोजन की आवश्यकता हों।

इस तथ्य को सामने रखकर कि हारा हुआ अवसरवादी गुट युवा वामदल के नेतृत्व के कार्यों में बाधा उत्पन्न करने में हर संभव शक्ति का प्रयोग करेंगा, ताकि उसे नीचा दिखा सके—हमें चाहिए कि हम कार्य को संगठित रूप में करें, न कि किसी बहुत बड़े राजनीतिक प्रदर्शन पर बल दें। वाममार्ग की विजय का उत्सव मनाना जल्दबाजी होगी। दुर्भाग्य से संवैधानिककता बड़े नेताओं के छोटे—से क्षेत्र तक सीमित नहीं है, बल्कि मंत्रालयों को स्वीकार कर लेने के कारण यह संगठन के उच्च एवं निम्न पदों तक फैल चुका है। जो लोग वाममार्गियों के साथ दिखाई देते हैं, वे भी सुधारवादी कारणों से भ्रष्ट हैं। पुरे देश की जिला कांग्रेस कमेटियां ऐसे ही तत्वों के नियंत्रण में हैं। इस नियंत्रण से आज भी क्षेत्रीय स्वनियंत्रित संगठन लाभ उठा रहे हैं। नए वाममार्गी नेता का प्रथव कर्तव्य यही होगा कि वह इन लघु संस्थाओं को ऐसे अवांछित तत्वों के नियंत्रण से बचाए। दूसरे शब्दों में, सबसे पहले संगठन की समस्या को हल करना होगा।

इस प्रकार अखिल भारतीय कांग्रेस कमेटी के सचिवालय का गठन सबसे महत्वपूर्ण कार्य है। नीचे से ऊपर तक संगठन के निर्माण का उत्तरदायित्व अखिल भारतीय कांग्रेस कमेटी के सचिवालय का होना चाहिए। ऐसे केंद्रीकृत निर्देशन व नियंत्रण द्वारा उन प्रांतीय झगड़ों और शत्रु—गुटों का अंत संभव हो सकता है, जो फिलहाल कांग्रेस में उपस्थित है। अखिल भारतीय कांग्रेस कमेटी कें संगठन सचिव का पद किसी अनुभवी व्यक्ति को सौंपा जाना चाहिए।

कठोर और निर्णायक कदमों का सुझाव देने में मैं उन समस्याओं कों कम करके नहीं आंक रहा, जो सामने उपस्थित होने वाली हैं। मुझे लगता है कि नई अखिल भारतीय कांग्रेस कमेटी का उदारवाद के प्रति रूझान रहेगा। इससे इस स्पष्ट नीति में बाधा पैदा होगी कि आप के सहयोगियों को बहुसंख्या में कार्यकारिणी में शामिल किया जाए। आपको देशबंधु के अनुभव को दुहराना होगा और आपातकाल के लिए तैयार रहना होगा। इस कठिनाई का सामना करने के उद्देश्य से आप अखिल भारतीय कांग्रेस कमेटी की वर्तमान कार्य—पद्धति का अनुगमन नहीं कर सकते।

किंतु अखिल भारतीय कांग्रेस कमेटी द्वारा पैदा की गई कठिनाइयों को पार करने की एक लोकतांत्रिक पद्धति भी है। यह सदस्यों के बहुमत (मेरा अभिप्राय मूड से है) को नहीं दर्शाती। वह मार्ग यही है कि आप विशेष अधिवेशन बुलाएं, जो कि निश्चित रूप से आपकी नीति को आखिल भारतीय कांग्रेस कमेटी के विरूद्ध पेश

करेंगी। इस विशेष अधिवेशन में निर्णयात्मक बहुमत, जिसे निश्चित रूप से आमंत्रित किया जाएगा, वामपंथियों द्वारा ही प्राप्त किया जाएगा—जिसके द्वारा जिला कांग्रेस कमेटी के नियंत्रण का कार्य, नीचे की समितियों पर नियंत्रण स्थापित करके तथा प्राइमरी सदस्य का राजनीतिक स्तर बढ़ा कर किया जाएगा।

अंत में; कांग्रेस द्वारा जिस नीति का अनुपालन आप करवाना चाहते हैं, वह उस प्रस्ताव में पूर्ण रूप से वर्णित होनी चाहिए जिसे कांग्रेस अधिवेशन में परिचर्चा के लिए पेश किया जाना है। इस प्रकार आप पुराने नेताओं की वास्तविकता को उजागर करने का अवसर पाएंगे।

यह प्रस्ताव कार्यकारिणी के समक्ष पेश किए जाने हैं जिसके वर्तमान गठन के मुताबिक वे आप द्वारा अध्यक्षीय चुनाव में पेश की गई स्पष्टवादिता के कारण उन प्रस्तावों को पारित नहीं करेंगे। उस स्थिति में आपको अपने प्रस्ताव सीधे कांग्रेस के समक्ष पेश करने होंगे तथा पुराने नेताओं की स्पष्ट नीति का खुले—आम विरोध करने पर मजबूर होना पड़ेगा। इस प्रकार वास्तविका मुद्दे स्पष्ट होंगे और उच्च राजनीतिक स्तर पर विवाद उठ खड़ा होगा। इससे आंदोलन के विकास में बहुत मदद मिलेगी।

यह कहना आवश्यक नहीं है कि मैं सदैव तुम्हारे साथ हूं। जब भी मेरे सहयोग की आवश्यकता हो, मुझे पर निर्भर कर सकते हो। पत्र—व्यवहार में अधिक नहीं कहा जा सकता तथा कई सुझावों में विस्तुत वार्तालाप अपेक्षित है, जो मिलने पर ही संभव है। इस माह के मध्य में मेरी कलकत्ता आने की संभावना है। तब हम व्यक्तिगत रूप से उन मुद्दों पर चर्चा कर सकेंगे। मैं यह जानना चाहूंगा कि आप मुझसे क्या अपेक्षा रखते हैं?

शुभकामनाओं और हार्दिक बधाई के साथ,

आपका शुभाकांक्षी,
एम. एन. रॉय

मुस्तफा अल नाहस पाशा के लिए

डी. एल. टी.
मुस्ताफा अल नाहस पाशा
हेलियोपोलिस
काहिरा

मिस्त्र

भारतीय राष्ट्रीय कांग्रेस की ओर से मैं आपको और आपके सहयोगियों को कांग्रेस के सालाना अधिवेशन में त्रिपुरी में 10 मार्च को सादर आमंत्रित करता हूं और बाद में कुछ दिन मिस्त्र के नेता के रूप में यहां ठहरने का आमंत्रण देता हूं। आपकी यात्रा से दोनों देशों के बीच सद्‌भावना को शक्ति मिलेगी और हमारे देशवासियों के लिए यह प्रेरणा का स्त्रोत बनेगा। आपके प्रवास के दौरान भारत आपको हार्दिक स्वागत व सम्मान प्रदान करेगा।

सुभाष बोस
अध्यक्ष

सुभाषचंद्र बोस
38/2, एल्गिन रोड,
कलकत्ता
7 फरवरी, 1939

अखिल भारतीय कांग्रेस कमेटी के कार्यकारी महासचिव के लिए

वर्ष 1938 के लिए कार्यकर्ता
अध्यक्षः अध्यक्ष का कलकत्ता का पता :
सुभाषचंद्र बोस
38/2, एल्गिन रोड, कलकत्ता
कोषाध्यक्ष
जमनालाल बजाज — टेलीफोन
पार्क 59
महासचिव — तार
सुवासबोस
जे. बी. कृपलानी

अखिल भारतीय कांग्रेस कमेटी
स्वराज भवन, इलाहाबाद
टेलीफोन : 341, तार : कांग्रेस
सेवा में,
कार्यकारी महासचिव
अखिल भारतीय कांग्रेस कमेटी

**इलाहाबाद**
**28 फरवरी, 1938**

प्रिय मित्र,

आप जानते ही हैं कि मिस्त्र का प्रतिनिधिमंडल त्रिपुरी कांग्रेस में भाग लेने जा रहा है। कांग्रेस अधिवेशन के बाद हमें उनके लिए दस दिन की यात्रा का कार्यक्रम बनाना है। कृपया महत्वपूर्ण प्रांतीय कांग्रेस कमेटियों से यह पूछने के लिए परिपत्र भेज दें कि क्या वे इस प्रतिनिधिमंडल को अपने प्रदेशों में आमंत्रित करना चाहेंगे? क्या वे अपने प्रांत में उनका खर्च वहन कर पाएंगे? आपको उनसे यह भी कहना है कि वे उन्हें अधिकतम सुविधाएं उपलब्ध कराएं। लाहौर, दिल्ली, लखनऊ, आगरा, इलाहाबाद, बनारस, पटना, कलकत्ता, मद्रास , नागपुर आदि शहरों में ही घूमने लायक समय उनके पास होगा। मार्ग के स्थानों को हमें छोडना होगा। वे लगभग पंद्रह दिन भारत में रहेंगे। इनमें से 3–4 दिन वे त्रिपुरी में बिताएंगे। प्रांतीय कांग्रेस कमेटियां आपको त्रिपुरी के पते पर अपने उत्तर भिजवा सकती हैं। मैंने स्वागत समिति से त्रिपुरी में उनके रहने की व्यवस्था करने के लिए कह दिया है।

आपका शुभाकांक्षी
सुभाषचद्र बोस

एम. एन. रॉय की ओर से

3 बी, स्टोर रोड
बालीगंज
कलकत्ता
5 मार्च, 1939
सेवा में,
सुभाषचंद्र बोस
अध्यक्ष, अखिल भारतीय राष्ट्रीय कांग्रेस
त्रिपुरी

प्रिय मित्र,

अपनी यात्रा से इंफ्लूएंजा लेकर लौटा हूं। यह जानकर बहुत कष्ट हुआ कि आप भी बीमार थे। इसलिए हमारा पुनः मिलना संभव नहीं हो पाया तथा हम शेष विषयों पर बातचीत नहीं कर पाए। मुझे विश्वास है कि 6 तारीख के त्रिपुरी सम्मेलन में आपके

समर्थकों द्वारा पेश किया जाने वाला प्रस्ताव स्वीकृत हो जाएगा। बिस्तर पर पड़ा होने के कारण मैं 6 तारीख से पहले त्रिपुरी नहीं पहुंच सकता। इसलिए मैंने प्रस्तावों के प्रारूप कामरेड जयप्रकाश नारायण को भिजवा दिए हैं। मेरे विचार से यह उन लोगों द्वारा प्रायोजित होना चाहिए, जिन लोगों को भविष्य में कांग्रेस के मार्गदर्शन का उत्तरदायित्व संभालमा है। उन प्रारूपों की प्रतियां संलग्न हैं। मुझे विश्वास है कि इन प्रस्तावों के पक्ष में बड़ी संख्या में मत (प्रतिनिधियों का) प्राप्त होगा। यदि अन्य वाममार्गी दलों ने भी अपना समर्थन दिया, तो बहुमत अवश्य प्राप्त हो जाएगा।

मैं 7 तारीख को बंबई मेल से त्रिपुरी पहुंचूंगा। आशा करता हूं कि अत्यधिक श्रम के कारण आपका स्वास्थ्य बिगड़ेगा नहीं।

आपका शुभाकांक्षी
एम. एन. रॉय

जैकब गुणानिधि विश्वास के लिए

वर्ष 1938 के लिए कार्यकर्ता
अध्यक्ष:
सुभाषचंद्र बोस
कोषाध्यक्ष
जमनालाल बजाज
महासचिव

जे. बी. कृपलानी

अखिल भारतीय कांग्रेस कमेटी
स्वराज भवन, इलाहाबाद

झीलगुड़ा पोस्ट ऑफिस
जिला मानभूम
बिहार
14.4.39

मेरे प्रिय श्री विश्वास,

जब से मैंने समाचारपत्रों में नए मनोनीत काउंसलरों की सूची देखी है, तभी से आपको पत्र लिखने की सोच रहा था। जब आप काउंसलर थे, तब उन्होंने आपको

सच्चाई व स्पष्टवादिता से कार्य करने के लिए दंडित किया। आपके चरित्र की जानकारी मुझे हैं अतः मुझे विश्वास है कि इस बार आपका नाम शामिल न होने से आप परेशान नहीं होंगे।

मैं वर्ष 1924 से निगम से संबद्ध रहा हूं। आपको मालूम ही है कि मुझे किसी की खुशामद या बिना वजह प्रशंसा करने की आदत नहीं है। बिना बढ़ा–चढ़ाकर बात कहने के बावजूद मैं यह कह सकता हूं कि यह मेरे अनुभव में पहली बार देखने में आया है कि जब मनोनीत क्रिश्चन काउंसलर ने निगम के अपने कर्तव्यों को एक सचचे क्रिश्चयन के रूप में पूरा किया हो। आपकी समझ की मैं कद्र करता हूं। मुझे विश्वास है कि हमारी अभिन्न मैत्री और भी गहरी होगी।

वापसी पर आपसे मिलने की प्रतीक्षा में हूं। मुझे पूर्ण आशा है कि भविष्य में हम लोग सहयोग करेंगे और अन्य क्षेत्रों में मिल–जुलकर कार्य करेंगे।

मैं तेजी से स्वास्थ्य–लाभ कर रहा हूं।

सादर,

आपका शुभाकांक्षी
सुभाषचंद्र बोस

अमियनाथ बोस के लिए

जामदोबा
17.4.39

मेरे प्रिय अमि,

पिछले दो माह से मैं बिस्तर पर हूं यह सबसे लंबी व बुरी बीमारी है। मुझे ब्रोंको–न्यूमोनिया कुछ और बीमारियों के साथ हो गया है (लीवर और आंतों में संक्रमण है)। इस बिमारी के साथ–साथ राजनीतिक संकट के कारण मानसिक उद्वेग भी है। मुझे किसी भी प्रकार का शारीरिक अथवा मानसिक आराम नहीं मिल पाया। तेज बुखार होने के बावजूद बिस्तर में कार्य करना पड़ता है। कभी–कभी तो ऐसा लगता है कि मैं कभी स्वस्थ नहीं हो पाऊंगा। किंतु संकट की घड़ी बीत गई है। मैं स्वस्थ होने को हूं। 21 तारीख को मैं कलकत्ता जाऊंगा। वहां बंगाल प्रदेश कांग्रेस कमेटी की वार्षिक बैठक और अखिल भारतीय कांग्रेस कमेटी की बैठक भी है। तापमान सामान्य है, कमजोरी लंबे समय तक चलेगी। यदि जा सका, तो गर्मियों में परिवर्तन के लिए जाऊंगा। देखते हैं, क्या होता है!

आपके कागजात मिल गए हैं। अतः आपने बयान और उसके उत्तर में जारी बयान (जो कि अध्यक्षीय चुनाव के पहले और बाद में जारी किए गए थे) साथ ही कांग्रेस का लेखा–जोखा भी देखा होगा। पुराने नेताओं का मानना है कि मुझे चुनाव में 25 या

30 प्रतिशत मत प्राप्त होंगे; इसलिए नतीजे से उन्हें धक्का लगा हैं। उन लोगों में बेचैनी का आलम है। उन्हें लगा कि न केवल सात प्रांतीय सरकारें उनके हाथों से फिसली जा रही है, बल्कि गांधीवादियों को लगा कि उनका 20 वर्ष का कार्य एक दिन में धुल गया। उनका सारा नजला मुझ पर गिरा। देशबंधु के बाद से किसी ने भी उन्हें इतनी बुरी तरह नहीं हराया था। तब गांधीजी ने बयान जारी किया। उन्होंने पुराने नेताओं को बचाते हुए कहा कि उनकी हार मेरी हार है। केंद्रवादियों की राय बदलने लगी। वे हमें समर्थन देने का बाध्य थे किंतु जैसा कि उन्होंने बताया, वे गांधीजी को निकाल बाहर करने को तैयार नहीं थे।

मेरी अस्वस्थता उस समय की सबसे बुरी घटना थी। त्रिपुरी निश्चय ही हमारी हार थी। किंतु जैसा कि बंबई के मेरे एक मित्र ने मुझे बताया था, यह बिस्तर में पड़े एक ऐसे बीमार आदमी का मसला है; जो (1) पुराने नेताओं के 12 महारथियों, (2) जवाहरलाल नेहरू, (3) सात प्रांतीय सरकारों (जो पुराने नेताओं का प्रचार करने में संलग्न हैं) तथा (4) महात्मा गांधी के नाम, प्रभाव व सम्मान से संघर्ष कर रहा था। उन्होंने इस हार को नैतिक विजय की संज्ञा दी।

हार की वजह सी. एस. पी. (कांग्रेस समाजवादी पार्टी) के नेतृत्व द्वारा धोखा दिया जाना भी था और कार्यों में हुई गलतियों के भी काराण। अब सी. एस. पी. की जड़ें हिल गई हैं, क्योंकि उसके नेताओं की त्रिपुरी नीति के कारण कार्यकर्त्ताओं में विद्रोह की भावना पैदा हो गई है। कम्युनिस्ट पार्टी भी सी. एस. पी. नेताओं द्वारा निर्धारित नीतियों (सी. एस. पी. नेताओं के साथ गुप्त समझौता) का बिल्कुल उलट हुआ।

संकट की इस घड़ी में मुझे व्यक्तिगत रूप में किसी व्यक्ति ने इतनी हानि नहीं पहुंचाई, जितनी पंडित नेहरू ने। यदि वे हमारा साथ देते, तो हमें बहुमत प्राप्त होता। यदि वे तटस्थ भी रहते, तो भी हमें बहुमत मिलता। किंतु त्रिपुरी में उन्होंने पुराने नेताओं का साथ दिया। मेरे विरूद्ध उनके प्रचार ने मुझे 12 महारथियों के कार्यों से भी ज्यादा हानि पहुंचाई। कितने दु:ख की बात है यह!

फिलहाल भविष्य अनिश्चित है। मेरे और गांधीजी के बीच वार्तालाप चल रहा है। किसी निष्कर्ष पर पहुंचेंगें या नहीं, अभी कहना कठिन है। यह भी संभव है कि अंततः मुझे त्यागपत्र देना ही पड़े।

जनता की नजर में सी. एस. गिरी है। किंतु इसका यह अर्थ नहीं कि इससे एम. एन. रॉय को लाभ हुआ है। वे आजकल बंगाल की यात्रा पर हैं। हर जगह उनका सम्मान किया जा रहा है। बंगाल में उनके प्रति सहानुभूति है, किंतु क्या वे कोई पद पा सकेंगे? यह उनके समर्थकों पर निर्भर है कि वे किन लोगों से समझौता करते हैं।

वे अति व्यक्तिवादी है। इसलिए मिलकर कार्य करने में असमर्थ हैं। यही उनकी सबसे बड़ी कमजोरी है।

अध्यक्षीय चुनाव और उसके बाद की घटनाएं कितनी भी दुर्भाग्यशाली क्यों न हो, लेकिन उन्होंने राजनीतिक जागरूकता को प्रखर किया है। बाद में ये प्रगति के लिए लाभदायक सिद्ध होगी। हमारा भविष्य फिलहाल कुछ भी हो, लेकिन अंततः है उज्जवल। एक यथार्थवादी के रूप मेंमैं यह कह रहा हूं। 90 प्रतिशत प्रगतिशील और क्रांतिकारी शक्तियां हमारे साथ है।

मुझे खेद है कि अध्यक्षीय चुनाव के बाद जवाहर की स्थिति खराब हुई है–विशेष रूप से त्रिपुरी में उनके रवैये के कारण उनके अपने प्रशंसक ही उनसे खफा हो चुके हैं। प्रतिनिधियों ने डेढ़ तक उन्हें सुनने से इंकार किया, वे तभी शांत हुए जब मेजदादा (शरदचंद्र बोस) ने उनसे शांत रहने की अपील की। ऐसा कभी नहीं हुआ था। आज एक कभी नहीं।

प्यार,
सदैव आपका,
सुभाष

एम. एन. रॉय की ओर से
3 बी, स्टोर रोड
बालीगंज, कलकत्ता
18 अप्रैल, 1939

प्रिय मित्र,

विजयनगरम जिला कांग्रेस कमेटी ने मुझे उस ज्ञापन की प्रति भेजी है, जो उन्होंने तुम्हारे सम्मुख पेश किया। मुझसे कहा गया है कि विचारवादियों के मुद्दे को उठाने की आवश्यकता के बारे में आपकसे कहूं। यदि मैं उनसे इस विषय में न्याय नही चाहता होता, तो निश्चय ही मैं ऐसा नहीं कर पाता और संबद्ध गुट का सदस्य न होता। विजयनगरम जिला कांग्रेस संगठन दो वर्षों से वामपंथी के नियंत्रण में था। पी. सी. सी. उन्हें हटाने की कोशिश में है और इस प्रयास में वह हर प्रकार का हथकंडा अपनाने को तैयार है। फिर भी क्रांतिकारियों के नियंत्रण को कमजोर करना संभव नहीं हुआ, क्योंकि वे अच्छा कार्य कर रहे थे तथा सभी सदस्यों का विश्वास उन्हें प्राप्त था। इस विषय का विस्तृत वर्णन ज्ञापन में किया गया है। मुझे आशा है कि आप समय निकालकर इसे पूरा पढ़ेंगें और ऐसे निर्देश जारी करेंगे, जिससे क्रांतिकारियों को दक्षिणपंथियों के षड्यंत्रकारी आक्रमण से बचाया जा सके। यह बता दूं कि इस जिले के सभी तेरह प्रतिनिधियों ने आपके पक्ष में मत दिया और इस कारण भी डी.सी.सी. उन पर आक्रमण

कर रही है।

मुझे यह जानकर अति प्रसन्नता हुई कि आपका स्वास्थ्य अब ठीक है। आप अपने उत्तरदायित्व का निर्वाह करने योग्य हो गए हैं। आप बहुत कठिन परिस्थितियों से घिरे हैं तथा उपनिवेशवाद–विरोधी सभी लोगों से आपको पक्का और सही समर्थन मिलना आवश्यक है। मैं पूर्ण सहयोग का वायदा दोहराता हूं तथा इस तथ्य से भी परिचित हूं कि किन्हीं कारणों से (जिनसे मै अनभिज्ञ हूं) आपको मेरी वफादारी के प्रति संशय हैं वास्तविकता यह है कि मुझे यह रिपोर्ट मिली है कि हाले ही में मित्रों से वार्तालाप के दौरान आपने मुझे एक कैरियरिस्ट के रूप में परिचित कराया। मुझे उस पर विश्वास नहीं हो रहा । फिर भी मैं आपके उस प्रयास का स्वागत करूंगा, जो आप इस भावना को हटाने के लिए करेंगे। मुझे विश्वास है आप उचित समझेंगे, तो ऐसा अवश्य करेंगे।

शुभकामनाओं और हार्दिक बधाई सहित,

आपका शुभेच्छु,
एम. एन. रॉय

श्रीयुत सुभाषचंद्र बोस
जामदोबा

अखिल भारतीय कांग्रेस कमेटी के कार्यकारी महासचिव के लिए

वर्ष 1938 के लिए कार्यकर्ता
अध्यक्ष : अध्यक्ष का कलकत्ता का पता :

सुभाषचंद्र बोस
कोषाध्यक्ष
जमनालाल बजाज
पार्क 59
महासचिव
सुवासबोस
जे. बी. कृपलानी

38/2, एल्गिन रोड,
कलकत्ता
टेलीफोन :

तार :

अखिल भारतीय कांग्रेस कमेटी
स्वराज भवन, इलाहाबाद
टेलीफोन : 341, तार : कांग्रेस

झीलगुड़ा पोस्ट ऑफिस

## सुभाष चन्द्र बोस के दस्तावेज-II

जिला : मानभूम
18 अप्रैल, 39
सेवा में,
कार्यकारी महासचिव
अखिल भारतीय कांग्रेस कमेटी
इलाहाबाद

प्रिय मित्र,
आज ही मैंने आपको निम्न तार भेजा है:

कृपया सभी प्रादेशिक कांग्रेस कमटियों को तार द्वारा सूचित करें कि 23 अप्रैल को 'युद्ध विरोधी दिवस' के रूप में मनाएं। आज ही प्रेस सूचना भी जारी की है-- सुभाष बोस।

आज जो बयान प्रेस में जारी किया, उसकी प्रति भी इसके साथ भेज रहा हूं।

आपका शुभाकांक्षी,
सुभाषचंद्र बोस

सीता सेन के लिए

झीलगुड़ा पोस्ट ऑफिस
जिला : मानभूम
बिहार
18 अप्रैल, 39

मेरी प्रिय सीता,

तुम्हारे पहले बच्चे के जन्म पर बधाई का पत्र मैं बहुत पहले लिख चुका होता, जब लीला से मुझे यह समाचार मिला। उसने बताया कि तुमने काफी तकलीफें उठाई, किंतु अब पहले से बेहतर हो। मुझे आशा है कि अब तुम और तुम्हारा बच्चा दोनों ही स्वस्थ होंगें।

पिछले दो माह से मैं बहुत कष्ट में हूं--विशेष रूप से संकट की घड़ी में अपने स्वास्थ्य के बिगड़ जाने के कारण। बहरहाल संकट टल गया है। मैं ठीक हो रहा हूं और जीवन के संघर्ष के लिए एक बार फिर तैयार हो गया हूं। 21 तारीख को मैं कलकत्ता जा रहा हूं।

संतोष के पिछले पत्र का उत्तर न दे पाने के कारण मैं उससे क्षमा चाहता

हूं, जो उसने मेयो अस्पताल या किसी के विषय में लिखा था। मैं इस विषय में सहायता करने को तैयार था—हालांकि मैं नहीं जानता कि कोई परिणाम निकलेगा इसका या नहीं। किंतु अवांछित घटनाओं ने मुझे घेर लिया है : यह भी नहीं जान पर रहा कि सिर के बल खड़ा हूं या पैरों के बल।

मैं नही जानता कि फिर कब तुम्हें पत्र लिख पाऊंगा क्योंकि मैं उद्देश्य प्राप्ति के लि प्रयत्नरत हूं। किंतु कृपया समय—समय पर अपनी सूचना मुझे देती रहना।

प्यार सहित,

तुम्हारा शुभाकांक्षी
सुभाषचंद्र बोस

बोस—गांधी पत्राचार 1940—41
38/2 एलगिन रोड,
कलकत्ता,
23—12—1840

प्रिय महात्माजी,

महादेवभाई प्रेसीडेंसी जेल में मुझसे मिले तो मैंने उनके जरिये आपको एक संदेश भेजा। मैंने उनसे आपको यह बताने का अनुरोध किया कि अगर आप आंदोलन शुरू करते हैं तो हमारी यथायोग्य सेवायें पूरी तरह आपके जिम्मे सौंप दी जाएगीं। मैंने उन्हें आपसे बंगाल विवाद के निपटारे के लिए पहल करने का अनुरोध करने को भी कहा था, ताकि यह प्रांत आंदोलन में अपनी पूरी ताकत लगा सके। चूंकि आप सर्वेसर्वा (डिक्टेटर) नियुक्त किए गए थे, इसलिये आप कांग्रेस की ओर से आसानी से इस मामले में हस्तक्षेप कर सकते हैं, मैंने ऐसा ही सोचा।

उस समय मेरी दिली अपेक्षा थी कि आप जन—आंदोलन शुरू करें, जैसा 1921, 1930 और 1932 में किया था। यद्यपि महोदवभाई ने मुझे बताया कि आप व्यक्तिगत सविनय अवज्ञा के बारे में विचार कर रहें हैं। अभी यह स्पष्ट है कि आपके द्वारा शुरू किया गया आंदोलन जन संघर्ष है। अगर सरकार ने युद्ध—विरोधी भाषण की अनुमति दे दी तो मुझे लगता है कि यह आंदोलन समाप्त हो जाएगा। फिर भी, जहां तक हमारी रानीतिक सोच के अनुरूप हमारे वश में होगा, हम आंदोलन की संकुचित व्यापकता और ढांचे के बावजूद इसमें सहयोग करना चाहेंगे। हम जानना चाहते है कि क्या आपको हमारा यथायोग्य सहयोग स्वीकार होगा और अगर सहयोग स्वीकार होता है तो आप हमसे क्या काम लेना चाहेंगे। आपको जो सहयोग अर्पित किया गया है वह

इस मायने में बिना शर्त है कि हमारी कांग्रेस आलाकमान से जो भी शिकायत हो, हमारे रास्ते में बाधक नहीं होगी। अगर और जब आलाकमान हमारे साथ अनुचित और अन्यायपूर्ण ढंग से पेश आएगी तो हमारी प्रतिक्रिया तदनुरूप होगी। हम उसका विरोध करेंगे जैसे इस समय हम मौलाना अबुल कलाम आजाद की मनमानी और स्वेच्छाचारी कार्रवाई का विरोध कर रहे हैं। लेकिन इसके कारण देश के सामने जो महत्वपूर्ण मुद्दे हैं, उनकी अनदेखी हम कतई नहीं कर सकते और उनमें आप हमारी राजनीतिक सोच के अनुरूप हमारा पूरा सहयोग पा सकते हैं। मेरी प्रार्थना है कि आप हमारा सहयोग स्वीकार करें।

बंगाल की स्थिति के बारे में मैंने महोदव भाई को बताया था कि अगर आप एकता चाहते हैं तो यह आपकी इच्छा मात्र से हो सकती है और इसके लिये केवल आपके और मेरे भाई शरत बाबू की बातचीत जरूरी है। तब से स्थिति खराब हुई है। आपने इस मामले में मौन और विरक्त रहना पसन्द किया है।

मौलाना कथित आनुशासनिक कार्रवाई के बौराहे रास्ते पर सिर के बल चल रहे हैं। मुझे इससे कोई परेशानी नहीं है क्योंकि अगर वे चाहते हैं तो हम उनसे उन्हीं के तरीके से सामना कर लेंगे। वे हमारी सार्वजनिक प्रतिष्ठा को जरा भी नुकसान नहीं पहुंचा सकते और वो इस प्रांत की जनता के सामने अपने को ही हास्यास्पद बना रहे हैं और ऐसा करके कांग्रेस के नाम को धूल में मिला रहे हैं। मैं पूरी नम्रता के साथ कहना चाहते हैं कि हम उनका सामना करने को पूरी तरह सक्षम हैं। चूंकि लगता है कि मौलाना के कामकाज को आपकी मौन स्वीकृति है, मैं इस मामले में आपके हस्तक्षेप का अभ्यर्थी नहीं हूं। मैं बस इतना चाहता हूं कि हम पर थोपे गए इस दुर्भाग्यपूर्ण तमाशे के बावजूद, महत्वपूर्ण मुद्दों से संबंधित मामलों में हम सहयोग करें और जहां तक हमारा संबंध है, हम सहयोग देने के लिए आतुर हैं। मैं आपको पूरी ईमानदारी से सहयोग अर्पित कर रहा हूं।

मैं यह पत्र एक संबंधी के जरिये भेज रहा हूं, जो नागपुर जा रहे हैं। मैंने उन्हें पत्रोत्तर के लिये वहां रूकने को कहा है। आपका स्वास्थ्य कैसा है? अखबारों से फिर बेचैनी पैदा करने वाली खबरें मिल रही हैं। मैं स्वास्थ्य–लाभ कर रहा हूं, लेकिन सुधार धीमी गति से हो रहा है।

सादर प्रणाम,<br>
सस्नेह आपका,<br>
सुभाष चन्द्र बोस<br>
महात्मा गांधी<br>
वर्धा।

सेवाग्राम
वर्धा,
29 12 40

प्रिय सुभाष,

स्वस्थ या अस्वस्थ, आप अदम्य हैं। धूम-धडाका करने से पहले स्वस्थ तो हो लीजिये।

मौलाना साहब से मेरा सलाह-मशविरा नही हो रहा है लेकिन जब मैं फैसले के बारे मे अखबारो मे पढता हू तो उसे स्वीकार किए बगैर नही रह सकता। मुझे इस बात पर अचरज होता है कि आप अनुशासन और अनुशासनहीनता मे अतर नहीं करते।

लेकिन मैं आपसे सहमत हू कि जहा तक लोकप्रियता का सवाल है मौलाना साहब आप दोनो मे से किसी की बराबरी नही कर सकते लेकिन अन्तरात्मा का लोकप्रियता से ऊचा स्थान है। मुझे पता है कि बगाल मे दोनो के बगैर ठीक से कामकाज चलाना कठिन है। मै यह भी जानता हू कि आप काग्रेस के बगैर भी अपना काम कर सकते हैं। लेकिन काग्रेस को इस बडी असुविधा के होते हुए किसी तरह काम सभालना है।

सुरेश ने मुझे लिखा था कि शरत आ रहे हैं। मै प्रतीक्षा कर रहा हू। वे जब चाहे आ सकते हैं, आप भी। आप जानते हैं यहा आपकी अच्छी देखभाल होगी।

जहा तक ब्लॉक के सविनय अवज्ञा मे शरीक होने का सवाल है, मै सोचता हू कि आपके और मेरे बीच तो आधारभूत मतभेद है, ऐसे मे यह सभव नही है। जब तक हम मे से कोई एक-दूसरे के दृष्टिकोण से सहमत नही होता, हमारे रास्ते अलग ही रहेगे। चाहे हमारा गतव्य स्थान समान दिखायी दे, लेकिन केवल दिखायी ही दे।

तब तक हम एक ही परिवार का सदस्य होने के नाते, जो हम हैं भी, एक-दूसरे के प्रति स्नेह प्रकट करे।

आपका
बापू

38/2, एलगिन रोड,

कलकत्ता,
10 1 1941

प्रिय महात्माजी,

मुझे 29 दिसम्बर का आपका पत्र पाकर खुशी हुई। विषयवस्तु से उतनी नहीं,

जितनी उसमें उल्लिखित आपके विचारों के स्पष्टीकरण से। इस पक्ष से, ह्रदय से और ईमानदारी से सहयोग देने की केवल मेरी व्यक्तिगत इच्छा नहीं है बल्कि मेरा साथ देने वाले अनेक लोगों की यह इच्छा है। ऐसा करने के लिये अपने राजनीतिक सिद्धान्तों और मान्यताओं का परित्याग करना न तो आवश्यक है और न ही वांछनीय। जैसा कि आप जानते हैं पिछले संघर्षों में बहुतों ने पक्के गांधीपंथियों के साथ कंधे से कंधा मिलाकर काम किया जबकि अनेक महत्वपूर्ण सवालों पर उनसे मतभेद था। ऐसा फिर क्यों नहीं हो सकता हैं? मैं आपसे अपने फैसले पर पुनर्विचार करने की प्रार्थना करता हूं।

आपके पत्र में एक वाक्य ऐसा है जिसका महत्त्व मुझे पक्का विश्वास नहीं है कि मैं सही ढंग से समझ सका हूं। आपने कहा है– 'जब तक हम में से कोई एक–दूसरे के दृष्टिकोण से सहमत नहीं होता, हमारे रास्ते अलग ही रहेंगें, चाहे हमारा गंतव्य स्थान समान दिखायी दे, लेकिन केवल दिखायी ही दे।' क्या इसका तात्पर्य यह है कि हमारे राजनीतिक लक्ष्य अलग–अलग हैं? ऐसा कैसे हो सकता है? कृपया मुझे बताएं, ठीक–ठीक मतलब है आपका?

अनेक ऐसे लोग हैं जो पत्र–व्यवहार के इस विषय पर हमारे विचार जानने को उत्सुक हैं और उनमें से कुछ हमारे बीच सहमति की अपेक्षा करते हैं। यहां कया मुझे इस पत्र व्यवहार को उन्हें दिखाने की और आवश्यक हुआ तो इसे प्रकाशित करने की अनुमति है? अब तक मैंने केवल दो–तीन मित्रों को ही दिखाया है।

मुझे आशा है आप स्वस्थ हैं। कुल मिलाकर मैं बेहतर हूं, लेकिन कुछ शिकायतें जाने का नाम नहीं लेतीं।

सादर प्रणाम,<br>
सस्नेह आपका,<br>
सुभाष<br>
महात्मा गांधी<br>
सेवाग्राम

प्रेषक जवाहरलाल नेहरू<br>
आनन्द भवन,<br>
इलाहाबाद<br>
11 जुलाई, 1939<br>
श्री सुभाष चन्द्र बोस

बम्बई

प्रिय सुभाष,

आपका 8 जुलाई का पत्र मुझे अभी–अभी मिला है। मुझे लगता है हम जितने स्पष्ट तौर पर अनेक विषयों पर असहमत हैं, उतने ही इस विषय पर भी। इस संबंध में बहस करने का कोई लाभ नहीं । मेरा अपना ख्याल यहथा कि कामथ ने इस मामले में गलत रूख अपनाया था। आपने मुझे पर खास इरादा रखने का आरोप लगाया हैं, जो न मेरे लिये उचित है और न आपके लिये। जब तक कामथ के विचार इतने जोरदार ढंग से व्यक्त न किए गए हों कि योजना समिति के उनके काम में आड़े आएं, तब तक मेरी यह बात बिल्कुल बेमानी थी कि उनके क्या विचार हैं। मेरा ख्याल है, मैंने जनवरी में ही योजना सनिति जिस पक्ष का प्रतिनिधित्व करती है, उसकी बजाय वे सार्वजनिक जीवन के प्रचार संबंधी पक्ष से बहुत अधिक आकृष्ट हुए थे। अगर यही उनकी इच्छा थी, जिसके लिये वे पूरी तरह अधिकृत थे, तो योजना समिति में उनके लिये कोई स्थान नहीं था।

आपने ए. के. साहा का उल्लेख किया है और सुझाव दिया है कि उन्हें संयुक्त सचिव नियुक्त किया जाना चाहिए था। योजना समिति के सदस्य के नाते साहा को अवैतनिक महासचिव नियुक्त किया जा सकता था, लेकिन योजना समिति की सदस्यता से इस्तीफा दिये बगैर वेतनभोगी संयुक्त सचिव नियुक्त नहीं किया जा सकता था। हम सदस्यता से उनका इस्तीफा नहीं चाहते थे, क्योंकि उन उप–समितियों में उनके अनुभव का हम लाभ उठाना चाहते थे, जिनके वे सदस्य हैं। संयुक्त सचिव होने पर वे किसी उपसमिति का सदस्य भी नहीं हो सकते थे। मैं नहीं सोचता कि उन्हें महासचिव बनाना संभव था क्योंकि इसके लिये तकनीकी ज्ञान नहीं, बल्कि भारत की आर्थिक स्थितियों और भारत की जनता की व्यापक जानकारी की आवश्यकता थी। मैं उनके लिये किसी प्रांतीय सरकार में उपयुक्त स्थान दिलाने की पूरी कोशिश कर रहा हूं।

मुझे दुख है कि आप मुझे समझने में कठिनाई महसूस करते हैं। शायद यह कोशिश के लायक भी नहीं है।

सस्नेह आपका,<br>
जवाहरलाल नेहरू

बोस–टैगोर पत्राचार<br>
प्रेषित रवीन्द्र नाथ टैगोर<br>
बर्तवान स्टेशन<br>
11.12.39

मानानीय,

लम्बे अर्से से मैं आपके पास आने की सोच रहा हूं। बात करने के ढेर सारे विषय हैं–मुझे आपकी सलाह की जरूरत है। अगर मुझे समय पर पता चल गया होता कि आप कलकत्ता में मेरा इंतजार करेंगे, तो मैं पूर्वी बंगाल से अवश्य ही जल्द लौट आया होता। जब मैं कलकत्ता लौटा तो मुझे मालूम हुआ कि कलकत्ता में मेरा इंतजार करने के बाद आप शांति निकेतन लौट गए। मैं अभी उत्तर प्रदेश से लौट रहा हूं–मैं अच्छा महसूस नहीं कर रहा हूं। आशा है कि तो–तीन दिन में मैं ठीक हो जाऊंगा। आने से पहले मैं तार भेजकर आपकी अनुमति ले लूंगा। कृपया मेरा सादर प्रणाम स्वीकार करें।

विनीत,
सुभाष चन्द्र बोस

प्रेषित रवीन्द्र नाथ टैगोर के सचिव
टेलीग्राम
कलकत्ता 12 दिसम्बर, 1939

सचिव रवीन्द्र नाथ टैगोर शांति निकेतन
क्या कवि पन्द्रह को कलकत्ता पहुंच रहे हैं?

सुभाष बोस

जेल से शरत चन्द्र बोस को पत्र
सेंसर किया गया और स्वीकृत
अस्पष्ट, 28/10 स्वीकृत
डी.सी. एस. बी. के स्थान पर
अस्पष्ट
प्रेसीडेंसी जेल,
लेफ्टि, कर्नल, कलकत्ता
आई. एम. एस.
24.10.1940

प्रिय मेजदादा,

मैंने अभी हाले ही में आपके देहरादून के पते पर अपना विजया प्रणाम भेजा। आपको अब तक वह पत्र मिल चुका होगा।

इन दिनों मैं आपको भेजे गए, मौलाना अबुल कलाम आजाद के पत्र के बारे में सोच रहा हूं और संयोगवश स्वर्गीय वी. जे. पटेल की वसीयत को लेकर मौलाना

अबुल कलाम आजाद और सरदार वल्लभ भाई द्वारा एक–दूसरे की प्रशंसा के बारे में।

पहले के बारे में मैं आपकी प्रतिक्रिया नहीं जानता लेकिन में इसके बारे में यथायोग्य प्रतिक्रिया दे रहा हूं। चूंकि अगला अधिकवेशन शुरू होने वाला है, मैं नहीं चाहता कि आप बंगाल विधानसभा से त्यागपत्र दें। लेकिन आप सुविधाजनक समय पर इस्तीफा दे सकते हैं और कांग्रेस आलाकमान को यह चुनौती दे सकते हैं कि वे सबसे अच्छे व्यक्ति को विरोध में खड़ा कर परीक्षण के तौर पर चुनाव करवा लें। आगामी अधिवेशन का अंतिम दिन सुविधाजनक समय होगा, बशर्ते अगले अधिवेशन से पहले पुनर्निवाचन के लिए समय उपलब्ध हो। सुविधाजनक समय पर आपके त्यागपत्र की घोषणा उससे कुछ पहले की जाए।

फिर भी, यह अपेक्षाकृत छोटी बात है। जो वास्तव में महत्वपूर्ण है, वह यह सवाल है कि हम किधर जा रहे हैं, मेरा आशय कांग्रेस से है। एक–एक कर के लोग कभी–कभी नहत्वपूर्ण लोग जिन्होंने सेवा की है, कष्ट झेला है और त्याग किया है–ऊब कर कांग्रेस को छोड़ रहे हैं। इस नुकसान की भरपाई के लिए दूसरे संगठनों से गठबंधन करने जैसा कुछ नहीं किया गया है और न निकट भविष्य में ऐसी कोई संभावना है और मैं कांग्रेस में किसी नये व्यक्ति को शामिल होते भी नहीं देखता हूं।

महात्मा गांधी ने शायद स्पष्ट अनुभव किया कि विघटन की इस प्रक्रिया का उनकी पार्टी के लिये दुखद परिणाम होगा और बिना शर्त सहयोग लेने के अपने मूल दृष्टिकोण से मुकर के और उसके स्थान पर उन्होंने चयनात्मक व्यक्तिगत सविनय अवज्ञा आन्दोलन शुरू करके, स्वयं को और अपने अनुयायियों को सहारा देने का प्रयास किया। लेकिन क्या यह आंखों में धूल झोंकना नहीं है? यह न तो सहयोग है और न जनसंघर्ष है। इससे किसी को भी खुशी नहीं है और यह हमें जहां का तहां रोके रखेगा और इस अभियान को स्वराज से कुछ लेना–देना नहीं है। यह केवल देशवासियों के एक खास वर्ग को झांसा दे सकता है, जिनको आसानी से इस सोच का धोखा दिया जा सकता है कि गांधीजी कुछ सार्थक करने जा रहे हैं।

सहयोग समझ में आ सकता है। अपनी असंगतियों के बावजूद रायवाद भी समझ में आ सकता है। जनसंघर्ष भी समझा जा सकता है। लेकिन यह क्या है? न आम, न गुठली, न कोई आभास।

अपने पाखंडी दम्भ (पटेल वसीयत मामला), लोकतंत्र के उल्लंघन और राजीतिक बुराइयों (हैदराबाद रियासत की प्रजा को सलाह) के लिये अपने विलक्षण और अबोधगम्य फार्मूले के साथ गांधीवाद का वर्तमान दौर, कुछ हद तक वीभत्स हो गया है। यह सोचने को बाध्य होना पड़ता है कि भारत के राजनीतिक भविष्य के लिए कौन

बड़ा खतरा है–ब्रिटिश नौकरशाही या गांधीपंथी श्रेणीबद्ध संगठन। यथार्थवाद विहीन आदर्शवाद के, जिसकी एकमात्र अन्तर्वस्तु ढोंगी प्रकृति की खोखली भावुकता हो, परिणामों के मामले में कभी फलदायक नहीं होता।

झांसा पट्टी का यह खेल किसी को धोखा नहीं दे सकता, न तो सरकार को और न जनता को– क्योंकि दुनिया के लोग उतने बेवकूफ नहीं होते, जितना हमारा यह पुरोहित तंत्र समझता है। हमें शांत दृढ़ता के साथ आगे बढ़ना है। वह दिन दूर नहीं जब इस मार्के के गांधीवाद का पर्दाफाश होगा। मुझे इससे खुशी हुई कि आपने मौलाना के आदेश को यथायोग्य तिरस्कार–भाव से लिया।

आशा है वहां मेजबौदीदी और आप सभी स्वास्थ्य लाथ कर रहे होंगे। आप कब वापस लौट रहे हैं? इसमें जल्दबाजी न कीजिए, पहले स्वस्थ हो लीजियें। मैं देखता हूं कि वहां अखबार वाले आपके पीछे पड़े हैं। क्या फारवर्ड ब्लॉक के लोग भी आपके पीछे पड़े हैं? उन इलाकों में जनता का हमें बहुत अच्छा समर्थन है। मुझ पर केंन्द्रीय सभा का चुनाव लड़ने का दबाव पड़ा है और मैं राजी हो गया हूं। इतना ही।

आपका प्रिय स्नेहभाजन,

सुभाष

पुनश्च :– कुछ दिन पहले मैंने विजया उपहार के लिए धन्यवाद करते हुए मौलाना को तार भेजा। सु.च.बो.

श्रीयुत शरत सी. बोस,
रायल होटल,
देहरादून, यू. पी.

सेंसर किया गया और स्वीकृत
अस्पष्ट, 4.11 स्वीकृत
डी.सी. एस. वी. के स्थान पर अस्पष्ट

| | |
|---|---|
| लेफ्टि, कर्नल, | प्रेसीडेंसी जेल, |
| आई. एम. एस. | कलकत्ता |
| अधीक्षक | 31.10.40 |

प्रिय मेजदादा,

आपको मेरा विजया का पत्र और उसके बाद भेजा गया पत्र अवश्य मिल गया होगा। पता नहीं देहरादून से मेजबौदीदी ओर आपको कैसा लाभ पहुंचा है। आशा है लाभ हुआ होगा।

आपने अखबारों में केन्द्रीय सभा में मेरे निर्वाचन के बारे में पढ़ा होगा। आशा करता हूं आलाकमान इससे जरूरी सीख लेने में नहीं चूकेगीं।

कांग्रेस की राजनीति के बारे में मैं जितना ही सोचता हूं, उतना ही मेरा विश्वास पक्का होता जाता है कि भविष्य में हमें आलाकमान का विरोध करने में अधिक ताकत और समय लगाना चाहिए। जब स्वराज मिलता हे, तब अगर सत्ता ऐसे घटिया, प्रतिशोधी और बेईमान लोंगो के हाथों में चली गयी तो देश का क्या होगा? अगर हमने अभी विरोध क्यों करना चाहिए, इसका दूसरा कारण यह हे कि राष्ट्रीय पुनर्निर्माण के बारे में उनकी कोई धारणा नहीं है। अगर स्वतंत्र भारत को पुनर्निर्माण गांधीपंथी, अहिंसक सिद्धांतों पर हुआ तो गांधीवाद स्वतंत्र भारत काक गर्त्त में ले जाएगा। भारत तब सभी लुटेरी ताकतों को स्थायी रूप से नियंत्रित करेगा। हमें अभी कांग्रेस आलाकमान का विरोध करने पर ध्यान केन्द्रित करना चाहिए और इसके लिये जहां भी और जब भी संभव हो, हमें अन्य राजनीतिक दलों के साथ गठबंधन करना चाहिए।

पिछले सप्ताह से बड़ी आंत (कोलोन) और एपेंडिक्स के नीचे पेट में दर्द के कारण मैं स्वस्थ नहीं रहा हूं। वैसे, दर्द अब कम है। मैं इसे वूडबर्न पार्क के पते पर भेज रहा हूं क्योंकि मुझे पता नहीं आप कब लौटेंगे। प्रणाम,

आपका प्रिय स्नेहाभाजन,
सुभाष
प्रेषित श्रीयुत शरत सी. बोस,
कलकत्ता

सेंसर किया गया और स्वीकृत
अस्पष्ट, 26/11
डी.सी. एस. वी. के स्थान पर

प्रेसीडेंसी जेल,
कलकत्ता 15.11.40

प्रिय मेजदादा,

अपने मुकदमें को सार–संक्षेप देते हुए और इसमें निहित अवैधता और अन्याय के बारे में लिखकर मैं आज अमिय को हवाई डाक से भेज रहा हूं। मैं चाहता हूं कि आप उन्हें इसी विषय पर विस्तृत पत्र लिखकर हवाई डाक से भेजें। मैं चाहता हूं कि अमिय संसद में और बाहर के मेरे मित्रों को जानकारी दे। यह काम आसानी से भारतीय समझौता से इंडिया लीग आदि में कुमारी अगाथा हैरिसन, कृष्ण मेननन तथा अन्य मित्रों के जरिये किया जा सकता है।

अनेक लोग इसमें बहुत रूचि लेंगे बशर्ते जानकारी हो। उदाहरणस्वरूप मिस्टर थर्टल एम. पी. लेंसबरी के दामाद, जो कलकत्ता में आपके अतिथि थे– या

मिस्टर ग्रीनवूड एम. पी. जो अभी मंत्रिमंडल में हैं और जिन्होंने 1938 में लंदन में मेरे सार्वजनिक स्वागत की अध्यक्षता की थी या 'न्यूज क्रानिकल' के मिस्टर वर्नन बार्टलेट एम. पी. जिनसे पहली बार मैं क्रानिकल हाऊस में सर वाल्टर लेटन द्वारा दिये गए लंच में मिला था और जो कलकत्ता में मेरे साथ चाय में शरीक हुए या मिस्टर सोरेनसेन एम. पी. जो भारतीय मामलों के अथक प्रश्नकर्ता हैं और जिनसे मेरा परिचय लंदन में हुआ था।

मुझे पता नहीं आजकल हवाई डाक को लंदन पहुंचन में कितना समय लगता है। अगर विलम्ब होना कमोबेश निश्चित हो तो कृपया इसके स्थान पर लम्बा समुद्री तार भेजें।

मैं अमिय से कह रहा हूं कि वे बस इतना करें कि मेरा पत्र दो–तीन मित्रों को दे दें, वे बाकी काम कर लेंगे। अमिय को इस मामले में और अधिक परेशान होने की जरूरत नहीं है।

आपका प्रिय स्नेहभाजन,

सुभाष

श्रीयुत शरत सी. बोस
1, वूड बर्न पार्क
कलकत्ता

सेंसर किया गया और स्वीकृत
अस्पष्ट, 20/11
डी.सी. एस. वी. के स्थान पर
अत्यावश्यक

प्रेसीडेंसी जेल,
कलकत्ता 17.11.40

प्रिय मेजदादा,

मेरे दोनों सीनियर एडवोकेट बीमार पड़ गए हैं–मेरा आशय बरद बाबू और संतोष बाबू से हैं। आशा है कि वे शीघ्र ठीक हो जाएंगे। अलीपुर में मेरा मुकदमा 23 तारीख को आएगा, बरद बाबू वहां का मुकदमा देखते हैं। अगर बरद बाबू 23 तारीख तक ठीक नहीं हुए तो उस दिन के लिए कृपया कोई इन्तजाम कीजिऐ।

आशा है आपको अब तक 24.10 और 31.10 के मेरे पत्र पत्र मिल गए होंगे। अब वर्धा तमाशे को दूसरा दृश्य शुरू हो गया है।

पिछले दो–तीन दिनों से मुझे साइटिका किस्म का दर्द कमर में था। मैं अब भी मुक्त भाव से चल–फिर सकता हूं और अब तक चिन्ता की कोई बात नहीं है। आशा है कि आप स्वस्थ होंगे। मां कैसी हैं?

आपका प्रिय स्नेहभाजन,
सुभाष

श्रीयुत शरत सी. बोस
1, वूडबर्न पार्क,
कलकत्ता
स्वीकृत
अस्पष्ट
लेफ्टि कर्नल आई एम एस
अधीक्षक
प्रेसींडेसी जेल

नेताजी को जयप्रकाश नारायण का गुप्त पत्र 1940

नेताजी जब भारत से निष्क्रमण की तैयारी कर रहे थे, तो उन्हे जयप्रकाश नारायण का, जो उस समय जेल मे थे, निम्नलिखित गुप्त पत्र विशेष सदेशवाहक के जरिये मिला। बिना तारीख का यह पत्र जयप्रकाश की हसलिपि में ओर स्याही से लिखा था। लेखक ने स्पष्टता सुरक्षा के कारणो से पत्र में हस्ताक्षर नही किया था। कलकत्ता के नेताजी भवन में एक बार आने पर जयप्रकाश ने मूल पत्र को स्वय अपना बताकर इसकी पहचान पत्र नेताजी रिसर्च ब्यूरो के अभिलेखागार मे सुरक्षित रखा है। —सम्पादक

प्रिय कामरेड

मैं यह पत्र यथेष्ट चिन्ता के बगैर नही लिख रहा हूं चिन्ता, क्योकि मुझे पता नहीं है कि आपको इस पाकर कैसा लगेगा। मुझे पता नहीं था कि जब मैं कहूंगा कि मेरे मन मे कभी भी आपके प्रति दुर्भावना नही थी, तो आप इसे कितनी गभीरता से लेंगे। कुछ राजनीतिक मतभेद थे, जिन्हे मैंने छिपाने की कोशिश की। लेकिन इससे अधिक कभी कुछ नहीं था। दूसरी ओर, मैंने हमेशा आपके साहस और दृढनिश्चय की सराहना की है। और अब, जब मेरे मन में यह बात बैठ गयी है, मैं आपकी दूरदर्शिता ओर पूर्वबोध की सराहना करता हूं।

यहा मैं अपने मन की पुरानी बातों को दोहरा रहा हू। हाल की घटनाओ ने मेरी पूरी सोच को परिस्थिति के अनुकूल कर दिया है। मैं स्वीकार करता हूं कि समझौता—विरोधी सम्मेलन तथा आपकी और स्वामीजी की नीति न्यायसगत सिद्ध हुई है। पहला अवसर मिलते ही मै सार्वजनिक तौर पर ऐसा कहूंगा।

मैं अत्यन्त महत्वपूर्ण सुझाव देने के लिए आपको लिख रहा हू और आपसे

अनुरोध है, आप इस पर गंभीरतापूर्वक विचार करें। यह सुझाव हमारे भावी कार्य की पूरी दशा–दिशा और भारत में क्रांतिकारी आंदोलन के विकास से संबंधित है। मैंने यहां स्वामी जी से इस पर बात की है और उनकी प्रतिक्रिया अनुकूल है। विस्तार में बातचीत अभी होनी है, जिसका परिणाम मैं सही समय पर लिख भेजूंगा। मैंने यह सुझाव बाहर के सी. एस. पी. के मित्रों को भेजा है। संभवतया उनमें से कुछ तथा अनुशीलन के मित्र इस संबंध में आपसे मिलें।

इस सुझाव की चर्चा करने से पहले मैं संक्षेप में अपने दृष्टिकोण से आपको अवगत कराना चाहूंगा कि मैं वर्तमान स्थिति और निकट भविष्य को किस रूप में देखता हूं।

मेरे ख्याल से अभी हमारा मूल उद्देश्य, ऐसी कार्य–दिशा तय करना हे जो आधारभूत तौर पर कांग्रेस से स्वतंत्र हो। कांग्रेस के सविनय अवज्ञा आंदोलन आरम्भ करने से इस उद्देश्य का महत्व या तात्कालिकता तनिक भी कम नहीं होगी। इसमें लेशमात्र भी संदेह नहीं है कि अगर सविनय अवज्ञा का आरंभ होता है तो वह साम्राज्यवाद से कुछ रियायतें लेने के अलावा किसी बड़े उद्देश्य के लिये नहीं होगा। जैसा जवाहर लाल का कहना हे, 'दिल्ली संकल्प न तो मृत हुआ है और न दफन।' जैसे ही ब्रिटिश सरकार समझौते की कोई इच्छा प्रदर्शित करेगी, उसे तुरन्त पुनर्जीवित कर लिया जाएगा। इसलिये हर हालत में हमारे सामने निश्चित संभावना है, ऐसी कांग्रेस की, जो साम्राज्यवाद से मेल–मिलाप कर ही लेगी, जिसकी कम या अधिक कीमत, दोनों पक्षों की आवश्यकतों के अनुरूप तय होगी।

अब तक हमारे काम की मूलभूत मान्यता थी कि कांग्रेस राजनीतिक कार्य का प्रमुख तंत्र है–साम्राज्यवाद के विरूद्ध एक बहुवर्गीय मोर्चा (मजदूर और राष्ट्रीय बुर्जुआ जिसके दो छोर हैं)। अब से हमारा काम पूरी तरह इस विपरीत मान्यता के अनुसार आगे बढ़ेगा कि कांग्रेस राजनीतिक काम–काज का अब मुख्य आधार नहीं रही। मेरा यह कहना नहीं है कि कांग्रेस की जनता पर पकड़ समाप्त हो गयी है (यद्यपि इसका विपरीत अधिक सही है कि पिछले कुछ वर्षो में कांग्रेस पर जनता की जो भी पकड़ थी, वह समाप हो गयी है) या साम्राज्यवाद का विरोध करने में इसकी भूमिका समाप्त हो गयी है। वास्तव में, वर्तमान स्थिति में ऐसे ही विरोध की संभावना है लेकिन इसका उद्देश्य दिल्ली संकल्प की मांग में से थोड़ा–बहुत पूरा करने का होगा। वर्तमान परिस्थितियों में कांग्रेस को हमारे द्वारा प्रभावित किए जाने की कोई संभावना नहीं है

यहां पर कांग्रेस में हुए परिवर्तन का उल्लेख करना आवश्यक है। वास्तव में यह अब भी व्यापक आधार वाला जन–संगठन है, लेकिन इसका नेतृत्व एक ऐसे गुट के हाथों में सिमट गया है, जो जन–विरोधी (श्रमिक–विरोधी, किसान–विरोधी, कुछ हद

तक लोकतंत्र–विरोधी भी), और सिद्धांत तथा सहानुभूति के मामले में पूरी तरह बुर्जुआ है। किसान, मजदूर और वाम राष्ट्रीय प्रभाव अलग–थलग पड़ गए हैं। इन परिस्थितियों में जन क्रांतिकारी आंदोलन के लिए कांग्रेस से कुछ अपेक्षा करना बहुत बड़ी मूर्खता होगी तथा अगर और जब कांग्रेस का संघर्ष शुरू होगा तो उसे 'क्रांतिकारी मोड़' देने की हम अस्पष्ट रूप से भी अपेक्षा नहीं कर सकते हैं। हमें इसकी पूरी संभावना खारिज कर देनी होगी।

इस बात के और भी कारण है कि हम क्यों अभी कांग्रेस के बगैर राजनीतिक जन आंदोलन का आधार तैयार करें। कांग्रेस का उद्देश्य राष्ट्रीय स्वतंत्रता की प्राप्ति था। यह उद्देश्य सामान्य तौर पर केवल क्रांतिकारी तरीके से ही पूरा किया जा सकता था, और कांग्रेस से अपेक्षा थी कि वह काफी दूर तक क्रांतिकारी मार्ग पर (अपनी ढुलमुल नीति के साथ) चलेगी। फिर भी, वर्तमान परिस्थितियों में, इस बात की पूरी संभावना है कि उसी हद तक इस उद्देश्य की पूर्ति होगी जहां तक इस समय की कांग्रेस की इच्छा होगी और वह भी साम्राज्यवाद के साथ समझौते के जरिये। निस्संदेह समझौते के लिये दबाव की जरूरत होगी और निस्संदेह कांग्रेस दबाव डालना जारी रखेगी (किसी किस्म की सीधी कार्रवाई की हद तक)।

जा सत्ता श्री राजगोपालाचारी लाखों भारतवासियों के खून–पसीने से 'हथियाने' की आशा करते है, वह पूर्ण स्वराज नहीं हो सकता। यह आजादी उतनी ही होगी, जितनी श्री राजगोपालाचारी और उनकी 'कांग्रेस' ब्रिटिश सैनिक और आर्थिक संरक्षण बनाए रखने की अपनी इच्छा के अनुरूप हिम्मत कर सकते हैं, (ताकि विदेश के हमले से और देश के अन्दर की 'अव्यवस्था' से 'आजादी' बचाये रख सकें और आर्थिक यथास्थिति बनाए रख सकें) यह बहुत बड़ी आशा नहीं है कि इस तरह की व्यवस्था वैसी खास परिस्थितियों में ब्रिटिश शासन वर्ग के लिए अरूचिकर नहीं होगी, जो देर–सवेर उत्पन्न हो।

इससे यह निष्कर्ष निकलता है कि हम एक दौर के अंतिम मुकाम पर पहुंच गए हैं। साम्राज्यवाद के विरूद्ध भारतीय जनता (राष्ट्रीय बुर्जुआ, शहरी मध्यवर्ग, किसान और मजदूर) का संयुक्त अभियान एक छोर पर है। राष्ट्रीय बुर्जआ और मध्य वर्ग का एक वर्ग (ऊपरी तबका) संघर्ष (राष्ट्रीय सुरक्षा आदि के नाम पर) छोड़ रहा है। वे साम्राज्यवाद से थोड़ी बहुत सत्ता हथिया कर उस पर काबिज हो सकते हैं, लेकिन उनसे साम्राज्यवाद के सभी अवशेषों क ध्वस्त होने तक लड़ने की अपेक्षा नहीं की जा सकती। साम्राज्यवाद के अवशेषों और लोकतांत्रिक क्रांति चलाने का जिम्मा मजदूरों, किसानों और निम्न मध्यवर्ग पर पड़ता है। इस तरह भारत जैसे देश में दूसरे दौर में किसान वर्ग की भूमिका सर्वाधिक होगी और यह दौर मुख्य रूप से भूमि–संबंधी क्रांति का दौर

होगा। इसका तात्पर्य यह है कि बुर्जुआ क्रांति (भूमि–संबंधी क्रांति भी इसका अंग है) की अवधि अभी समाप्त नहीं हुई है तथा सर्वहारा वर्ग की या समाजवादी क्रांति का दौर अभी नहीं आया है। लेकिन बुर्जुआ लोकतांत्रिक क्रांति (साम्राज्यवाद के विरूद्ध संयुक्त मोर्चे के संघर्ष की अवधि) का पहला अध्याय समाप्त हो गया है, तथा दूसरा और अंतिम अध्याय, भूमि–संबंधी क्रांति का, शुरू हो रहा है।

यहां फिर मैं यह सुझाव नहीं दे रहा हूं कि भूमि–संबंधी क्रांति इस मायने में सचमुच शुरू हो गयी है कि किसानों ने जमींदारों की जमीन पर कब्जा करने, गांवों से उनको बाहर भगाने, बड़ी जोतों की अधिकार में लेने और उसे आपस में बांटने के मामले में पहल की है। 1927 में चीन में जिस तरह हुआ, उस तरह का घटनाक्रम अभी वास्तव में शुरू नहीं हुआ है। लेकिन जो मैं बताना चाहता हूं, वह यह है कि भारतीय क्रांति के इससे पहले का दौर समाप्त हो गया है, और हम दूसरे दौर का सूत्रपात करने के लिये सकारात्मक और स्पष्ट तौर पर तैयारी और काम करें।

कुछ हलकों में तत्काल परिषदों (सोवियतों) की स्थापना करने की बात चल रही है। स्टालिन के शब्दों में यह 'पराजित करने की छलांग है–पूरे मंच पर छलांग भरना। निस्संदेह किसान सभाएं तो बनी हुई है और वे ही जगह–जगह पर उठ खडी होंगी, इस समय सर्वाधिक भूमिका अदा करेंगी और वास्तविक किसान परिषदों (सोवियतों) की सुव्यवस्थित अग्रदूत होगी। (हमें इसके लिये 'सोवियत' शब्द उधार लेने की जरूर नहीं है। किसान सभा शब्द काफी बढ़िया है, आसानी से समझ में आता है और इसकी क्रांतिकारी परम्परा रही है)।

इसका यह निहितार्थ है कि हमें मुख्य रूप से अपना ध्यान कांग्रेस से हटाकर किसान सभा की ओर देना है। यह तथ्य कि किसान सभाएं बड़ी संख्या में नहीं हैं और उनकी संगठन उतना व्यापक नहीं है जितना कि कांग्रेस का, हमारा इरादा बदल नहीं सकता। सही दृष्टिकोण ओर सही नारों के सहारे बड़े पैमाने पर जाल बिछाया जा सकता है।

किसान सभाओं पर मेरे जोर देने का यह तात्पर्य नहीं है कि हम सर्वहारा वर्ग की क्रांति के लिए साथ–साथ होने वाले काम और अपनी अन्य गतिविधियों की अवहेलना करेंगे। मजदूर वर्ग के आंदोलन पर हमें सर्वाधिक ध्यान देते रहना है।

कुछ लोग इस सवाल से चिन्ता में पड़ जाते हैं कि हमें कांग्रेस को छोड़ना चाहिए या उसमें रहना । मेरे लिये इस सवाल का महत्व नहीं है। प्रमुख बात यह है कि कांग्रेस हमारे लिये अब क्रांतिकारी कार्रवाई का माध्यम नहीं रही और कि हमें इसलिये ऐसी कार्रवाई के लिये, एक स्वतंत्र आधार तैयार करना होगा। हम तब तक

कांग्रेस में बने रह सकते हैं, जब तक यह किसी रूप में लाभकारी है। लेकिन हमज न समूहों से नहीं कह सकते कि वे अपनी आर्थिक और राजनीतिक मुक्ति के लिए कांग्रेस की ओर नजर टिकायें। जनसमूह को कांग्रेस से बांधे रखना, उनके प्रति सबसे बड़ा अपकार होगा और क्रांति में बाधा डालने जैसा होगा। लोगों की कांग्रेस पर निर्भरता को दूर करना हमारा स्पष्ट कर्तव्य हैं इसके लिये हमें लोगों से यह कहने की जरूर नहीं है कि वे कांग्रेस के खिलाफ हो जाएं। फिर भी, हम दो काम अवश्य करें : एक सकारात्मक और दूसरा नकारात्मक । वर्तमान कांग्रेस नेतृत्व के चरित्र के बारे में सीधे–सादे शब्दों में लोगों को अवश्य बतायें (नकारात्मक)। हम संघर्ष के लिये उनके अपने साधन तैयार करें और उन्हें पूरी तरह उनपर निर्भर रहने की सीख दें।

जैसा मैं समझता हूं यही हमारे काम हैं, और पहली बा जो हमें करनी है वह है–एक क्रांतिकारी सिद्धांत तैयार करना अर्थात क्रांतिकारी समाजवादी पार्टी। जहां तक मेरी अपनी पार्टी, सी. एस. पी. का संबंध है, इसका ढांचा हमारे उद्देश्य के लिये बहुत अनुपयुक्त हो गया है। यह समय सभी क्रांतिकारी तत्वों को एक साथ एक क्रांतिकारी पार्टी में लाने का स्वर्णिम अवसर हैं इस बात पर कि हम सम कुछ नये सिरे से शुरू करेंगे, देश की अनेक क्रांतिकारी धाराओं को संगठित करना संभव होना चाहिए। मेरा सुझाव यह है कि सी. एस. पी., अनुशीलन, फारवर्ड ब्लॉक, कीर्ति, लेबर पार्टी और दूसरे ऐसे दलों या तत्वों को लेकर हम एक नयी क्रांतिकारी पार्टी बनाएं। एक पार्टी, जो पूरी तरह मार्क्सवाद–लेनिनवाद पर आधारित हो और अन्य सभी रानजीतिक संगठनों और पार्टियों से अलग हो। मेरा ख्याल है कि अगर आप चाहें तो यह बिल्कुल संभव है। सी. एस. पी. को केवल नयी पार्टी को ओट और मंच प्रदान करने और खासकर जब तक हम लोग संभव समझें, कांग्रेस के अंदर काम करने के वास्ते, जारी रखा या नहीं रखा जा सकता है।

जिन तत्वों को लेकर नयी पार्टी बनायी जानी है, उनमें मैंने सी. पी. का उल्लेख नहीं किया है क्योंकि सी. पी. अपने संविधान और सी. आई. के संविधान की वजह से किसी अन्य समाजवादी पार्टी में अपनी विशिष्टता का विलय नहीं कर सकती। अगर वे ऐसा चाहें तो वह केवल दूसरी पार्टी में प्रवेश पाने और उसे अपने अधिकार में लेने (तोड़ने) के लिये अवसर प्राप्त करना होगा इसलिये नयी पार्टी को सी. पी. से भिन्न होना चाहिए लेकिन दोनों के बीच कामचलाऊ गठबंधन होना चाहिए।

इसका तात्पर्य यह नहीं है कि मैं नयी पार्टी की कल्पना सी. आई. विरोधी के रूप में करता हूं। वास्तव में मास्को से हमारा सम्पर्क होना चाहिए और हमें अपनी क्रांति में सोवियत सहायता भी लेनी चाहिए। फिर भी, इसे अपनी नीतियों पर चलने को स्वतंत्र रहना है, मास्को के रहने पर नहीं।

मेरा सोचना है कि नयी पार्टी पूर्णकालिक क्रांतिकारियों की पूरी तरह भूमिगत पार्टी हो। इसकी गतिविधियों में जरूरी है (मैं यह वाक्य पूरा नहीं कर सकता, आप समझ जाएंगे)।

संक्षेप में यह मेरा प्रस्ताव है। मैं इसके बारे में बहुत गंभीर हूं और आपसे इस पर पूरी गंभीरता से विचार करने का अनुरोध करता हूं। मैं अगले महिने के अंत तक बाहर आ जाऊंगा। मैं आपके मुकदमे के दौरान आप से मिलने की कोशिश करूंगा। इस बीच, वहां, कृपया मित्रों, खासकर अनुशीलन के मित्रों से इस बात पर विचार–विमश करें। आप स्वामीजी के जरिये अपने अंतरिम सुझाव से अवगत करा सकते हैं। अगर हम इस योजना को कार्यान्वित करने में समर्थ हो हैं तो हम देश में बड़े पैमाने पर कुछ कर सकेंगे।

इस पार्टी के अलावा हमें संघर्ष के लिये और सत्ता हथियाने के लिये जन–साधनों की जरूरत है। इस सिलसिले में मेरी नजर किसान और मजदूर सभाओं पर मुख्य रूप से है। इन सभी को किसानों और मजदूरों के संघों के एक शक्तिशाली संघ (किसानों और मजदूरों की परिषदों की कांग्रेस) में संगठित करना होगा। इस संघ को बनाना, निकट भविष्य में हमारे उद्देश्यों में से एक होना चाहिए।

आशा है आपका स्वास्थ्य ठीक है और आप आवश्यक विश्राम कर रहे हैं। हम सब यहा बिल्कुल ठीक हैं।

शुभकामनाओं के साथ,

आपका कामरेड

लार्ड लिनलिथगो को पत्र

38/2 एलगिन रोड,
कलकत्ता,
29 दिसम्बर, 1940

महामहिम

बहुत हिचकिचाहट के बाद मैंने बंगाल की स्थिति के बारे में महामहिम को लिख भेजने का फैसला किया है, वैसे मैं अभी अस्वस्थ ही हूं। यह मामला अत्यधिक महत्व का है और इस पर अविलम्ब ध्यान देने की आवश्यकता है। साथ ही, सौभाग्यवश महामहिम अभी बंगाल में हैं और स्थिति को मौके पर समझना तथा मैं जो कहने जा रहा हूं, उसे सत्यापित करना आसान होगा। यह दुर्लभ अवसर है और सार्वजनिक हित में मैं इसे गंवाना नहीं चाहता हूं। महामहिम, आपका समय लेने और ध्यान आकृष्ट करने के अनाधिकार हस्तक्षेप करने की यही मेरी सफाई है।

2. भारत सरकार अधिनियम 1935 के अंतर्गत, प्रान्तीय स्वायत्तता के बावजूद, गवर्नर जनरल–इन–कांउसिल के प्रांतीय मामलों में निश्चित तौर पर उत्तरदायित्व है। लेकिन महामहिम, इस संवैधानिक व्यवस्था से प्रांतीय मामले में आपकी जांच–पड़ताल के लिये अपने आप पर्याप्त कारण उत्पन्न नहीं होता है। फिर भी, युद्ध के कारण केन्द्रीकरण की दिशा में भारत में संवैधानिक परिवर्तन हुए हैं और भारत सरकार ने पूरे ब्रिटिश भारत के प्रशासन का प्रत्यक्ष उत्तरदायित्व अपने हाथों में ले लिया है।

3. मैं अब सीधे उस मुद्दे पर आता हूं जो महाहिम, आप के सामने रखना चाहता हूं। अप्रैल 1937 से बंगाल पर ऐसे मंत्रिमंडल का शासन है, जो प्रमुख रूप से साम्प्रदायिक दृष्टिकोण और उद्देश्य से काम करता है।

इस नियम के समर्थन में एक गठबंधन–शायद अलिखित गठबंधन है, एक ओर मुस्लिम विधायकों और दूसरी ओर ब्रिटिश सरकार तथा ब्रिटिश व्यापारी समुदाय के बीच। साम्प्रदायिक सवालों पर मुसलमानों को खुली छूट है, जबकि राजनीतिक मसलों में राज्यपाल और ब्रिटिश व्यापारी समुदाय की इच्छा हावी रहती है। जो लोग इन दोनों पक्षों में से किसी के साथ नहीं हैं, उनके लिये 1937 से बंगाल के प्रशासनिक नक्शे में कोई स्थान नहीं है। उन्हें अलग रखा जाना बहुत मायने नहीं रखता, अगर प्रशासन यथोचित कुशलता, शुचिता और निष्पक्षता से संचालित होता। लेकिन दुर्भाग्य है कि स्थिति ऐसी नहीं है। लगता है, घोर साम्प्रदायिकता, प्रशासन का मूलभूत सिद्धांत है, जिसके दूसरे लक्षण हैं–अक्षमता और भ्रष्टाचार।

4. यहां पर मैं जल्दी में यह बता दूं कि उपर्युक्त ढंग से बंगाल मंत्रिमंडल की आलोचना कने में हिन्दू महासभा के मानसिक दृष्टिकोण से मेरी कई समानता नहीं है। मेरे जैसे लोग मुसलमानों को हर चीज में, जिसमें उनकी दिलचस्पी हो, उचित हिस्सा देने को तैयार हैं। अतीत में अपने काम से काम रखने के कारण, साम्प्रदायिक दृष्टिकोण वाले हिन्दुओं के एक वर्ग में हैं, कई बार हम अलोकप्रिय हुए हैं। इस समय शायद भारत में हम एकमात्र ऐसी पार्टी का प्रतिनिधित्व करते हैं, जो अब भी दो प्रमुख सम्प्रदायों के बीच की खाई पाटने की आशा करती है और अब भी भारतीय मुसलमानों के बहुत बड़े वर्ग की सद्‌भावना प्राप्त करने का दावा कर सकती है।

5. इस बात से कोई इंकार नहीं कर सकता है कि इस देश में ब्रिटिश शासन के शुरू होने के समय से बंगाल भारतीय राष्ट्रीयता का उदगम–स्थल रहा है। हिन्दू बंगाल ने खासकर पिछले दशकों में, लगातार राष्ट्रीयता को ध्यान में रखकर ही विचार और प्रयास किया है, जिसके परिणामस्वरूप हिन्दू महासभा आंदोलन कभी यहां पांव नहीं जमा सका। लेकिन आज यहां मुस्लिम साम्प्रदायिकता की अपरिहार्य प्रतिक्रिया के रूप में हिन्दू बंगाल में साम्प्रदायिकता प्रवाहित हो रही है। अनन्त भंवरों वाले इस

साम्प्रदायिक जलावर्त्त के सामने राष्ट्रीयता में विश्वास रखनेवाले लोग लाचार दिखं रहे हैं।

6. यह कहा जा सकता है कि बंगाल के हिन्दू 1937 से कष्ट झेल रहे हैं या कि उनमें साम्प्रदायिकता जड़ें जमा रही है या प्रशासन साम्प्रदायिकता, अक्षमता और भ्रष्टाचार से ग्रस्त हैं, ये बातें ब्रिटिश सरकार या ब्रिटिश व्यापारी वर्ग या आमतौर पर मुसलमानों के लिये प्रत्यक्ष महत्व नहीं रखती। लेकिन यह क़ेवल सरसरी तौर पर सही है। मेरा कहना है कि यद्यपि आज बंगाल के हिन्दू कष्ट और संकट में हैं। स्थिति इस तरह बन ही है कि बहुत जल्द अन्य सम्प्रदायों पर भी इसका बुरा प्रभाव पड़ेगा। दूसरी भाषा में कहा जा सकता है कि बंगाल में मुस्लिम मंत्रिमंडल ऐसा छल्लानुमा हथियार चला रहा है जो शीघ्र ही पलटवार करेगा और जब बंगाल में सिंध संकट दोहराया जाएगा तो स्थिति बेकाबू हो जाएगी।

7. महामहिम, मैं आपका ध्यान बंगाल में स्थिति के गंभीर और संभावित प्रभावों की ओर आकृष्ट करना चाहता हूं, इसलिये नहीं कि हिन्दुओं के बुरे दिन चल रहे हैं, बल्कि इसलिये कि अगर इसका तुरन्त निराकरण नहीं किया गया तो पूरे प्रांत की शांति पर संकट गहरा सकता है।

8. वर्तमान परिस्थितियों में संभावित उपायों में से एक और शायद सबसे बढ़िया उपाय है, एक ऐसी सरकार का होना, जिस पर दोनों प्रमुख सम्प्रदायों का भरोसा हो और जो पूरे प्रांत के हित में काम करे। न्याय, शुचिता और कुशलता पर आधारित प्रशासन, आदर्श समाधान होगा। इस समय यद्यपि हमारे ऐसे मंत्री हैं, जो अपने को हिन्दू कहते हैं लेकिन उनके पीछे लीग नहीं हैं, जिससे कुल मिलाकर हिन्दू सम्प्रदाय का वर्तमान सरकार पर भरोसा नहीं है। अनुसूचित जाति के मामले में उनके अधिकांश प्रतिनिधि बंगाल विधान सभा में विपक्ष में बैठे हैं और अनुसूचित जाति के दो मंत्री विधानसभा में अनुसूचित जाति के विपक्षी सदस्यों को तोड़ नहीं सके हैं, यद्यपि वे उदारतापूर्वक उपकार और सहायता करने की स्थिति में हैं। जहां तक मुसलमानों का संबंध है, यही कहना उचित होगा कि उनका एक प्रभावशाली वर्ग वर्तमान प्रतिक्रियावादी प्रशासन से बहुत असंतुष्ट है। प्रमाणस्वरूप, कृषक–प्रजा पार्टी, जिसका अनुसरण नगण्य नहीं है, लगातार विपक्ष के साथ है।

9. महामहिम, आप पर इस मामले में बड़ी जिम्मेदारी है प्रत्यक्ष और परोक्ष दोनों रूप में। प्रत्यक्ष जिम्मेदारी संवैधानिक व्यवस्थाओं से होती है। परोक्ष जिम्मेदारी इस कारण है कि वर्तमान मंत्रिमंडल अपने अस्तित्व के लिये पूरी तरह राज्यपाल और ब्रिटिश व्यापारी वर्ग के समर्थन पर निर्भर हैं।

10. महामहिम, अगर आप बंगाल की स्थिति से संतुष्ट हैं, चाहे जो भी कारण हो, तो मुझे ओर कुछ नहीं कहना है और इस पत्र की पूरी तरह उपेक्षा कर दी जा सकती है, लेकिन हम यह तथ्य जानते हैं कि स्थिति गंभीर संभावनाएं लिये हुए है और ब्रिटिश सरकार तथा ब्रिटिश व्यापारी वर्ग, दोनों को अपने हित में इस मामले पर ध्यान देना चाहिए। हौलवेल स्मारक सत्याग्रह के मामले में ब्रिटिश समुदाय ने दूरदर्शी दृष्टिकोण अपनाया, जिसकी बहुत सराहना की गयी। और यह भी संभव है कि वह समुदाय फिर आज राजनीतिक दूरदर्शिता दिखाने में नहीं हिचके।

11. दूसरा उपाय जो मुझे सूझता है, वह है युद्धकाल में संविधान का स्थगन। लेकिन उस उपाय के बारे में मैं अभी कुछ नहीं कहूंगा क्योंकि अन्य उपाय उपलब्ध हैं।

12. अगर ब्रिटिश सरकार और ब्रिटिश व्यापारी वर्ग वही भूमिका अदा करते रहें जों वे बंगाल के सार्वजनिक जीवन में 1937 से कर रहे हैं, तो स्थिति लगातार बिगड़ती हुई, ऐसे मुकाम पर पहुंच जाएगी जब स्थिति बेकाबू हो जाएगी। अगर दुर्भाग्यवश वैसा होता है तो हमें कम से कम यह संतोष तो होगा कि हमने मामले की ओर समय रहते इस देश के सर्वोच्च सरकारी अधिकारी का ध्यान खींचा था।

भवदीय

सुभाष चंद्र बोस

38/2 एलगिन रोड,
कलकत्ता
दिनांक : 3 जनवरी, 1941

महामहिम

पहली तारीख के मिस्टर लैथवेट के पत्र के जरिये महामहिम आपका संदेश पाने पर मैं आपको धन्यवाद देता हूं। बंगाल की स्थिति के बारे में एक और मुद्दा है, जिसे लगता है महामहिम आपके ध्यान में मुझे लाना चाहिए।

2. कोई दो महीने पहले, बंगाल सरकार ने सभी सभाओं, जुलूसों, प्रदर्शनों आदि पर जो सार्वजनिक जीवन के अपरिहार्य हैं, पाबंदी लगाते हुए नयी अधिसूचना जारी कीं यह आदेश 1939 में युद्ध छिड़ने के समय जारी बंगाल सरकार ने आदेश से अधिक सख्त है।

3. पूछे जाने पर सरकारी प्रवक्ता आमतौर पर बताते हैं कि तथाकथित पाबंदी, वास्तव में पाबंदी नहीं है– क्योंकि सभाएं आदि संबंधित अधिकारियों से आवश्यक

अनुमति लेकर आयोजित की जा सकती हैं। लेकिन मेरी पीढ़ी के लोगों नें, जो बीस वर्ष से सार्वजनिक जीवन में हैं, सभाएं आदि आयोजित करने के लिये कभी अधिकारियों को आवेदन नहीं दिया है और हम उस दस्तूर को अब भी नहीं छोड़ेगें। सरकार भी इससे अनजान नहीं है। परिणास्वरूप, यह अधिसूचना वास्तव में सभी सार्वजनिक सभाओं आदि पर पाबंदी है।

4. महामहिम, आपको स्मरण होगा कि पिछले वर्ष मैंने सितम्बर 1939 के आरंभ में बंगाल सरकार द्वारा लगायी गयी पाबंदी की जानकारी केन्द्रीय अधिकारियों को दी थी। उसके बाद मैंने माननीय मुख्यमंत्री और माननीय गृहमंत्री, दोनों से उस अनोखी अधिसूचना को वापस लेने और ब्रिटिश भारत के अन्य हिस्सों की तरह व्यवस्था करने की अपील की थी। मैंने बताया था कि यह बात कितनी बेतुकी है कि मैं दिल्ली समेत पूरे देश में भाषण देने में समर्थ हूं लेकिन बंगाल में प्रवेश करने के साथ ही मुझे मुंह बन्द करना पड़ता है। मैंने यह भी बताया कि दूसरी सरकारों की तरह बंगाल सरकार राजद्रोही, युद्ध विरोधी भाषणों के मामले में कार्रवाई कर सकती हैं और यह केवल अनुचित ही नहीं अनावश्यक भी है कि सभी सभाओं आदि पर व्यापक पाबंदी लगा दी जाए। मेरी अपीलों का कोई असर नहीं हुआ और पांच महीने तक प्रतीक्षा करने के बाद अन्ततः हमने मात्र चिढ़ में पाबंदी का विरोध करना शुरू किया। शुरू में हमारे कुछ लोग गिरफ्तार किए गए लेकिन उसके बाद शीघ्र सुबुद्धि जगी और अधिकारियों ने उसके बाद हमारी सभाओं में हस्तक्षेपं नहीं किया। मुझे नहीं लगता कि इस अनोखे व्यवहार से बंगाल सरकार की प्रतिष्ठा बढ़ी।

5. बिल्कुल वही स्थिति आज पैदा हुई है और अपनी अबोधगम्य नीति से बंगाल सरकार सविनय अवज्ञा आंदोलन को ही आमंत्रित कर रही है। महामहिम, आप से ही मैं पूछना चाहता हूं कि इन परिस्थितियों में कोई स्वतंत्रता–प्रेमी व्यक्ति क्या कर सकता है या उसे क्या करना चाहिए, खासकर जब हव स्थानीय सरकार को प्रेरित करने में विफल रहा हो।

6. हमारी सरकार ने प्रेस (समाचारपत्रों) को भी नहीं बख्शा है। पहली बात तो यह कि यहां दैनिक सेंसरशिप दूसरे प्रांतों की अपेक्षा बहुत अधिक सख्त है, जो विभिन्न प्रांतों के समाचारपत्रों की तुलना से जाहिर हो जाएगा। लेकिन जे बात महत्वपूर्ण है, वह यह कि मामूली बहाने पर सरकार ने अधिसूचना के जरिये उस आंदोलन से संबंधित सभी समाचारों के प्रकाशन पर रोक लगा दी। गांधीपंथी सत्याग्रह से संबंधित समाचारों के प्रकाशन के बारे में भारत सरकार की वर्तमान नीति से इसकी कितनी विषमता है।

7. लगभग एक महीना पहले, जब बंगाल की जेलों में कुछ राजनीतिक कैदी

भूख हड़ताल पर थे तो बंगाल सरकार ने अधिसूचना के जरिये भूख हड़ताल से संबंधित सभी समाचारों, सूचनाओं आदि के प्रकाशन पर रोक लगा दी । अपने बीस वर्षों के अनुभव के दौरान मुझे किसी ऐसी घटना की जानकारी नहीं हैं। इस घटना का सबसे खेदजनक पहलू यह है कि यह बात 'लोकप्रिय' मंत्रिमंडल के तत्वावधान में हुई है। इसमें कोई अचरज नहीं कि इस प्रांत की जनता में ऐसे 'लोकप्रिय' मंत्रिमंडल के प्रति उत्साह नहीं है।

8. जब कुछ उनके अनुकूल होता है तो बंगाल सरकार व्यवहार में एकरूपता की बात करती है। लेकिन जब इस प्रांत के मुकाबले दूसरे जगह व्यवहार बेहतर होता है, तो यह तर्क सुविधापूर्वक भुला दिया जाता है।

9. यह पत्र लिखने के पीछे मेरा उद्देश्य, स्थिति को सुधारने की मांग करना नहीं है, बल्कि महामहिम आपको सूचित करना है ताकि हम यहां जो कठिनाइयां झेल रहें हैं, उसे कम से कम समझा तो जाए।

भवदीय

सुभाष चन्द्र बोस

भारत के महामहिम वायसराय और गवर्नर जनरल।

मेरी राजनीतिक वसीयत और सरकार को पत्र

प्रेषित : अधीक्षक, प्रेसीडेंसी जेल

अधीक्षक,

प्रेसीडेंसी जेल

प्रिय महोदय,

मैं आपके ध्यान में आज सवेरे चौवालीस सेल (फोर्टीफोर सेल्स) में काम पर तैनात वार्डर के आदेश पर एक कैदी की पिटाई की शिकायत लाना चाहा हूं। कैदी मेरा परिचारक है। पिटाई तड़के लगभग उस समय हुई जब जेलर पहली बार गश्त लगाते हैं।

मैंने अपने कैदी–परिचारक से तथ्यों का पता लगाने की कोशिश की और मुझे जा पता चला है, वह संक्षेप में इस प्रकार है :

जेलर जब उसके सेल से गुजरे तो वह विलम्ब से उठा। उसका कहना हे कि उसने जान–बूझ कर उपेक्षा नहीं की। वार्डर ने कैदी ओवरसियर, पारावाला और एक अन्य कैदी को उसकी 'धुलाई' अर्थात पिटाई, करने का आदेश दिया। पिटाई, जेलर

के वहां (फोर्टीफोर सेल्स) से जाने के बाद हुई।

कैदी ने जो बताया उस पर मैं विश्वास करता हूं, क्योंकि वह वास्तव में ऊंचा सुनता है। मुझे अक्सर चीखना पड़ता है, ताकि वह सुन सके। असल में, मैं उसके बहरेपन की शिकायतें करने और उसका स्थानान्तरण कराने की बात सोच रहा था, लेकिन मैंने ऐसा नहीं किया क्योंकि वह शिष्ट है और अपना काम ठीक से करता है।

मेरा ख्याल था कि 1940 में 'धुलाई' प्रथा समाप्त हो गयी है। जो मैंने पता लगाया है, उससे लगता है कि यह असामान्य घटना नहीं है लेकिन जेल संहिता में इसकी व्यवस्था नहीं है।

मेरा आपसे अनुरोध है कि इस मामले का सरकारी तौर पर संज्ञान लें।

सधन्यवाद,

सुभाष सी. बोस

15.7.40

प्रेषित : अधीक्षक, प्रेसीडेंसी जेल

प्रेषित

अधीक्षक

प्रेसीडेंसी जेल

17.7.40

प्रिय महोदय,

गले की खराबी, नाक की तकलीफ, इन्फ्लुएंजा आदि के निवारण के लिये मैं नियमित रूप से नाक में स्प्रे करने वाली दवा ले रहा हूं, जिससे लाभ भी हुआ है। इस समय की जरूरी दवा खत्म हो गयी है। इस उपदान में मेंथोल आदि होता है और मेरे भाई डा. सुनील सी. बोस ने यह नुस्खा दिया था। में उनसे नुस्खा लिखवाकर मंगवाना चाहता हूं और मुझे विश्वास है कि जेल अस्पताल से यह दवा दी जा सकती है। क्या आप डा. बोस (पार्क 679) को अपने कर्मचारी से टेलीफोन करवाकर अपने पास नुस्खा लिखवाकर भेजने को कहेंगें? इससे एक दिन में लिखित रूप में नुस्खा मिल जाएगा अन्यथा क्या पता, मेरी चिट्ठी उन तक कब पहुंचेगी? दस दिन पहले मैंने जो चिट्ठी घर भेजी थी, वह अभी तक नहीं मिली है, क्योंकि जो चीजें मांगी गयी थीं, वे अभी तक नहीं मिली हैं।

धन्यवाद,

भवदीय,

सुभाष सी. बोस

आप कृपया नुस्खा लिखा हुआ पिछला कागज देखेंगे, जो आपके घर से भेजा गया था। बताया गया है कि उसमें नाक में छिड़कने वाली दवा की भी उल्लेख है।
ह. अस्पष्ट
17/7

नुस्खे का आखिरी कागज भेजा जा रहा है। इसमें तो पाचनक्रिया की दवा का नुस्खा है, नाक में छिड़कनेवाली दवा का नहीं। जरूरी पड़ताल और उपयोग के बाद इसे वापस भेज दें।
एस. सी. बोस
17/7
देखा और वापस किया। व्यवस्था की
ह. अस्पष्ट
17/7
भेंट आवेदन अमान्य किया

(प) कुमारी इला बोस—दो बार

(पप) कल्याण बोस

पी.सी. रू. 35—8—9 शेष

ह. अस्पष्ट
17/7
प्रेषित :
माननीय गृहमंत्री
बंगाल सरकार,
द्वारा : अधीक्षक, प्रेसीडेंसी जेल
प्रिय महोदय,

मैंने अभी—अभी हौलवेल स्मारक के संबंध में समाचारपत्रों आदि पर लगायी गयी पाबन्दी पर श्री जे. हाशमी के स्थगन प्रस्ताव पर आज की तारीख के 'दि स्टेट्समैन' में बंगाल विधान सभा में आपके भाषण की रिपोर्ट पढ़ी है। मुझे नहीं पता कि 'दि स्टेट्समैन' की रिपोर्ट सही है या नहीं। यह उसके प्रति बिल्कुल असत्य और फलस्वरूप अनुचित है, जो जेल में होने के कारण उत्तर नहीं दे सकता। फिर भी, अपना विरोध दर्ज कराने से पहले यह सही होगा कि मैं आपके भाषण की सत्यापित प्रतिलिपि प्राप्त कर लूं इसलिये मैं आपसे अनुरोध करता हूं कि कृपया अपने भाषण की सत्यापित प्रतिलिपि मुझे उपलब्ध करा दें।

अगर मुझे समय से यह नहीं मिली तो मैं 'दि स्टेट्समैन' की रिपोर्ट के आधार पर आपको लिख भेजूंगा।

भवदीय

सुभाष सी. बोस

प्रेसीडेंसी जेल

19.7.40

प्रेषित

अधीक्षक

प्रेसीडेंसी जेल

प्रिय महोदय,

मैंने पांच तारीख को अपने स्थिति के मुद्दे पर माननीय गृहमंत्री को पत्र लिखा था। सरकार से उस पत्र का निश्चित उत्तर नहीं मिलने तक, कुछ मुद्दों को और जो आपके अधिकार क्षेत्र में आता हो, आप सुलझा सकते हैं।

1. साहयर्च का प्रश्न

मुझे पांच तारीख से अलग रखा गया है और स्वयं तक ही सीमित रखा गया है। मैं कई बार मौखिक रूप से इसका विरोध कर चुका हूं और एक बार मैंने लिखा है कि मुझे मेरे जैसी कानून के तहत कैद दूसरे लोगों के साथ एक घंटे या प्रतिदिन इसी तरह साहयर्च की अनुमति दी जाए। इस तरह का अलगाव जो स्थायी व्यवस्था सी लगती है, पूरी तरह अवैधानिक है और मुझ पर अब तक कभी नहीं लागू हुआ है, चाहे मैं लम्बी अवधि के लिये ही जेल में रहा हूं।

2. दैनिक व्यायाम का प्रश्न

इस वार्ड में क्षेत्र छोटा होने के कारण शायद ही टहलने की कोई सुविधा है इसलिए आपसे मेरा अनुरोध है कि शाम को ताला बन्द होने के बाद मुझे जेल के अहाते में टहलने की अनुमति दी जाए। भारत या बर्मा में ऐसा कोई जेल नहीं है, जहां कभी इससे वंचित किया गया है, उदाहरण के तौर पर मैं कुछ जेलों के नाम बता रहा हूं।

1. अलीपुर सेंट्रल जेल, कलकत्ता

2. बहरमपुर जेल, बंगाल

3. सिवनी जेल, सी. पी. (जेल की दीवारों के बाहर)

4. जबलपुर सेंट्रल जेल, सी. पी

5. आर्थर रोड जेल, बम्बई

6. मांडले जेल

7. रंगून जेल बर्मा

8. इनसीन जेल

3. भेंट

भेंट के लिये मेरा एक आवेदन अस्वीकृत कर दिया गया है। मुझे पक्का मालूम है कि मेरे कुछ संबंधियों ने अब तक भेंट के लिये आवेदन दिये हैं और चूंकि उन्हें मुझसे भेंट करने की अनुमति नहीं दी गयी है—मैं यह मान रहा हूं कि उन्हें अनुमति नहीं दी गयी है इसलिये मैं आपका आभारी रहूंगा अगर आप कृपया सही अधिकारियों से पूछताछ कर पता करें कि मेरे किन संबंधियों पर पाबंदी है। हमारा परिवार बहुत बड़ा है और जहां तक भेंट का संबंध है, मैं सहजता से उन सब से भेंट की मांग कर सकता हूं, जिन पर पाबंदी नहीं है।

मेरे भाई श्री शरत चन्द्र बोस के साथ भेंट विशेष तौर पर गृह मंत्रालय में सरकार द्वारा सीधे व्यवस्था की गयी थी।

इनमें से जो प्रश्न इस समय आपके अधिकार क्षेत्र में पूरी तरह नहीं है, उन्हें सही अधिकारी के सामने रखें

सधन्यवाद,

भवदीय

सुभाष सी. बोस<br>
प्रेसीडेंसी जेल<br>
23.7.40

प्रेषित

अधीक्षक<br>
प्रेसीडेंसी जेल

प्रिय महोदय,

हमारी अभी–अभी जो बातचीत हुई, उसी के संदर्भ में मैं जल्दबाजी में कुछ मांगों का उल्लेख कर रहा हूं, जिनके बारे में आपसे अनुरोध है कि आप विचार करें और स्वीकृत करें (वास्तव में जहां आवश्यक हो सरकार की स्वीकृति के बाद)। आप कृपया इस बात पर ध्यान देंगे कि मैं फिजूल की कोई मांग नहीं कर रहा हूं। वास्तव में, इसमें एक भी ऐसी मांग नहीं है, जिसकी अनुमति पिछली सरकारों ने नहीं दी है।

1. आहार और अन्य भत्ते, कारावास की पूर्व अवधियों के जितना ही (मेरा ख्याल है कि 1924–27 में आहार भत्ता 6/10 रू. और बाद की अवधि में 4/8 रू. प्रतिदिन)।

2. पहले की तरह ही समान सुविधाएं, पत्र लिखने का कागज, लिखने की कापियां, चाकू समेत चीनी के बर्तन की सफाई के मामले में, सूटकेस, कपड़े आदि जैसा अन्य सामान, जेल की आम पाबन्दियों के व्यवधान के बगैर।

3. विशेष दैनिक अखबार की सप्लाई में कोई पाबंदी नहीं (जैसे 1936–37 के पिछले कारावास के दौरान मुझे सभी अखबार दिए गए)।

4. सभी साहित्य जिसे सरकार ने प्रतिबंधित या अवैध घोषित नहीं किया है।

5. मेरे द्वारा लिखे जाने वाले पत्रों की संख्या के मामले में उदार नीति, जैसे कि 1936–37 के पिछले मौके पर यह संख्या प्रति सप्ताह चार से पांच थी।

6. मेरे खर्च पर ग्रामोफोन की सप्लाई। इसके उपयोग का समय निश्चत ही ऐसा होगा कि जेल के कामकाज में इससे बाधा नहीं पड़े।

7. समय–समय पर अधीक्षक की अनुमति से मुझे अपने डॉक्टर भ्राता–डॉ. सुनील सी. बोस से परामर्श करने की अनुमति दी जाए।

8. व्यायाम और भेंट से संबंधित प्रश्न सबसे महत्वपूर्ण है। व्यायाम के मामले में मुझे सुबह–शाम नदी किनारे टहलने की अनुमति दी जाए, इसके लिये कार का खर्च मेरा अपना होगा। 1937 में ऐसी अनुमति दी गयी थी।

भेंट के मामले में मुझे 1937 की तरह दोपहर बाद घर जाने की अनुमति दी जाए। अगर इस पर आपत्ति की जाती है तो मुझे प्रतिदिन भेंट की अनुमति दी जाए। इस तरह की भेंट करने की अनुमति वार्ड में किसी पुलिस अधिकारी की गैरमौजूदगी में दी जाए। (दिसम्बर 1936 और 1937 के आरंभ में मेडिकल कॉलेज अस्पताल में मुझे प्रतिदिन भेंट की छूट थी, जहां मैं सरकारी कैदी था और भेंट के समय कोई उपस्थित नहीं रहता था। बाद में मुझे रोजाना भेंट के लिये घर जाने की अनुमति थी।

जेल में रोजाना भेंट के मामले में यह वांछनीय है कि वह वार्ड में हो क्योंकि इससे न तो मुझे और न किसी अन्य को असुविधा होती है। नजरबन्द या सरकारी कैदी होने के नाते मुझे आमतौर पर जेलों में अपने वार्ड में ही भेंट की अनुमति दी गयी है, जहां मैं कैद रहता था। अगर आवश्यक हो तो मैं इसके अनेक उदाहरण प्रस्तुत कर सकता हूं। मैं यह भी कहना चाहता हूं कि 1921 और 1922 में इसी जेल के इसी वार्ड में लेफ्टि कर्नल हैमिल्टन ने स्वर्गीय सी. आर. दास को रोजाना भेंट की अनुमति दी थी यद्यपि उस समय उन पर मुकदमा चल रहा था और बाद में उन्हें सजा दी गयी।

मैंने यहां वैसे ही सुझाव दिये हैं जो मेरी वर्तमान स्थिति के अनुकूल है। अर्थात जेल में बन्द और मैं इसे बहुत जल्दबाजी में लिख रहा हूं। इसमें निहित मान्यता यह है कि मेरी स्थिति सरकारी कैदी की है। इसके अलावा मैं केवल यही कहूंगा कि सर्वाधिक महत्वपूर्ण प्रश्न व्यायाम और भेंट से संबंधित है। मुझे बताते हुए खेद है कि इस कैद का मेरे स्वास्थ्य और धैर्य पर दुष्प्रभाव पड़ रहा है।

सरकार की आसानी के लिये मेरा कहना है कि व्यायाम और भेंट के मामले में अगर मुझे उपर्युक्त सुविधाएं दी जाती हैं और मेरे ऊपर भरोसा हो तो मैं भी भरोसा कर सकता हूं। महामहिम सर जान एंडर्सन की सरकार ने, जो 'शक्तिशाली' सरकार के रूप में जानी जाती थी, मुझे जब उपर्युक्त सुविधाएं दीं तो मुझे शिकायत का कोई मौका नहीं मिला।

सधन्यवाद,

भवदीय
सुभाष सी. बोस
प्रेसिडेंसी जेल
7.8.40

प्रेषित

अधीक्षक,
प्रेसिडेंसी जेल

प्रिय महोदय,

अपनी लगभग कालकोठरी जैसा सजा का बार–बार विरोध करने के बाद सरकार ने किसी दूसरे वार्ड से श्रीयुत अमरेन्द्र एन. बोस. को इस वार्ड में रखने का आदेश दिया है। मेरा मानना है कि यह आदेश मुझे साहचर्य देने के उद्देश्य की पूर्ति नहीं हुई है। इससे केवल सरकार यह कह सकेगी कि मैं कालकोठरी की सजा नहीं भुगत रहा हूं।

2. मैंने केवल साधारण अनुरोध किया था कि थोड़ी देर के लिये संगति की

इच्छा होने पर मुझे प्रतिदिन कोई घंटाभर के लिये राजनीतिक कैदी वार्ड (मेरा आशय वार्ड 17 से है) में जाने की अनुमति होनी चाहिए। इसकी अनुमति नहीं दी गयी है, पता नहीं किन कारणों से। इस वार्ड में हत्या, धोखाधड़ी आदि के आरोपी कैदी हैं, जो देखने में अच्छे–भले सहचर हैं लेकिन वैसे लोग नहीं जो वार्ड 17 में मुकदमा चलाये बगैर जेल में हैं। (अगर मैं अपना वार्ड नहीं छोड़ सकता हूं तो उन्हें टोलियों में यहां आने की अनुमति दी जाए)।

3. एक दूसरी बात भी है जिसे सरकार आसानी से स्वीकृत कर सकती है, बशर्ते वे चाहते हों कि कैद की ऐसी स्थितियों का मेरे दिमाग पर बुरा असर न पड़े। वे मुझे मेरे खर्च पर रेडियों दे सकते हैं जिसका उपयोग मैं इस शर्त पर करूंगा कि जेल के सामान्य कामकाज में बाधा नक पड़े। इससे किसी को नुकसान नहीं होगा, लेकिन मुझे राहत और विश्राम मिलेगा। इस समय दुनियाभर के सभ्य देशों में जेलों में रेडियों और सिनेमा की अनुमति दी जाती है। वास्तव में हाल ही में इस जेल के अंदर साधारण कैदियों के हित में सिनेमा दिखाया गया था। अगर सरकार हमें सरकार हमें अपराधकर्मियों से भी अधिक बुरी श्रेणी का नहीं मानती, तो मेरा ख्याल है कि मुझे रेडियो रखने की अनुमति दी जाए, जिसके लिये मैं इस पत्र से व्यक्तिगत अनुरोध कर रहा हूं।

अगर इस मामले में उच्च अधिकारियों की स्वीकृति की आवश्यकता हो तो आप कृपया इसे आवश्यक आदेश के लिये उन्हें भेज दें, जिसके लिये मैं आभारी रहूंगा।

सधन्यवाद,

भवदीय<br>
सुभाष सी. बोस<br>
प्रेसिडेंसी जेल<br>
22.8.40

प्रेषित

अधीक्षक,<br>
प्रेसिडेंसी जेल

प्रिय महोदय,

मेरी भेंट के संदर्भ में, मांग पुस्तिका में मैंने आपकी टिप्पणी देखी है। आपके द्वारा यहां भेट की अनुमति न देने के खिलाफ मैं एक बार आवश्य विरोध करूंगा और आप ऐसे समय भेंट का अनुरोध अस्वीकार कर रहे हैं, जब किसी अन्य समय की अपेक्षा मुझे इस वक्त भेंटों की अधिक आवश्यकता है।

2. जेल के अन्दर किसी व्यक्ति के लिये भेंट एक आम बात है। जेल

अस्पताल में या उसकी कोठरी (सेल) में ज बवह बीमार हों। अगर जेल के अंदर भेंट पर पूरी तरह पाबंदी लगा दी जाय तो इसका अर्थ यह होगा कि जब तक कोई बीमार हो, उसे किसी सें भेंट करने नहीं दी जायेगी। यह स्पष्ट रूप से एक असंभव स्थिति है। वर्तमान मामले में, आप मुझसे अस्पताल के रोगी की तरह बर्ताव करें, केवल डॉक्टरी चिकित्सा के मामले में ही नहीं, बल्कि अन्य मामलों में भी।

3. बंगाल की जेलों में बितायी गयी अपेक्षाकृत छोटी अवधियों में मैं कभी–कभार ही बीमार पड़ा हूं लेकिन मुझे पक्का पता है कि जेल के अन्दर अनेक लोगों को भेंट की सुविधा मिली है, इसी वार्ड में (और यहां स्थानांरित होने पर अलीपुर सेंट्रल जेल में, स्वर्गीय देशबन्धु सी.आर.दास को दोपहर बाद घंटों परिवार के सदस्यों से रोजाना भेंट की अनुमति दी गयी थी)

4. भेंट के समय जब भी मैं बीमार रहा हूं, मुझे वही सुविधायें मिलीं और जेल अधिकारियों की ओर से इस सवाल पर लेशमात्र भी आपत्ति नहीं की गयी–उदाहरणस्वरूप बर्मा के मांडले, रंगून और इनसीन जेलों में, सी. पी. के सिवनी और जबलपुर जेलों में।

इसलिये मैं आपसे अनुरोध करूंगा कि इस मामले पर पुनर्विचार करें और मुझे यहां भेंट करने दें। इस सप्ताह मुझे भेंट से वंचित करना सजा देना है, खासकर जब एक बार फिर मैं बिल्कुल अकेला हूं। अगर पुनर्विचार के बाद भी आपका उत्तर नकारात्मक हो तो अगर इस मामले को कृपया सरकार को भेज दें तो मैं आभारी रहूंगा।
भवदीय

सुभाष सी. बोस
प्रेसिडेंसी जेल
30.8.40

प्रेषित

अधीक्षक,
प्रेसिडेंसी जेल

प्रिय महोदय,

सरकार से मुझे अपने वकीलों से सलाह–मशविरा करने की जो अनुमति मिली है, उसके संदर्भ में सर्वप्रथम मैं अपने नियुक्त अटॉर्नी से भेंट करना चाहूंगा और उनसे मामले पर विचार–विमर्श करने के बाद अपनी भावी कार्य–दिशा तय करूंगा।

मैं यह मानकर चल रहा हूं कि इस भेंट में सामान्य तौर–तरीके का पालन होगा और यह निजी होगी जिसमें कोई अधिकारी उपस्थित नहीं रहेगा।

मेरे अटॉर्नी मेसर्स; मित्रा एंड मित्रा, सोलिसिटर्स, 5, हेस्टिंग्स स्ट्रीट, कलकत्ता, के श्री नृपेन्द्र सी. मित्रा हैं। मित्रा एंड मित्रा कम्पनी का नाम टेलीफोन सूची में है। श्री मित्रा हर सवेरे लगभग साढ़े ग्यारह बजे अपने कार्यालय में होते हैं। उनका निवास एन. सी. मित्रा, 2 बी अभय गुहा रोड, कलकत्ता, भी टेलीफोन सूची में है। कल छुट्टी का दिन होने के कारण मैं आज दोपहर बाद भेंट का आयोजन पसन्द करूंगा।

सधन्यवाद,

भवदीय

सुभाष सी. बोस

प्रेषित

अधीक्षक,

प्रेसिडेंसी जेल

प्रिय महोदय,

आपको आज सुबह एक पत्र लिखने के बाद मैंने 'हिन्दुस्तान स्टैंडर्ड' में देखा कि चीफ प्रेसिडेंसी मजिस्ट्रेट द्वारा मेरे खिलाफ एक वारंट जारी किया गया है और मेरे ऊपर दो विषयों के हत आरोप लगाए गए हैं। इससे यह और भी जरूरी हो गया है कि मैं अपने कानूनी सलाहकारों से तुरन्त मिलूं। इसलिये मैं आपका आभारी रहूंगा अगर मेरे अटार्नी के साथ मेरी भेंट आज दोपहर बाद तय की जाए।

भेंट के समय किसी तरह की गलतफहमी या अप्रिय बात न हो इसलिये अगर आप यहां यह कह दें कि भेंट सामान्य तौर–तरीके के अनुसार निजी होगी, तो मैं आपका आभारी रहूंगा।

सधन्यवाद,

भवदीय

सुभाष सी. बोस

प्रेसिडेंसी जेल

312.8.40

प्रेषित

अधीक्षक,

प्रेसिडेंसी जेल

प्रिय महोदय,

पी. डब्ल्यू डी. के प्रतिनिधि ने हाल ही में मुझे एक टिप्पणी दिखायी, जिसके अनुसार रेडियो सेट के लिये 22 रूपये की लागत से 'अर्थ कनेक्शन' लेना अपरिहार्य रूप से आवश्यक है। मैंने रेडियो सप्लायर से दो बार परामर्श किया है और उन्होंने

आश्वासन दिया है कि पी. डब्ल्यू डी. द्वारा जो 'अर्थ कनेक्शन' की सिफारिश की गयी है वह आवश्यक नहीं है। मैं निजी अनुभव से भी जानता हूं कि घर पर मेरे रेडियो सेट के लिये यह जरूरी नहीं था। रेडियो सप्लायर बड़े पैमाने पर इस काम में विशेषज्ञ हैं और अपना काम जानते हैं। इसके अलावा, अगर वे गलत परामर्श देकर या गलत फिटिंग करके नुकसान पहुंचाते हैं तो उन्हें घाटा उठाना होगा। इन परिस्थितियों में, मुझे नहीं लगता कि उनकी सलाह की उपेक्षा की जाए। क्या आप कृपया इस मामले पर विचार करेंगे और अगर आवश्यक हुआ तो पी. डब्ल्यू. डी. के साथ मामले को उठायेंगे?

आखिरी किन्तु कम महत्वपूर्ण नहीं, बात है कि यहां मेरा प्रवास अस्थायी हैं और जैसी पी. डब्ल्यू डी. ने सिफारिश की है, इस दृष्टि से स्थायी कनेक्शन अनावश्यक लगता है।

भवदीय

सुभाष सी. बोस

20.9.40

प्रेषित

अधीक्षक,

प्रेसिडेंसी जेल

प्रिय महोदय,

मैंने दुर्गा पूजा के संबंध में नियमों और प्रतिबंधों के बारे में उप–जेलर की टिप्पणी देखी है। मेरे लिये यह अप्रत्याशित है।

दुर्गा पूजा के मामले में रियायतें, 1926 में मांडले जेल में बंगाल के नजरबन्दों की भूख हड़ताल के बाद दी गयी थीं। उस समय हमें पूजा के अनुष्ठान के लिये पूरी सुविधाएं दी गयी थीं और सरकार ने पूजा भत्ता भी स्वीकृत किया था। उस समय एक ही स्वगृहीत नियंत्रण था, जिसका हमने पालन किया। यद्यपि हमें संगीत की अनुमति मिली थी, लेकिन हमने सुनिश्चित किया कि यह यथासंभव धीमी आवाज में सम्पन्न हो।

दुर्गा पूजा के संबंध में निम्नलिखित बातों पर ध्यान देने की जरूरत है:

(1) देश के इस हिस्से में यह हिन्दुओं का महान राष्ट्रीय त्यौहार है।

(2) यह सामूहिक पूजा है इसलिये इसे केवल 'पूजा' नहीं बल्कि 'उत्सव' भी कहा जाता है।

(3) दुर्गा पूजा के लिये तीन पुजारी जरूरी हैं। चंडी–पाठ तो दो से कम में

नियमानुसार असंभव है और वह तभी संभव है जब एक पुजारी को 'चंडी—पाठ' का ही भार सौंप दिया जाए, जो वे अक्सर इनकार कर देते हैं, क्योंकि वह थकानेवाला होता है।

(4) पूजा का समय और अवधि, खगोलशास्त्रीय गणना से निर्धारित की जाती है। उदाहरण के तौर पर सबसे महत्वपूर्ण अनुष्ठान है, 'संधि पूजा' जो शुक्लाष्टमी को होती है—पूजा का समय अवसर रात में होता है (मुझे अभी तक पता नहीं, इस वर्ष 'संधि पूजा' का समय क्या है)।

फलस्वरूप, जेल में दुर्गा पूजा का आयोजन तभी संभव है जब निम्नलिखित अतिरिक्त रियायतें दी जाएं:

(1) दुर्गा पूजा चूंकि सामूहिक प्रकृति की होती है अतः सभी इच्छुक हिन्दू कैदियों को इसमें शरीक होने की अनुमति दी जाए। यहां यह उल्लेखनीय है कि अलीपुर सेंट्रल जेल में ईद त्यौहार के दौरान मुस्लिम कैदियों को और क्रिसमस त्यौहार के दौरान ईसाई कैदियों को इसी तरह की सुविधायें दी जाती हैं। किसी भी हालत में, कोई कारण नहीं है कि सभी हिन्दू राजनीतिक कैदियों को इसमें शरीक होने न दिया जाए।

(2) कम से कम दो पुजारियों की अनुमति दी जाए।

(3) उन्हें खगोलशास्त्रीय गणना से निर्धारि पर अनुष्ठान करने की अनुमति दी जाए, चाहे वह जो भी समय हो।

(4) न्यूनतम संगीत की अनुमति दी जाए। संगीत 'आरती' आयोजन के लिये अनिवार्य है (पूजा भत्ते के प्रश्न पर हमारे विचाराधीन दर्जे के सामान्य प्रश्न के साथ विचार किया जाना चाहिए)।

अगर इन रियायतों की अनुमति नहीं दी जाती है तो इसका अर्थ यह होगा कि सरकार असल में जेल में दुर्गा पूजा की अनुमति नहीं देती है। हमने 1926 में पंद्रह दिन की भूख हडताल करके जेल में अत्यधिक कष्ट उठाकर जो रियायतें पायीं थीं, वैसा न करना उन्हें नाजायज ढंग से रद्द करना होगा। इसके अलावा, इसका अर्थ होगा कि नौकरशाहों के शासन में जो रियायतें मिली थीं, उनहें लोकप्रिय मंत्रिपरिषद सरकार वापस ले रही है।

ऐसी स्थिति के परिणाम स्वाभाविक तौर पर हमारे लिये गंभीर होंगे। कृपया इस मामले पर पूरी छानबीन के साथ विचार करें और अगर आवश्यकता हो तो उच्च अधिकारियों के सामने इस उठायें।

सधन्यवाद,

भवदीय
सुभाष सी. बोस
20.9.40

पुनश्च : दुर्गा पूजा शुक्ल पक्ष की षष्ठी को आरंभ होती है और दशमी को समाप्त होती है–लेकिन इन पांच में से तीन दिन अधिक महत्वपूर्ण है।

सु.च.बो.

प्रेषित
माननीय गृह मंत्री,
बंगाल सरकार

प्रिय महोदय,

मुझे यह तथ्य आपके ध्यान में लाना है कि आजकल चल रही मुझसे जुड़ी दो सुनवाइयों में अदालत में जनता को जाने की खुली छूट नहीं है जबकि आम जनता में यह धारणा बनाई गई है कि सुनवाइयां 'सार्वजनिक' हैं, बंद कमरे की नहीं।

दुर्भाग्य से, मेरी नजर में यह तथ्य कल ही अपने लोगों से भेंट–मुलाकत के दौरान आया वरना मैं पहले ही बतौर नागरिक अपने अधिकारों के लिये कदम उठा चुका होता।

सरकार इन दो में कोई एक काम कर सकती है:

1. जनता में यह घोषणा करे कि सुनवाई बंद कमरे में होगी और फिर जनता को बाहर रखें। ऐसी स्थिति में हमें मालूम होगा कि कैसी प्रतिक्रिया करनी हैं।

2. खुली सुनवाई की व्यवस्था करे और जनता को अदालत में आने की खुली छूट दे।

लेकिन सरकार सार्वजनिक बताकर जनता को बाहर नहीं रख सकती। चित भी मेरी, पट भी मेरी यह नहीं हो सकता।

मैं ऐसे एक महत्वपूर्ण मामले से परिचित हूं, जिसमें मेरे एक करीबी रिश्तेदार, एक महत्वपूर्ण नेता के खिलाफ मुकदमे की सुनवाई कर रहे थे। पुलिस सुनवाई से जनता को दूर रखना चाहती थी पर उन्होंने इसकी इजाजत नहीं दी तब पुलिस ने दलील दी कि आदालत में पर्याप्त जगह नहीं है। इसके बाद सुनवाई कर रहे मजिस्ट्रेट ने बाहर खुले में एक पेड़ के नीचे अदालत लगा दी। इस तरह उन्होंने जनता को खुली सार्वजनिक सुनवाई को देखने की पूरी स्वतंत्रता प्रदान की। हर सार्वजनिक सेवा में लगे

व्यक्ति को, चाहे वह बड़े पद पर हो या छोटे इसी भावना का अनुसरण करना चाहिए क्योंकि सार्वजनिक पद पर बैठे व्यक्ति को जनता की सेवा करनी है, न कि पुलिस से आदेश लेना है।

मैं इस खबर पर अविश्वास नहीं क सकता कि पुलिस लोगों को अदालत में जाने की खुली इजाजत नहीं दे रही थी—क्योंकि मुझसे खुद बंकशाल अदालत में एक पुलिस सार्जेंट दो बार बदसलूकी कर चुका है। आखिकार उसे अपने होश में आना पड़ा था क्योंकि मैं बिफर उठा और अदालत से संरक्षण की मांग कर बैठा।

पुलिस के हस्तक्षेप के कारण मेरे रिश्तेदारों को सुनवाई में उपस्थित होने में सबसे अधिक कठिनाई हो रही हैं यह मेरे लिये बर्दाश्त के बाहर है कि मेरे रिश्तेदारों सहित सामान्य लोगों को जो सुनवाई के दौरान उपस्थित रहना चाहते हैं, छोटे—मोटे पुलिस सार्जेंट और उस जैसे अन्य लोग अपमानित करें।

जब तक इस मामले का निपटारा उपर्युक्त सुझावों के मुताबिक मेरे लिये संतोषजनक नहीं हो जाता, मैं 3 और 28 तारीख की सुनवाइयों में, अदालत में (बंकशाल कोर्ट और अलीपुर कोर्ट) जाने सं इंकार करता हूं। जिन बातों का हमने नौकरशाही शासन में नहीं सहा, उन्हें अब कतई नहीं सहेंगे सिर्फ इसलिये कि अब एक 'लोकप्रिय' सरकार कायम है। बेशक, मैं अपने इस रूख का नतीजा भी भुगतने को तैयार हूं, चाहे वह मेरे लिये कितना ही दुखद या कष्टदायक हो।

इस मामले पर तत्काल ध्यान दिया जाए क्योंकि अदालत में उपस्थित होने की अगली तारीख 3 की ही हैं।

भवदीय
सुभाष सी. बोस
प्रेसिडेंसी जेल
1.10.40

प्रेषित

सुनवाई मजिस्ट्रेट
अलीपुर

प्रिय महोदय,

इसी पहली तारीख को मैं माननीय गृहमंत्री को, अलीपुर और बंकशाल अदालतों में अपने मुकदमों की सुनवाई के दौरान मौजूद रहने को इच्छुक मेरे रिश्तेदारों और आम जनता के मामले में पुलिस के हस्तक्षेप के सवाल पर चिट्ठी लिख चुका हूं। उसके बाद, मुझे इस जेल के अधीक्षक के जरिये सरकार से सूचना प्राप्त हुई है

कि निर्देश जारी किए जा चुके हैं जिनसे शिकायत की वजह दूर हो जाएगी। मुझे उम्मीद है कि चूंकि यह आपके अधिकार में है, आप कृपया ध्यान रखेंगे कि मेरी सुनवाई के समय काम पर तैनात पुलिसवाले सलीके से पेश आएं।

भवदीय
सुभाष सी. बोस
प्रेसिडेंसी जेल
22.10.40

प्रेषित

माननीय गृह मंत्री
बंगाल सरकार
द्वारा अधीक्षक, प्रेसिडेंसी जेल

प्रिय महोदय,

मैं करीब चार महिने से भारत रक्षा कानून की एक ऐसी धारा के तहत जेल में हूं, जिसमें न्यायिक अदालत में मुकदमा चलाना आवश्यक नहीं है। इसके अलावा, मैं पिछले दो महीने विचाराधीन कैदी रहा हूं, यानी एक धारा के तहत बिना मुकदमा चलाए कैद और उसी कानून की दूसरी धारा के तहत मुकदमा चलाना—यह प्रशासकीय आदेश और न्यायिक प्रक्रिया का सम्मिश्रण है, जो सिर्फ अप्रत्याशित ही नहीं, बल्कि स्पष्ट रूप से गैरकानूनी और नाजायज है।

2. यही नहीं, जब जमानत की अर्जिया सुनवाई मजिस्ट्रेट के समक्ष रखी गई तो सरकारी वकील ने अनुमानतः स्थानीय सरकार के निर्देशों के तहत उनका विरोध किया। लिहाजा, अर्जियां खारिज कर दी गई। यह न्यायिक कार्यवाही में बेजा सरकारी हस्तक्षेप का सबूत है। यह हस्तक्षेप इसलिये और अधिक आपत्तिजनक है क्योंकि स्थानीय सरकार, भारत रक्षा कानून के तहत मामलों के संबंध में भारत सरकार के निर्देशों का पालन नहीं कर रही हैं।

3. जब मुझ पर मुकदमा चल रहा है, तो मुझे इस तरह जेल में जबरन बंदी बनाकर रखना अन्यायपूर्ण, नाजायज और गैरकानूनी है। एक बार मुझे भारत रक्षा कानून करने देना चाहिए। आखिर कैसे उसी भारत रक्षा कानून के तहत मुझे फिर बिना मुकदमा चलाए बंदी बनाया जा सकता है?

4. यह आश्चर्यजनक और दुखदायी है कि यह सब एक 'लोकप्रिय' सरकार के तत्वावधान में हो रहा है। मैं यह भी देख रहा हूं एकदम यही सरकार इस्लाम में आस्था रखने वाले नागरिकों, खासकर मुस्लिम लीग के सदस्यों के मामलों में कैसे पेश आ रही है। सरकार को ढाका जिले के मौरापाड़ा के मौलवी की अचानक रिहाई जैसी

अनेकानेक मिसालें देने की जरूरत नहीं है। ऐसा हर मामला फौरन मेरी नजर में आता रहा है।

5. इन और ऐसी तमाम बातों पर गौर करते हुए सरकार को मुझे फौरन रिहा कर देना चाहिए। भारतीय विधान सभा में मेरा चुनाव भी मांग करता है कि मुझे 5 नवंबर से शुरू हो रही उसकी बैठकों में हिस्सा लेने की इजाजत दी जानी चाहिए, बशर्ते मेरा स्वास्थ्य अनुमति दे। अगर बर्मा सरकार किसी आरोपसिद्ध कैदी को धारा सभा की बैठकों में जाने की छूट दे सकती है तो क्या बंगाल के 'लोकप्रिय' मंत्रिमंडल को वह सुविधा उसे नहीं मुहैया कराना चाहिए जो आरोपसिद्ध कैदी नहीं हैं?

6. अंत में, मेरे स्वास्थ्य की मौजूदा हालत में मुझे बंदी बनाए रखना सरकार की बदले की नीतियों के अलावा कुछ नहीं है और मेरी समझ से बाहर है।

यह चिट्ठी पूरी गंभीरता से लिखी गई है और मेरा निवेदन है कि इस पर उचित ध्यान दिया जाए।

भवदीय<br>
सुभाष सी. बोस<br>
प्रेसिडेंसी जेल<br>
30.10.40

प्रेषित

अधीक्षक,<br>
प्रेसिडेंसी जेल

प्रिय महोदय,

. मैंने आज ही माननीय गृहमंत्री को अपनी लगातार जेल हिरासत के बारे में लिखता हूं। मैं चाहता हूं कि उस चिट्ठी के साथ, सरकार को बंदी का आदेश वापस लेने से इंकार करने के मेरे लिये परिणामों की भी जानकारी होनी चाहिए। इसलियें मैं इस निवेदन के साथ रहा हूं कि कृपया संभव गोपनीयता बरतते हुए इसे सरकार के ध्यान में लाएं। मैं इसे आपके दफ्तर में बंद लिफाफे में भेज रहा हूं ताकि कोई दूसरा इसे न देख सके। यह पत्र कोई धमकी नहीं है और मुझे उम्मीद है कि इसे ऐसा माना भी नहीं जाएगा। इसका आशय कुछ ऐसी संभावनाओं पर स्पष्ट संवाद करना है जो जल्दी ही मेरे लिये टालना असंभव हो जा सकता है।

मैं यह उम्मीद नहीं करता कि सरकार माननीय गृहमंत्री को लिखे मेरे पत्र में चर्चित या निहित बातों से द्रवित हो उठेगी। इसलिये मैं पिछले दो महीनों से इसी

उधेड़बुन में हूं कि मुझे क्या कदम उठाना चाहिए। मेरे लिये एक अन्यायपूर्ण कार्रवाई के खिलाफ नैतिक विरोध दर्ज करने के सिवाय कोई विकल्प नहीं बचा है और उस विरोध के साक्ष्य के तोर पर अनशन पर बैठने के अलावा कोई चारा नहीं रह गया है। इस अनशन का 'लोकप्रिय' मंत्रिमंडल पर कोई असर नहीं होगा, क्योंकि मैं न तो ढाका के मौरापाड़ा का मौलवी हूं, न ही इस्लाम का अनुयायी। लिहाजा, मेरे मामले में यह अनशन आमरण अनशन बन जाएगा। मैं जानता हूं कि इससे भी सरकार को कोई फर्क नहीं पड़ेगा और इस बारे में मुझे कोई भ्रम भी नहीं है। यह 'लोकप्रिय' सरकार सभी लालफीताशाही वाली सरकारों की तरह सरकारी प्रतिष्ठा का सवाल उठाएगी और चिरपरिचित दलील पेश की जाएगी कि सरकार को अनशन से बाध्य नहीं किया जा सकता। ऐसे ही मसले पर कार्क के लॉर्ड मेयर टेरेंस मैकस्वीनी ने भूख हड़ताल की थी तो मैं इंग्लैंड में ही था। समूचा देश हिल उठा था। संसद में सभी राजनीतिक दल और महामहिम राजा तक विचलित हो उठे थे लेकिन लॉयड  जॉर्ज की सरकार अड़ी हुई थी। नतीजतन, राजा को सार्वजनिक घोषणा करनी पड़ी कि मंत्रिमंडल के रूख के कारण मैं शाही विशेषधिकार पर अमल नहीं कर सकता। मैं यह सब आपको और सरकार को यह यकीन दिलाने के लिये गिना रहा हूं कि मैंने पूरी स्थिति पर ठंडे दिमाग और तार्किक ढंग से सोचा–विचारा है और कि मैं हल्के ढंग से नहीं सोच रहा हूं।

इस तरह मैं अनशन से किसी संतोषजनक परिणाम की उम्मीद तो नहीं कर रहा हूं मगर मुझे सरकार के एक भेदभावपूर्ण कदम के खिलाफ नैतिक विरोध दर्ज करने का संतोष होगा। ब्रिटेनवासी और ब्रिटिश सरकार लोकतंत्र और स्वतंत्रता के पवित्र सिद्धांतों की रक्षा की बातें करती रही हे, मगर उनके घर के पास ही उनकी नीति, उनके कथन को झुठला रही है। वे नाजीवाद को खत्म करने में हमारा सहयोग चाहते हैं मगर वे खुद आला नाजीवाद में लिप्त हैं। मेरा विरोध इस अभागे देश में उनकी नीतियों में निहित पाखंड को उजागर करेगा–साथ ही इससे प्रांतीय सरकार की नीति भी उजागर होगी जो खुद को 'लोकप्रिय' बताती हैं लेकिन असलियत में उसके कान पर तभी जूं रेंग सकता है जब कोई मुसलमान सामने हो। संयोग से, मुझे यह भी संतोष होगा कि मेरे अनशन और उसके परिणाम का असर भारत के बाहर भी होगा क्योंकि मैं उन भारतीयों में से हूं, जो देश की सीमाओं के बाहर भी जाने जाते हैं।

विचार योग्य एकमात्र दूसरा विषय यह है कि क्या यह समाधान समस्या से बदतर नहीं है। मैं इस पर कई दिन और रातें सोचकर बिता चुका हूं। इस सवाल पर मेरा जवाब यह है कि मौजूदा स्थितियों में जीवन शायद ही जीने योग्य है। इस क्षणभंगुर संसार में सिद्धांतों के अलावा सब कुछ नष्ट हो जाता है। ये सिद्धांत तभी जीवित रह सकते हैं जब कोई उनके लिये जान न्यौछावर कर देता है तो सिद्धांत मर नहीं जाता

बल्कि वह दूसरे व्यक्ति में अवतरित होता है और सिर्फ कष्टसाध्य साधना से ही कोई उद्देश्य पुष्पित–पल्लवित हो सकता है। प्रकृति का नियम है कि समान, समान को आकृष्ट करता है और भूतात्मा अनेक आत्माओं को प्रेरित करती है। लिहाजा, मेरे भीतर. अगर कुछ महत्व का है तो मेरी मृत्यु से न तो मेरा देश और न ही मानवता उसे गंवाएगी, इसके विपरित ईश्वर की इच्छा हुई तो उसे और ऊंचा नैतिक आधार मिलेगा क्योंकि आखिरकार सर्वश्रेष्ठ बलिदान वही है जब कोई बिना किसी दूसरे को नुकसान पहुंचाए, स्वेच्छा से अपना जीवन न्यौछावर कर दे।

यह पत्र अंत करने के पहले एक बात और। मैं कई बार लंबे समय तक जेल में रहा हूं और इसके पहले भी अनशन कर चुका हूं। मैं उन हरकतों को जानता हूं जो अति उत्साही अधिकारी कई बार अनशन तुड़वाने के लिये करते हैं। स्वाभाविक तौर पर मैं उन सब के लिये तैयार हूं। किसी भी सूरत में मैं जबरन भोजन कराने की अनुमति नहीं दूंगा। मुझे जबरन भोजन कराने का किसी को नैतिक अधिकार नहीं है। यह बात टेरेंस मैकस्वीनी के मामले में ब्रिटिश सरकार और बाद में 1926 में हमारे अनशन के दौरान भारत सरकार के सामने उठी था । तब से जेल संहिता के प्रावधानों से संबंधित कुछ आदेश जारी हुए हों तो वह मुझ पर लागू नहीं होंगे।

मैं दोहराना चाहता हूं कि काली पूजा के पवित्र दिन को लिखा गया यह पत्र धमकी या अंतिम चेतावनी न समझा जाए। यह पूरी विनम्रता से लिखा गया अपनी आस्था का उद्घोष भर है। इसलिये इसे गोपनीय दस्तावेज मानकर सरकार को गोपनीय ढंग से ही प्रेषित किया जाना चाहिए। मेरी सिर्फ यही इच्छा है कि सरकार मेरे दिमाग में चल रही बातों को जान लें। ताकि वह मेरे इरादों और अपने फैसले के, मेरे लिये होने वाले परिणामों को समझ सके।

आपके समरूप शिष्टाचार के लिये धन्यवाद।

भवदीय

सुभाष सी. बोस
प्रेसिडेंसी जेल
30.10.40

प्रेषित अधीक्षक,

भारतीय विधान सभा
प्रेषित
माननीय अध्यक्ष,
भारतीय विधान सभा,

नई दिल्ली

प्रिय महोदय,

मैं अभी–अभी भारतीय विधान सभा के लिये ढाका प्रमंडल चुनाव क्षेत्र से निर्विरोध चुना गया हूं। आपको शायद मालूम होगा कि मैं भारत रक्षा कानून की धारा 26 के तहत बिना मुकदमा चलाए 2 जुलाई, 1940 से जेल हिरासत में हूं। बिना मुकदमे के इस बंदी के अलावा, मुझ पर भारत रक्षा कानून की एक दूसरी धारा के तहत मुकदमा चल रहा है और इस तरह मैं करीब दो महीने से विचाराधीन कैदी भी हूं। मेरी ओर से सुनवाई मजिस्ट्रेट के समक्ष पेश की गई जमानत की अर्जिया मंजूर नहीं की गई क्योंकि सरकारी प्रवक्ता ने उनका विरोध किया।

संवैधानिक कानून के प्रावधानों के अनुसार मैं विधान सभा के सत्र के दौरान गिरफ्तारी और बंदी से निरापदता का दावा करता हूं इसलिये मेरा आपसे ऐसे कदम उठाने का आग्रह हे ताकि मैं नई दिल्ली में नवंबर 1940 के पहले सप्ताह में शुरू हो रहे सभा के सत्र में उपस्थित हो पाऊं।

मेरे दावे के खिलाफ यह दलील दी जा सकती है कि भारतीय संविधान में उपर्युक्त उल्लिखित निरापदता का कोई स्पष्ट प्रावधान नहीं है। उस सूरत में मैं यह कहना चाहूंगा कि यह अधिकार किसी भी संविधान में निहित होता है और भारतीय संविधान कोई अपवाद नहीं हो सकता।

महोदय, आपको यह मालूम होगा कि हाल में एक दोषसिद्ध कैदी को, जो बर्मा विधान सभा के सदस्य थे, सभा की बैठक में उपस्थित रहने की अनुमति दी गई थी। बेशक, जब मैं दोषसिद्ध कैदी नहीं हूं तो उसमें कम का दावा तो नहीं ही कर सकता हूं।

सस्नेह<br>
सुभाष चंद्र बोस<br>
प्रेसिडेंसी जेल<br>
1.11.40, कलकत्ता

प्रतिलिपिः माननीय उपाध्यक्ष

भारतीय विधान सभा<br>
नई दिल्ली<br>
अधीक्षक,<br>
प्रेसीडेंसी जेल

प्रिय महोदय,

1. मुझे उम्मीद है कि मैंने काली पूजा के दिन 30 अक्तूबर को आपको जो गोपनीय पत्र लिखा था, उसे आपने तुरंत सरकार को प्रेषित कर दिया होगा। यह पत्र भी उसी क्रम में है और इन दोनों पत्रों को माननीय गृहमंत्री को उसी तारीख यानी 30 अक्तूबर को लिखे मेरे पत्र के साथ पढ़ा जाना चाहिए।

2. चूंकि मैंने आपको लिखा इसलिये भारत सरकार ने भारतीय विधान सभा में पेश पंडित एल.के. मैत्रा, एम.एल.ए. (मध्य), के स्थगन प्रस्ताव के संदर्भ में यह साफ कर दिया कि मेरी गिरफ्तारी और बंदी की जिम्मेदारी पूरी तरह बंगाल सरकार पर है, जिसे उसके समर्थक एक 'लोकप्रिय' मंत्रिमंडल द्वारा नियंत्रित और संचालित होने का दावा करते हैं। यह भी स्पष्ट है कि यह 'लोकप्रिय' सरकार मेरे साथ जो सलूक कर रही है, वह इस देश में अजूबा और अप्रत्याशित है और भारत रक्षा कानून के मामलों में संबंधित भारत सरकार के निर्देशों का उल्लंघन है। मुझे यह जानक दुख होता है कि यह 'लोकप्रिय' सरकार भारत रक्षा कानून का प्रयोग देश की रक्षा के लिये नहीं, बल्कि एक ऐसी प्रक्रिया की रक्षा के लिये कर रही है जो निहायत गैरकानूनी और नाजायज हैं।

3. कल मेरे वकीलों ने जमानत की अर्जी पेश की तो बंकशाल अदालत के सुनवाई मजिस्ट्रेट ने अर्जी मंजूर कर ली मगर यह टिप्पणी करने पर बाध्य हुए कि उनके आदेश पर अमल रूका रहेगा क्योंकि सरकार ने मुझे भारत रक्षा कानून की धारा 26 के तहत बिना मुकदमे के बंदी बना रखा है। मैं न्यायिक प्रक्रिया में कार्यपालिका के हस्तक्षेप की इससे अधिक मिसाल नहीं पा सकता। भारत रक्षा कानून देश की रक्षा के लिये बना है या ऐसी ही गैरकानूनी और अन्यायपूर्ण हरकत की रक्षा के लिये?

4. मुझे दुख है कि इस सरकार ने भारत के लिये विदेश मंत्री को भी मेरी गिरफ्तारी और बंदी के बारे में गलत जानकारी देकर दूसरी बड़ी भूल की है। जैसा कि विदित है कि ब्रिटिश संसद (हाउस ऑफ कामन्स) में मिस्टर सोरेनासेन के प्रश्न के जवाब में विदेश मंत्री ने प्राप्त सूचना के आधार पर ऐलान किया कि में हॉलवेल स्मारक मामले के सिलसिले में हिरासत में हूं। अगर पूरी सच्चाई बयान की जाती तो इस विषय पर इंग्लैंड में ही अच्छी–खासी चर्चा होती क्योंकि वहां संसद में और उसके बाहर मेरे दोस्त हैं।

5. मैं जिसे अपना जायज अधिकार मानता हूं उसकी रक्षा का मेरे पास एक ही रास्ता बचा है कि मैं अपना नैतिक विरोध दर्ज करूं क्योंकि बाकी सभी रास्ते मेरे लिये 'लोकप्रिय' सरकार ने बंद कर दिए हैं। लिहाजा, जैसा कि आपको 30 अक्तूबर को सूचित किया जा चुका है और काली पूजा के दिन मैंने जो शपथ ली है, उसके अनुसार मैं जल्दी ही उपवास शुरू कर दूंगा। मैं सही समय पर तारीख की औपचारिक

सूचना सरकार को भेज दूंगा, लेकिन ऐसा उपवास शुरू करने की पूर्व संध्या पर ही होगा। चूंकि मैं पिछले महीने की 30 तारीख को ही लिख चुका हूं, इसलिये सरकार को पहले से ही पर्याप्त सूचना है।

मैं आभारी रहूंगा, अगर आप इस पत्र को गोपनीय रखेंगे और जितनी जल्दी हो सके, सरकार को गोपनीय ढंग से इसे प्रेषित कर देंगे।

भवदीय
सुभाष सी. बोस
प्रेसिडेंसी जेल
14.11.40

प्रेषित

सचिव
बंगाल सरकार,
16.11.40
राजनीतिक विभाग

प्रिय महोदय,

मैं समझता हूं कि मैंने 29 अक्तूबर को श्री बी. पी. पाहन; एमएलए को जो पत्र लिखा था, उसे विशेष शाखा ने रोक लिया है। मैं आपसे इस मामले पर गौर करने का अनुरोध करता हूं।

कल मैंने तीन पत्र मिस्टर आर्थर ग्रीनवुड, एमपी श्री शरत चंद्र बोस (कलकत्ता) और श्री ए. एन. बोस (लंदन) को लिखे। अगर इनमें एक भी रोका गया तो मैं बंगाल सरकार से अपील करूंगा और अगर बंगाल सरकार विशेष शाखा की कार्रवाई की पुष्टि करती है, तो भारत सरकार से अपील करूंगा।

भवदीय
सुभाष सी. बोस
'मेरी राजनीतिक वसीयत'

प्रेषित

महामहिम राज्यपाल, बंगाल,
माननीय मुख्यमंत्री
और
मंत्रिपरिषद,

## सुभाष चन्द्र बोस के दस्तावेज-II

महामहिम और सज्जनों!

मैं यह (पत्र) माननीय मंत्री को संबोधित अपने पत्र दिनांक 30 अक्तूबर, 1940 (जिसकी प्रतिलिपि माननीय मुख्यमंत्री को अग्रसारित की गयी थी) और प्रेसीडेंसी जेल के अधीक्षक को अपने गोपनीय पत्रों, दिनांक 30 अक्तूबर और 14 नवम्बर, जिन्हें बाद में सरकार को अग्रसारित किया गया था, के संबंध में लिख रहा हूं। इसमें मैं अपने जीवन के सर्वाधिक भाग्यनिर्णायक कदम उठाने के लिये प्रेरित करने वाले विचारों का भी लिखित रूप में उल्लेख करूंगा।

मुझे अब कोई आशा नहीं है कि आपके हाथों मुझे छुटकारा मिलेगा। इसलिये, मैं आपसे दो अनुरोध करूंगा, जिनमें से दूसरे का उल्लेख पत्र के अन्त में होगा। मेरा पहला अनुरोध है कि हय पत्र सावधानीपूर्वक सरकार के अभिलेखागार में सुरक्षित रखा जाए, ताकि यह मेरे उन देशवासियों के लिये (मेरा) संदेश है और इसलिये ये मेरी राजनीतिक वसीयत है।

मुझे किसी सरकारी सफाई या कैफियत के बगैर 2 जुलाई, 1940 को भारत रक्षा कानून की धारा 129 के अंतर्गत, बंगाल सरकार के आदेशानुसार गिरफ्तार किया गया। बाद में, सरकारी स्त्रोतों का पहला स्पष्टीकरण भारत संबंधी विदेशमंत्री माननीय मिस्टर एमेरी की ओर से आया, जिन्होंने हाउस ऑफ कामन्स में बिल्कुल स्पष्ट रूप से कहा कि यह गिरफ्तारी कलकत्ता में हौलवेल स्मारक को ढहाने के आंदोलन के संबंध में हुई है।

माननीय मुख्यमंत्री ने बंगाल विधान सभा की एक बैठक में इस घोषणा की वस्तुतः पुष्टि की और बताया कि हौलवेल स्मारक सत्याग्रह ही मेरी रिहाई में आड़ें आ रही है। सरक़ार ने जब उस स्मारक को हटाने का फैसला किया तो विधान सभा सदस्य श्री नरेन्द्र नारांयण चक्रवर्ती और मुझे छोड़कर उस संबंध में बिना मुकदमा चलाये गिरफ्तार सभी लोगों को रिहा कर दिया गया। यह सब रिहाई अगस्त 1940 के अंत में हुई और लगभग उसी समय भारत रक्षा कानून की धारा 26 के अंतर्गत मेरी स्थायी नजरबंदी का आदेश जारी हुआ, जो धारा 129 के अन्तर्गत जारी मूल आदेश के स्थान पर था, जिसमें अस्थायी नजरबंदी का प्रावधान था।

काफी निराले ढंग से धारा 26 में जारी नये आदेश के साथ खबर आयी कि मेरे खिलाु दो मजिस्ट्रेटों के सामने भारत रक्षा कानून की धारा 38 के अन्तर्गत मुकदमा शुरू किया जा रहा है। मेरे तीन भाषणों के लिये और साप्ताहिक पत्रिका 'फारवर्ड ब्लॉक' में जिसका मैं सम्पादक रहा था, बाहर से मिले लिखे के प्रकाशन के लिये। इनमें से दो भाषण फरवरी 1940 में और तीसरा अप्रैल के अंत में दिया गया था। इस तरह

सरकार ने भारत रक्षा कानून की एक धारा के अंतर्गत मुझे बिना मुकदमा चलाये स्थायी तौर पर नजरबंद करके और साथ–साथ उसी कानून की दूसरी धारा के अंतर्गत न्यायिक अधिकरण में मुझ पर मुकदमा चला कर अनूठी और अभूतपूर्व स्थिति पैदा कर दी। इस घटना से पहले मैंने कार्यपालिका के आदेश और न्यायिक प्रक्रिया का ऐसा सम्मिश्रण नही देखा था। ऐसी नीति गैरकानूनी और अन्यायपूर्ण है तथा विशुद्ध रूप से मात्र प्रतिशोध की परिचायक है।

इसमें यह गौर करने में चूक नहीं हो सकती है कि तथाकथित अपराध किए जाने के लम्बे अरसे बाद मुकदमा चलाया गया था। ना यह बात अनदेखी रह सकती हे कि 'फारवर्ड ब्लॉक' में (प्रकाशित) संबंधित लेख के लिये पत्रिका को पांच सौ रूपये की जमानत की जब्ती और दो हजार रूपये की नयी जमानत की राशि जमा करा के दंडित किया जा चुका था। इसके अलावा पत्रिका पर यह प्रहार लम्बे अरसे के बाद अचानक किया गया, जबकि पत्रिका को उस अरसे में सरकार की प्रक्रिया के अनुसार कोई चेतावनी नहीं दी गयी थी।

बंगाल सरकार के रवैये की पोल पूरी तरह बत खुल गयी, जब जमानत पर मेरी रिहाई की अर्जियां न्यायिक जांच करने वाले दो मजिस्ट्रेटों के सामने पेश की गयीं सरकारी प्रवक्ताओं ने दोनों अर्जियों का जोरदार विरोध किया। पिछले मौके पर दोनों में से एक मजिस्ट्रेट श्री वली–उल–इस्लाम ने जमानत की अर्जी मंजूर कर दी लेकिन बाध्य होकर टिप्पणी की कि यह आदेश तब तक निष्प्रभावी रहेगा, जब तक सरकार भारत रक्षा कानून के तहत बिना मुकदमा चलाये मेरी नजरबंदी का अपना आदेश वापस न ले लें। इस प्रकार यह बात सूरज की रोशनी की तरह साफ है कि सरकार न्यायिक अधिकरणों के स्वनिर्णय में बाधा डालती हे और विधि–प्रशासन में हस्तक्षेप करती है। स्थानीय सरकार की कार्रवाई तब और भी आपत्तिजनक लगती है जब यह याद किया जाए कि वह ऐसे मामलों में भारत सरकार के निर्देशों की अवज्ञा करने की आदी है।

सरकार की नीति का दूसरा दिलचस्प पहलू है, मेरे खिलाफ एक साथ दो मजिस्ट्रेटों के पास मुकदमा चलाना। अगर इरादा मेरे एक से अधिक भाषण किसी न्यायालय में पेश करने का था तो यह दो मजिस्ट्रेटों का सहारा लिये बगैर पूरा किया जा सकता था, क्योंकि पिछले बारह महीनों में खासकर कलकत्ता की सीमाओं में अनगिनत भाषण दिये हैं। इसलिये, आम आदमी यह सोचने को मजबूर है कि सरकार मुझे दोषी सिद्ध करने के लिये इतनी उत्सुक है कि उन्होंने कानूनी कमान में दो–दो प्रत्यंख चढ़ा रखी है।

अंतिम, किन्तु कम महत्वपूर्ण नहीं, सरकार की कार्रवाई किसी निष्पक्ष व्यक्ति को पूरी तरह दुर्भावनापूर्ण लगती है, क्योंकि कार्यवाही तथाकथित पूर्वाग्रहग्रस्त कार्य

करने के लम्बे अरसे के बाद शुरू की गयी। अगर विचारार्थ कार्य, वास्तव में पूर्वाग्रह ग्रस्त थे, तो सरकार को बहुत पहले कार्रवाई करनी चाहिए थी अर्थात उसी समय ब तथाकथित अपरा किए गए थे।

क्या मैं आपसे भारत रक्षा कानून के तहत गिरफ्तार और बंदी मेरे मेरे जैसे लोगों के प्रति, मुसलमानों के प्रति आपके रूख की क्षणभर के लिये तुलना करने का अनुरोध करूं? अब तक कितने मामलों में भारत रक्षा कानून के तहत पकड़े गए मुसलमानों को अकारण, अचानक रिहा कर दिया गया है? मौरपाड़ा के मौलवी का उदाहरण सबसे ताजा है, जनमानस में इतना ताजा कि उसका उल्लेख करने की आवश्यकता नहीं है। क्या हम यह समझें कि आपके शासन में मुसलमानों के लिये एक कानून है और हिन्दुओं के लिये दूसरा और कि मुसलमानों से संबद्ध मामला हो तो भारत रक्षा कानून के अलग मायने हैं? अगर ऐसा है तो सरकार इस आशय की घोषणा कर दे।

क्षण भर के लिये कहीं ऐसा तर्क या सुझाव न दिया जाए कि मुझे बन्दी बनाए जाने के लिये स्थानीय सरकार नहीं, भारत सरकार जिम्मेदार है। मैं आपको याद दिला दूं कि मेरे बारे में एक स्थगन प्रस्ताव के संबंध में , जिसे अभी हाल ही में भारतीय विधान सभा में पंडित एल. के. मैत्रा ने पेश किया था। भारत सरकार की ओर से कहा गया कि यह मामला केन्द्रीय सभा में नहीं उठाया जाना चाहिए क्योंकि मुझे बंगाल सरकार ने बंदी बनाया है। मेरा विश्वास है कि मंत्रिमंडल की ओर से बंगाल विधान सभा में ऐसा ही मान लिया गया था। और हम यह नहीं भूल सकते कि यहां बंगाल में हम एक 'लोकप्रिय' मंत्रिमंडल के हितकर संरक्षण में रहते हैं।

भारतीय विधान सभा में मेरे हाल के निर्वाचन से एक और मुद्दा सामने आया है—विधायिका के सत्र के दौराने, विधायिका के सदस्यों की गिरफ्तारी में 'निरापदता'। प्रत्येक संविधान में हय अधिकार निहित है, चाहे कानून में इसका स्पष्ट प्रावधान हो या नहीं और यह अधिकार लम्बे संघर्ष के बाद संस्थापित हुआ है। अभी हाल में , बर्मा सरकार ने एक सजायफ्ता कैदी नहीं हूं फिर भी मुझे अपने 'लोकप्रिय' मंत्रिमंडल द्वारा इस अधिकार से वंचित किया गया है।

अगर सरकार के समर्थन में उनका बचाव करने वाले, कैप्टन रैमजे, संसद सदस्य के पूर्वोदाहरण की दुहाई देने का प्रयास करेंगें, तो मै। उन्हें बताऊं कि कैप्टन रैमजे के मामले का बिल्कुल भिन्न आधार है। उन पर गंभीर आरोप लगाये गए हैं, लेकिन चूंकि हमें सभी तथ्य नहीं मालूम हैं , इसलिये इसके पक्ष या विरोध में तर्क देना मुश्किल है। फिर भी, कोई यह कह सकता है कि अगर कैप्टन रैमजे की गिरफ्तारी न्यायसंगत नहीं है और अन्ततः उन्हें छुटकारा नहीं मिलेगा, तो उस बात कोबल मिलेगा

जो मिस्टर केमेडी (ब्रिटेन में अमरीकी राजदूत) और दूसरों द्वारा कही गई बतायी जाती है कि इंग्लैंड में लोकतंत्र समाप्त हो गया है। बहरहाल, कैप्टन रैमजे को हाउस ऑफ कामन्स की सम समिति द्वारा अपने मामले की जांच कराने का मौका मिला था।

मेरे मामले में, आमतौर पर अब दो व्यापक मुद्दों—पर विचार करने की जरूरत है। पहला तो यह कि क्या भारत रक्षा कानून की कोई मान्यता है—नीतिगत या लोकप्रिय? दूसरा, कि क्या मेरे मामले में, इस कानून को जिस स्थिति में यह अभी है, उचित ढंग से लागू किया गया है? दोनों प्रश्नों के उत्तर नकारात्मक हैं।

भारत रक्षा कानून की कोई नीतिगत मान्यता नहीं है क्योंकि वह जनता के प्राथमिक अधिकारों और स्वतंत्रता का उल्लंघन करता है। इसके अलावा, वह अनिवार्यतया युद्धकालीन उपाय है और जैसा सर्वविदित है, भारत को भारतीय जनता या भारतनीय विधायिका की सहमति के बगैर युद्धरत घोषित किया गया और उसे युद्ध में ढकेल दिया गया। इसके अलावा, यह कानून उस दावे वे प्रतिकूल है, जो ब्रिटेन में जोरदार ढंग से पेश किया जा रहा है कि वह (ब्रिटेन) स्वतंत्रता और लोकतंत्र के लिये लड़ रहा है और अंत में, केन्द्रीय सभा में भारत रक्षा अधिनियम या भारत रक्षा कानून को अंगीकार किए जाने में कांग्रेस पार्टी का समर्थन नहीं था। इन परिस्थितियों में, यह पूछना अनुचित नहीं होगा कि क्या भारत रक्षा कानून का अधिक उपयुक्त नाम 'भारत दमन कानून' या 'अन्याय रक्षा कानून' नहीं होना चाहिए।

इस सरकार की ओर से यह तर्क दिया जा सकता है कि भारत रक्षा अधिनियम चूंकि केन्द्रीय विधायिका का अधिनियम है, इसलिये सभी प्रान्तीय सरकारों पर इसके तहत बनाए गए सभी कानूनों को लागू करने का दायित्व है, लेकिन ऊपर काफी कुछ कहा गया है जो इस आरोप को सही ठहराता है कि कानून जिस भी रूप में है, उसे मेरे मामले में उचित ढंग से लागू नहीं किया गया है। इसमें स्पष्ट रूप से अवैधता और बेइसाफी हुई है। मेरे हिसाब से, इतने अजीब व्यवहार का केवल एक ही कारण हो सकता है कि सरकार खुलकर मेरे खिलाफ प्रतिशोध की नीति अपना रही है, जिसके कारण बिल्कुल अस्पष्ट हैं।

दो महीने से अधिक समय से यह सवाल बार—बार इस बात के लिये मेरी अन्तरात्मा को झकझोरता है कि इस उलझन की स्थिति में मुझे क्या करना चाहिए। क्या मुझे परिस्थितियों के दबाव के आगे झुक जाना चाहिए और जो कुछ होता है उसे स्वीकार करना चाहिए—मुझे उसका विरोध करना चाहिए जो अनुचित, अन्यायपूर्ण और अवैध है? पूरी गंभीरता से विचार—विमर्श करने के बाद में इस निष्कर्ष पर पहुंचा हूं कि परिस्थितियों के आगे झुकने का सवाल ही नहीं उठता है। अपने साथ अन्याय किए जाने के आगे झुकना, वही अन्याय करने से अधिक जघन्य अपराध है इसलिये, विरोध तो मैं

अवश्यक करूंगा।

लेकिन इतने दिनों से विरोध चल रहा है और विरोध के सभी सामान्य तौर–तरीके निःशेष हो गए हैं। समाचारपत्रों में और मंचों पर आंदोलन, सरकार को आवेदन, विधान सभा में मांग, कानूनी उपायों की छानबीन–क्या इन सब को आजमाया नहीं जा चुका है और उन्हें निष्प्रभावी नहीं पाया गया है? एक ही रास्ता रह जाता है–कैदी का आखिरी हथियार अर्थात भूख हड़ताल या उपवास। तर्क की ठंडी रोशनी में मैंने इस कदम के पक्ष–विपक्ष की जांच–परख की है और इससे होने वाले लाभ–हानि को सावधानीपूर्वक तोला हैं। मुझे इस मामले में कोई भ्रम नहीं हैं और मैं पूरी तरह जानता हूं कि इसका तात्कालिक ठोस लाभ शून्य होगा, क्योंकि वर्तमान संकट में सरकार और नौकरशाही के व्यवहार से मैं पर्याप्त परिचित हूं। इस क्षण मेरी कल्पना व्यवस्था हृदयहीन होती है जिस कारण उसे प्रेरित नहीं किया जा सकता यद्यपि वह सहारे के लिये प्रतिष्ठा का मिथ्या भाव अपनाती है।

वर्तमान स्थितियों में जीवन मेरे लिये असहय है। अवैधता और अन्याय से समझौता करते हुए अपने सतत अस्तित्व का क्रय, मेरी प्रकृति के ही प्रतिकूल है। यह कीमत चुकाने के बजाय मैं जीवन ही समाप्त कर दूंगा। सरकार पाशविक बल के सहारे मुझे जेल में बंद रखने पर दृढ़ है। मेरा उत्तर है: 'मुझे रिहा करो या मैं जीने से इंकार कर दूंगा और यह फैसला मुझे करना है कि मैं जीना पसन्द करूंगा या मृत्यु का वरण'।

भले ही कोई तात्कालिक ठोस लाभ नहीं हो, कोई पीड़ा, कोई त्याग कभी निरर्थक नहीं जाता। केवल पीड़ा और त्याग के जरिये ही कोई उद्देश्य फलता–फूलता और सफल होता है और हर युग और काल में वही चिरन्तर नियम चता है। 'जहां शहीद का लहू गिरता है, वह धरती पुण्य–स्थली बन जाती है।'

इस नश्वर विश्व में सब कुछ मिट जाता है और मिट जाएगा–लेकिन विचार, आदर्श और स्वप्न नहीं मिटते । किसी विचार के लिये एक व्यक्ति की मृत्यु हो सकती हैं, लेकिन उसकी मृत्यु के बाद वह विचार हजारों जिन्दगी में अवतरित हो सकता है। विकास का चक्र इसी तरह चलता रहता है तथा एक पीढ़ी के विचार, आदर्श और स्वप्न, अगल पीढ़ी को विरासत में मिलते हैं। पीड़ा और त्याग के बगैर इस विश्व में कभी कोई विचार फलीभूत नहीं हुआ है।

किसी को इस अनुभूति से बढ़कर क्या तसल्ली मिल सकती है कि वह किसी सिद्धांत के लिये जिया और मरा है? किसी व्यक्ति को इस ज्ञान से अधिक कार्य को पूरा करने के लिये उसी की प्रकृति की हजारों आत्माओं को जनक होना होगा? उसका अंतःकरण इस निश्चितता से बेहतर किस प्रतिफल की कामना कर सकता है कि उसका

संदेश पहाड़ियों और घाटियों के ऊपर तथा विस्तृत मैदानों के ऊपर से लेकर उसके देश के हर कोने तक तथा सागरों से होकर सुदूर देशों तक फैल जाएगा? किसी का जीवन इस पूर्णता से अधिक उत्कर्षकारी क्या प्राप्त कर सकता है कि वह अपने लक्ष्य की वेदी पर शांतिपूर्वक अपना बलिदान करें।

इस तरह यह स्पष्ट है कि पीड़ा और बलिदान से किसी को हानि नहीं हो सकती है। अगर वह इस सांसारिक धरती का कुछ खोता है तो अमरे जीवन का उत्त्राधिकारी होकर वह बदले में बहुत कुछ पा लेगा।

यह अंतःकरण की क्रियाविधि है। व्यक्ति की मृत्यु निश्चित है, ताकि राष्ट्र जीवित रहे। आज मुझे मरना है, ताकि भारत जीवित रहे तथा स्वतंत्रता और गौरव प्राप्त कर सके।

अपने देशवासियों से मेरा कहना है, 'भेले नहीं, मनुष्य के लिये सबसे बड़ा अभिशाप है गुलाम रहना। भूलें नहीं कि सबसे घोर अपराध है, अन्याय और गलतबात से समझौता करना। चिरन्तर नियम को याद रखें: अगर नया जीवन चाहते हैं तो जीवनदान करना होगा। और याद करें कि सबसे बड़ा सद्गुण है अन्याय और अनौचित्य के विरूद्ध लड़ना, चाहे कोई भी कीमत चुकानी पडें।'

आज की सरकार से मेरा कहना है, 'साम्प्रदायिकता और अन्याय के रास्ते पर अपनी अंधी दौड़ पर लगाम लगायें। अभी भी वापस लौटने का वक्त है। ऐसा छल्ला न फेंक जो पलट वार करे और बंगाल में दूसरा सिंध न बनाएं।

मेरा लिखना समाप्त हो गया है। मेरा दूसरा और अन्तिम अनुरोध है कि मेरे उपवास के साथ बलपूर्वक हस्तक्षेप न करें, बल्कि मुझे शान्तिपूर्वक अपने अन्त तक पहुंचने दें। सरकार ने टेरेंस मैकस्वीनी और जतीन दास के मामले में, महात्मा गांधी के मामले में ओर 1926 में मेरे अपने मामले में उपवास के साथ हस्तक्षेप न करने का फैसला किया था। मुझे आशा है कि इस बार भी ऐसा ही होगा–अन्यथा मुझे बलपूर्वक खिलाने के प्रयास का मैं अपनी पूरी ताकत से विरोध करूंगा, चाहे उसके परिणाम अधिक कठोर तथा अनर्थकारी क्यों न हो। में 29 नवम्बर, 1940 को अपना उपवास आरंभ करूंगा।

भवदीय
सुभाष सी. बोस
प्रेसीडेंसी जेल,
26.11.1940

पुनश्च : अपने पहले के उपवासों की तरह मैं केवल नमक के साथ पानी लूंगा लेकिन

बाद में अगर मुझे ऐसा महसूस हुआ तो वह भी बंद कर दूंगा।
सु.च.बो.

प्रेषित

मानननीय मुख्यमंत्री
और
मंत्रिपरिषद

प्रिय महोदय,
यह (पत्र) आपको मेरी अंतिम अपील है।

1. मैं सरकार को यह अनुरोध करते हुए लिख चुका हूं कि वे मुझे जबरन खिलाने से बाज आएं और यह सूचित करते हुए कि अगर फिर भी ऐसा करने का प्रयास किया जाता है तो मैं पूरी ताकत से इसका विरोध करूंगा, यद्यपि इसके परिणाम 'अधिक कठारे और अनर्थकारी' हों। प्रेसीडेंसी जेल के अधीक्षक को अपने गोपनीय पत्र दिनांक 30 अक्टूबर में और सरकार को अपने पत्र दिनांक 26 नवम्बर में मैंने अपनी स्थिति पूरी तरह स्पष्ट कर दी है इसलिये मुझे तब आश्चर्य हुआ जब मुझे जेल अधिकारियों से संकेत मिले कि मेरे मामले में जबरन खिलाने पर अब भी विचार हो रहा है।

2. मैं इस विषय पर अपने उपर्युक्त दोनों पत्रों में जो तर्क दे चुका हूं, उन्हें नहीं दोहराऊंगा, लेकिन मैं अपनी स्थिति एक बार फिर सार–संक्षेप में उल्लेख करूंगा।

3. पहला तो यह कि सरकार वही साम्प्रदायिकता का पुट लिये अन्याय और अवैधता के जरिये मेरे जीवन को असहय बनाने के लिये जिम्मेदार है।

4. इन परिस्थितियों में सरकार को मुझे जबरन खिलाने का कोई नैतिक अधिकार भी नहीं है। मेरी जानकारी में ऐसा कोई कानून नहीं है, जो सरकार को इस मामले में बल प्रयोग का अधिकार देता है। सरकार का कोई विभागीय आदेश कानून का स्थान नहीं ले सकता है, खासकर ज बवह व्यक्ति के प्राथमिक अधिकारों और स्वतंत्रता का उल्लंघन करें।

5. मेरे बार–बार अनुरोध करने के बावजूद अगर मुझे जबरन खिलाने का कोई प्रयास किया गया तो इसके लिये प्रत्यक्ष–अप्रत्यक्ष तौर पर जिम्मेदार सभी लोग उसके जरिये मुझे नुकसान या दुख, शारीरिक या मानसिक, पहुंचाने के लिये दीवानी या फौजदारी तौर पर उत्तरदायी होंगे।

6. सिद्धांत के उपर्युक्त बिन्दुओं के अलावा, उपवास शुरू करने के पहले या बाद की मेरी शारीरिक स्थिति मेरे मामले में जबरन खिलाने को पूरी तरह नकार देती

है। यह बिल्कुल स्पष्ट हो जाना चाहिए कि ऐसी परिस्थितियों में, जबरन खिलाना इसमें निहित उद्देश्य के ही खिलाफ होगा और मेरा जीवन बचाने के बदले इससे मेरे जीवन का शीघ्र अंत हो जाएगा। इसको ध्यान में रखकर दीवानी और फौजदारी दायित्व स्वाभाविक रूप से और बढ़ जाएगा।

7. इस संबंध में मैं आपको सूचित कर दूं कि जबरन खिलाने पर मेरे लिये इसके परिणामस्वरूप हुए असहय, दीर्घकालीन घोर व्यथा, प्राणपीड़ा से छुटकारा पाने के उपाय करने के अलावा कोई विकल्प नहीं होगा। यह छुटकारा केवल आत्महत्या से ही मिल सकता है और इसकी जिम्मेदारी पूरी तरह सरकार पर होगी। ऐसे व्यक्ति के लिये जिसने जीवन से मुह मोड़ लिया है, अपने जीवन का अंत करने के सैकड़ों उपाय हैं और दुनिया की कोई ताकत उसकी मृत्यु रोक नहीं सकती। मैंने सबसे शांतिपूर्ण उपाय चुना है और मुझे कम शांतिपूर्ण या अधिक कठोर उपाय करने के लिये बाध्य करना निरी पाशविकता होगी। जो कदम मैंने उठाया है, वह कोई साधारण उपवास नहीं है। यह महीनों के गंभीर सोच–विचार का परिणाम है जिसकी पुष्टि अंततः काली पूजा के पावन दिवस पर प्रार्थनापूर्वक किए गए संकल्प से की गयी है।

8. मैंने अनेक बार इससे पहले भूख हड़ताल की है, लेकिन यह उपवास असाधारण किस्म का है, जैसा मैंने पहले कभी नहीं किया था।

9. आदमी केवल भोजन के सहारे जिन्दा नहीं रहता है। उसे नैतिक और आध्यात्मिक संपोषण की भी आवश्यकता होती है, जिससे वंचित किए जाने पर आप उससे जीवित रहने की अपेक्षा नहीं कर सकते मात्र अपनी योजना पर अमल के लिये या उसे अपनी चाल के अनुकूल बनाने के लिये।

10. मैं अपने 26 नवम्बर के पत्र में पहले ही कह चुका हूं कि मुझे आपसे दो अनुरोध करने हैं– पहला कि मेरे 26 नवम्बर के पत्र को, जो मेरी राजनीतिक विरासत है, सरकार के अभिलेखागार में सुरक्षित रखा जाए और दूसरा, कि मुझे शांतिपूर्वक अपना मरण वरण करने दें। क्या यह आपसे बहुत बडी मांग है,

भवदीय<br>
सुभाष सी. बोस<br>
प्रेसीडेंसी जेल,<br>
2/5.12.1940

**प्रधानमंत्री और मंत्रिपरिषद को पत्र**

**38/2, एलगिन रोड,**

# सुभाष चन्द्र बोस के दस्तावेज-II

कलकत्ता
9.12.40
प्रेषित
माननीय मुख्यमंत्री
और मंत्रिपरिषद,
(द्वारा अपर सचिव, बंगाल सरकार)

प्रिय महोदयगण,

पिछले 5 दिसम्बर को अपराहन साढ़े चार बजे प्रेसीडेंसी जेल के अधीक्षक मेरे कक्ष (सेल) में आए और अभिवादन तथा हाल–चाल पूछने के बाद उन्होंने कहा, 'मुझे आपको घर भेजने का आदेश मिला हें एम्बुलेंस तैयार है।' इस वक्तव्य का अर्थ सबसे बड़े बेवकूफ को भी स्पष्ट होना चाहिए।

अगली सुबह मुझे यह जान कर आश्चर्य हुआ कि सरकार ने भारत रक्षा कानून की धारा 26 के तहत नजरबंदी के आदेश को केवल 'स्थगित' (वापस नहीं) किया हैं।

तब भी यह मान लिया गया कि हर हालत में मुकदमे वापस ले लिय गए हैं। अब लगता है कि वैसा मानना भी गलत था।

मुझे अच्छा लगता अगर यह सब मुझे जेल में रहते बता दिया जाता। फिर भी, मैं सरकार से अनुरोध करता हूं कृपया मुझे सूचित करें।

(1) क्या वे भारत रक्षा कानून की धारा 26 के तहत आदेश को 'वापस' लेंगे;

(2) क्या वे मेरे खिलाफ चल रहे दो मुकदमे वापस लेंगे;

उनका उत्तर मिल जाने पर मैं तय करूंगा कि क्या मैं जेल वापस लौट जाऊंगा और स्वास्थ्य लाभ के बाद फिर भूख–हड़ताल करूंगा या मैं तुरन्त ऐसा करूंगा।

यह उल्लेखनीय है कि दोनों मुकदमों से संबंधित कानूनी स्थिति बेहद अंसगत है, क्योंकि मैं न तो पुलिस हिरास में हूं और न जेल की हिरासत में।

जो भी हो, पांच तारीख को सरकार ने जो शिष्टाचार दिखाया है, उसके लिये धन्यवाद।

भवदीय
सुभाष सी. बोस
प्रतिलिपि प्रेषित माननीय प्रधानमंत्री, बंगाल सरकार।

अन्य पत्र
प्रेषित एम. एन. रॉय
3बी स्टोर रोड
बॉलीगंज
कलकत्ता
12 जून, 1939

प्रिय सुभाष बाबू,
कल रात के आप के सुझाव के अनुसार लिखा गया बयान संलग्न है। मेरी समझ से यह पर्याप्त है। अगर ठीक लगे तो आप प्रेस को जारी कर सकते हैं। अन्यथा कृपया सूचित करें।
भवनिष्ठ
एम. एन. राय
एम. एन. राय का बयान, कलकत्ता, 12 जून, 1939

मुझे श्री के. एफ. नरीमन से, वाम रूझान वाले कांग्रेसजनों के एक सम्मेलन में हिस्सा लेने का निमंत्रण मिला है, जो फारवर्ड ब्लॉक के गठन पर चर्चा के लिये बंबई में अखिल भारतीय कांग्रेस समिति की बैठक की पूर्व संध्या पर आयोजित होगा। चूंकि श्रीयुत सुभाष चद्र बोस ने कांग्रेस के भीतर सभी वाम रूझान वाले तत्वों के एकजुट होने वाले मंच के रूप में फारवर्ड ब्लॉक के गठन की मंशा की घोषणा की हैं, इसलिये भारी विवाद खडा हो गया है और विभिन्न वाम गुटों और प्रमुख वामपंथियों से श्रीयुत बोस के प्रस्ताव पर अपना रूख स्पष्ट करने की मांग हो रही है। मैं पहले ही एकाधिक मौकों पर इस विषय पर अपने विचार जाहिर कर चुका हूं। लीग ऑफ रेडिकल कांग्रेसमैन का रूख भी सार्वजनिक हो चुका है। कांग्रेस में सभी वामपंथी तत्वों के लिये एक साझा मंच बनाने की योजना, सभी वामपंथियों से समर्थन और सहयोग की पात्र है, जो आंदोलन के व्यापक हित को किसी खास गुट के हित से ऊपर रख सकते हों। इस प्रस्तावित ब्लॉक के मंच पर साझा उद्देश्य के लिये आप इच्छा से सहयोग किया जा सकता है, क्योंकि श्रीयुत बोस पहले से विद्यमान वामपंथी गुटों का नए संगठन में विलय नहीं चाहते हैं। इसलिये लीग ऑफ रेडिकल कांग्रेसमैन और मैं खुद, श्रीयुत बोस द्वारा सराहनीय उद्देश्य से शुरू किए गए आंदोलन को प्रश्रय देने के उद्देश्य से प्रस्तावित

सम्मेलन में भाग लेंगे ताकि ये ताकतें अधिक कारगर ढंग से कार्य कर सकें और हमारे स्वतंत्रता संग्राम के भविष्य को प्रभावित कर सकें। मैं पहले भी सार्वजनिक रूप से कह चुका हूं और एक बार फिर दोहरा रहा हूं कि गांधीवाद को पूर्ण अस्वीकृति और संघर्ष के दूसरे तरीकों की हिमायत ही उग्र वामपंथ के इस मंच के मुख्य कार्यक्रम होने चाहिए। जिसमें यह पक्ष ही कांग्रेस में वैकल्पिक नेतृत्व के रूप में उभरे जहां तक मैं सार्वजनिक बयानों से समझ सका हूं, फारवर्ड ब्लॉक का यह रूख नहीं है। हम, वास्तव में अपने नजरिये पर जोर देंगे। लेकिन हमारा सहयोग इस शर्त के साथ नहीं होगा कि फारवर्ड ब्लॉक वह स्वीकार ही करे जिसे हम कारगर वामपंथ के लिये अधिकतम कार्यक्रम पर सहयोग करने को तैयार होंगे अगर उसे बंबई में होने वाले प्रस्तावित सम्मेलन में आम सहमति से अंतिम रूप दिया जाएं।

प्रेषक एम. एन. रॉय

13 मोहनी रोड
देहरादून
13 अक्तूबर, 1939

प्रिय मित्र,

मैं आपका ध्यान 'फारवर्ड ब्लॉक' के 28 अक्तूबर के अंक की एक टिप्पणी की ओर आकृष्ट करना चाहता हूं, जिसमें कार्यसमित्ति में कांग्रेसी मंत्रियों के इस्तीफे से संबंधित प्रस्ताव पर मेरे मंतव्य की टेलीग्राफ रिपोर्ट की चर्चा है। यहां संलग्न दस्तावेज के मूल पाठ में आप देखेंगे कि वह टिप्पणी उचित नहीं है और मेरे साथ हुए अन्याय को दूर करने के लिये जो भी जरूरी हो, करेंगे।

भवनिष्ठ
एम. एन. राय

प्रेषित
सीता धर्मवीर को

ट्रेन
12.11.39

प्रिय सीता,

मैं पिछले कुछ समय से आपको पत्र नहीं लिख पाया हूं। मैं अब असम और पूर्वी बंगाल की नौ दिनों की यात्रा के बाद घर लौट रहा हूं। मैं भला-चंगा हूं, इससे बेहतर होने की उम्मीद नहीं कर सकता।

मुझे उम्मीद है कि आप सभी सकुशल हैं–खासकर लीला। मैं यहां कुछ पंक्तियां दीदी के लिये लिख रहा हूं। मुझे नहीं मालूम कि वे लाहौर में हैं या लीला

के साथ दिल्ली चली गई हैं।

आप सब को प्यार,

सस्नेह
सुभाष

प्रेषित अमिय चक्रवर्ती

38/2 एलगिन रोड
कलकत्ता
बर्दवान स्टेशन
11.12.39

आदरणीय,

आपकी चिट्ठी पाकर मुझे खुशी हुई। मैं आज ही यू. पी. से लौटा हूं। बहुत जल्दी ही मैं शांतिनिकेतन आ रहा हूं। मुझे उम्मीद है कि आप वहां कुछ अधिक समय रूकेंगे। क्या कविवर या आपकी कलकत्ता आने की कोई संभावना है? मेरी सेहत अभी अच्छी नहीं है। मुझे इंफ्लुएंजा–सा लग रहा है। शायद दो–तीन दिनों में ठीक हो जाऊं। मेरा हार्दिक अभिवादन स्वीकार करें।

सर्वदा आपका
सुभाष चंद्र बोस

प्रेषक

एम. अन्नपुर्णय्या
राजामुंदरी
15.1.40

प्रिय सुभाष बाबू,

मैं संघर्ष और हमारे ब्लॉक के कांग्रेस से अलग होने के मुद्दों पर गंभीरा से विचार कर रहा हूं। मैंने कुछ दोस्तों से भी विचार–विमर्श किया है। मैं संघर्ष में आंध्र प्रदेश की सहभागिता और उसमें अपनी व्यक्तिगत भूमिका के बारे में गंभीरता से विचार कर रहा हूं। मैं इस पत्र में चार बिन्दुओं पर जोर दे रहा हूं, जो मेरे दिल से निकले हैं:

1. यह मेरी सुविचारित राय है कि आहवान हमें कुछ जल्दी देना चाहिए।

2. मेरी व्यक्तिगत राय यह है कि एक न एक दिन हमारा अलग होना अनिवार्य लगता है मगर इसके लिये सबसे उपयुक्त और मनोवैज्ञानिक मौका चुनना होगा। उन्हें अपनी सुविधा के अनुसार हमें बाहर निकाल देने से बेहतर यही है कि हम

अपनी सुविधा से बाहर निकल जाएं। लेकिन मैं गंभीर निवेदन करूंगा कि इन दोनों बातों पर हमारी कार्यकारिणी की बैठक में समग्र रूप से विचार होना चाहिए और तभी अंतिम फैसला लिया जाना चाहिए।

3. जहां तक तीसरी बात, आंध्र में संघर्ष की है मैं आपको पहले ही बता चुका हूं कि हम चार जगहों पर स्थानीय मुद्दों को लेकर संघर्ष शुरू कर सकते हैं और एक आम संघर्ष अन्य जिलों में शुरू किया जा सकता है। लेकिन हमारी सबसे बड़ी अड़चन कोष को लेकर है। हम आप से संघर्ष के लिये मदद के रूप में 1,000 रूपये देने का आग्रह करते हैं।

4. मेरे बारे में आप जानते हैं कि मैं ब्लॉक और आपके लिये कुछ भी करने को तैयार हूं लेकिन मैं पैसे के अभाव में पंगु–सा हूं। आपकी सलाह के मुताबिक मैंने बीमा का सभी काम बिल्कुल छोड़ दिया है। क्या मैं जान सकता हूं कि आप मेरे पारिवारिक खर्च के लिये दिसंबर 1940 तक 1,000 रू. दे पाएंगे? मैं इसे अपनी पत्नी को सौंपकर मुक्त भाव से ब्लॉक के काम के लिये घूम सकूंगा। इससे समय, चिंता और असुविधा से बहुत हद तक बचा जा सकेगा और मैं अपना पूरा समय और ऊर्जा, पार्टी के काम में लगा सकूंगा।

इस तरह मैं आपसे सिर्फ 2,000 रूपये देने का अनुरोध कर रहा हूं, आधा पार्टी के काम और संघर्ष के लिये और आधा मेरे परिवार के खर्च के लिये। अगर आप इतनी रकम की व्यवस्था कर दें तो मैं आपको आश्वस्त कर सकता हूं कि मैं अपना पूरा समय, ध्यान और ऊर्जा पार्टी को दे सकूंगा और आंध्र में संभावनाओं को देखते हुए मुझे यकीन है कि 1940 के अंत तक ब्लॉक तेलुगु देश में काफी मजबूत और प्रभावशाली हो जाएगा। इतनी रकम हमारे काम के लिये पर्याप्त नहीं होगीं लेकिन इतनी जमा–पूंजी के साथ हम और जरूरी रकम उगाहने में सक्षम हो जाएंगे। मैं बखूबी जानता हूं कि फिलहाल पैसे के मामले में आपके हाथ तंग हैं। फिर भी, मैं आप से आग्रह करूंगा कि किसी तरह इसकी व्यवस्था करने की कोशिश करें।

मेरे पास आपको आश्वस्त करने के लिये इससे ज्यादा और कुछ नहीं है कि आपके साथ ही डूब जाऊंगा या पार लग जाऊंगा। हर तरफ की राय यही है कि आप का दौरा यहां काफी सफल रहा है इसलिये मैं आप से फरवरी में हमें दस दिन देने का आग्रह करता हूं, बशर्ते आप आ सकें। हमें कम से कम दस दिन तो अवश्य दें। इस महीने के अंत तक दौरे की तारीखें तय कर दें। मुझे यह भी बताएं कि आप हमारी कार्यकारिणी की बैठक कब और कहां तय करेंगे।

अगर आप पैसे भेजते हैं तो मुझे तार केन्द्र ताकि मैं आकर ले सकूं या कृपया

वहां से किसी संदेशवाहक को भेंजे। आप कह सकते हैं कि मेरा घर गोदावरी स्टेशन से कुछ ही गज की दूरी पर है और कोई रेलवे का कुली या संदेशवाहक आपको मेरे घर पहुंचा सकता है।

अगर मेरी मदद करना आपके लिये संभव ने हो तो भी मुझे खबर कर दें। उस हालत में मैं अपने घर चला जाऊंगा और राजनीतिक काम के साथ–साथ काम भी करता रहूंगा। कृपया मुझे उलझन में न रखें। लाला शंकरलाल ने भी मुझे पार्टी का पूर्णकालिक कार्यकर्ता बनने की सलाह दी थी और मुझसे कहा था कि वे मेरे लिय 1,000 रूपये की व्यवस्था कर सकते हैं। उनके मुताबिक यह रकम ज्यादा नहीं हैं। मेरी उनसे दोबारा बात नहीं हुई।

कृपया मुझे इस पते पर फौरन पत्र लिखें: मैनेजिंग एजेंट्स, द नेशलन केमिकल एंड फार्मास्युटिकल वस, राजामुंदरी। लिफाफे के भीतर एक लिफाफा रखें और उस पर मेरा नाम लिख दें।

मैं सचमुच बेहद दुखी हूं कि मुझे अपनी व्यक्तिगत बातों से आपको परेशान करना पड़ रहा है लेकिन मेरे पास कोई चारा नहीं है। मुझे इसके लिय क्षमा करें, मैं आभारी रहूंगा।

आपका विश्वासभाजन

एम. अन्नपुर्णय्या

पुनश्च : सार संक्षेप : (1) कृपया हमारी कार्यकारिणी की बैठक 26 के बाद रखें। (2) फरवरी में आंध्र के दौरे के लिये दस दिन दें। (3) कृपया 1,000 रू. आंध्र में संघर्ष के लिये और 1,000 रू. मेरे पारिवारिक खर्च के लिये दें। इस पत्र को गोपनीय रखें। (4) पत्र में लिखे पते पर गौर करें।

कृपया फौरन पत्र लिखें। मैं इस पर इसलिये जोर दे रहा हूं कि आपके कहे अनुसार ही आप 'जवाब देने में सुस्त' हैं:

एम. अन्नपुर्णय्या

प्रेषक डा. सत्यपाल
2, एबोट रोड,
बी. ए., एम. बी., एम. एल. ए.
लाहौर,
चिकित्सक और दंत शल्य–चिकित्सक 23.
1.1940

# सुभाष चन्द्र बोस के दस्तावेज-II

प्रिय श्रीयुत सुभाष सी. बोस

श्री हबीबुल्ला और श्री फजल हुसैन, जो आखिल पंजाब मुस्लिम छात्र फेडरेशन के प्रतिनिधि हैं, आपसे अपनी सुविधानुसार शीघ्र ही पंजाब आने के लिये अनुरोध करने वाले हैं। अगर आप उनका अनुरोध स्वीकार कर लें तो मैं बड़ा आभारी रहूंगा। छात्र आंदोलन में आपकी गहरी रूचि है और मुझे विश्वास है कि आप फेडरेशन के सदस्यों की भावनाओं को महत्त्व देंगे तथा हमारे बीच अपनी उपस्थिति से हम सभी को उपकृत करेंगें।

सादर,

भवनिष्ठ

सत्यपाल

प्रेषक अकबर शाह

बदराशी

नौशेरा

19.2.40

प्रिय कामरेड,

आपकी चिट्ठी मिले अरसा हो गया। लगता है, कि आप लम्बे दौर पर थे। मैं दो–एक चिट्ठियां लिख चुका हूं। पता नहीं, वे आपको मिली भी कि नहीं।

इस प्रांतभर के कामरेड संघर्ष के पक्ष में हैं। मुझे नहीं लगता कि रामगढ़ के प्रस्तावित फारवर्ड ब्लॉक सम्मेलन की समाप्ति से पहले इस सिलसिले में आपसे हमें निर्देश मिलेगा। हर हालत में इस पर कुछ निश्चित ही लिख भेजें।

रामगढ़ अधिवेशन के लिये फारवर्ड ब्लॉक के टिकट पर हमारे कोई 13 प्रतिनिधि होंगे। सदन में इस बार हमें बहुमत की अपेक्षा थी, लेकिन दक्षिणपंथियों के सत्ता में होने के कारण वे किसी ने किसी तरह हमारे नामांकन पत्रों को नामंजूर करने या हमारी हार का बंदोबस्त करने में काफी सक्रिय रहे। हर हालत में हमारी ताकत बढ रही है, हमारे संगठन का चारों ओर विस्तार हो रहा है।

पेशावर सिटी में हम उन असंगठित समाजवादियों पर निर्भर थे, जो फारवर्ड ब्लॉक में शामिल हुए थे, लेनिक जैसा होता है, वे अलग हो गए, लेकिन उन्होंने कोई समाजवादी पार्टी नहीं बनायी है।

दक्षिणपंथ के कुछ गंभीर सदस्य, पेशावर सिटी में हमारे साथ हो सकते हैं। लालकुरती वाले एक भूतपूर्व जनरल ने हमें संकेत दिया है कि वे बड़ी संख्या में लालकुरती वालों को लेकर हमारे साथ आने वाले कुरती वाला कोई स्वयंसेवक नहीं

है। अगर वे स्वयंसेवक कोर के प्रधान के रूप में हमारे साथ हो लेते हैं तो मुझे पक्का विश्वास है कि हम इस शहर में बहुत शक्तिशाली हो जाएंगे।

कृपया साप्ताहिक फारवर्ड ब्लॉक के मैनेजर को निर्देश दे दें कि संलग्न कागज पर जिनके नाम हैं, उन्हें पत्रिका भेज दिया करें।

अकबर शाह

प्रेषक प्रो. एन. जी. रंगा; एमएलए
मद्रास कार्यालय:
उपाध्यक्ष,
किसान और खेतिहर मजदूरों
अखिल भारतीय किसान सभा, का दक्षिण भारतीय फेडेरेशन,
नीदुबरोलु (डाकघर) एस. आई. 57,
वरदा मुतिअप्पन स्ट्रीट

जी. टी. नीदुवरोल,
20.2.40

प्रिय सुभाष बाबू,

मुझे यह बताते हुए खुशी हो रही है कि आंध्र और मद्रास सिटी में फारवर्ड ब्लॉक दिन दूना, रात चौगुना बढ़ रहा है। इसका श्रेय 26 तारीख के आयोजन के मसले पर सी. एस. पी. और सी. पी. के बिल्कुल गलत नेतृत्व और हम दोनों पर उनके बेवकूफाना हमले को जाता है। हमारे सभी किसान भाई लोग अब दक्षिणपंथ की ओर वामपंथियों के झुकाव को रोक देने पर कृतसंकल्प हैं और इसलिये फारवर्ड ब्लॉक को आगे बढ़ाने में पूरा प्रयास करने का आश्वासन दिया है। उन सभी को पता है कि फारवर्ड ब्लॉक की, और इन सब अग्रवर्ती अभियान (फारवर्ड ड्राइव) के पीछे मैं हूं और इसलिये मैं आश्वस्त हूं कि अगले कुछ सप्ताह में आंध्र और तमिलनाडु में फारवर्ड ब्लॉक सबसे शक्तिशाली वामपंथी ताकत हो जाएगां

प्रसंगवश, हमने आखिरकार अखिल भारतीय किसान सभा का अगला अधिवेशन पलासा में आयोजित करने का फैसला किया है, जहां के लिये बी. एन. आर. पर कलकत्ता से एक रात की यात्रा है। खुला अधिवेशन 25 या 26 तारीख को होगा और मैं आकर आपको विशेष संदेश देने के लिय व्यग्र हूं। अगर संभव हो तो हम आपको समारोह का उद्घाटन करने के लिये आमंत्रित कर सकते हैं।

1 अप्रैल या अगर आवश्यक हुआ तो 28 मार्च को हमारे आंध्र किसान संस्थान का उद्घाटन समारोह हमारे गांव में होगा। मेरी बड़ी इच्छा है कि आप आएं और इसका

उद्घाटन करें, हम अपने संगठन के विकास के लिये सौ छात्रों को प्रेशिक्षित करने जा रहे हैं। स्कूल में दो दिन का आपका प्रवास बहुत उपयोगी होगा इसलिये मेरा अनुरोध है कि वह सप्ताह अर्थात 26 मार्च से एक अप्रैल तक आप आंध्र के लिये सुरक्षित रखें।

मैं विश्वासपूर्वक कह सकता हूं कि कामरेड अन्नापूर्णय्या आपको पलासा के बारे में लिख चुके हैं

मैं कल नेल्लोर जिले के 26 तारीख तक के दौर पर जा रहा हूं और सेलम 28 तारीख को जाऊंगा। मैं 6 मार्च को दिल्ली में रहूंगा और तब रामगढ रवाना हो जाऊंगा, जहां हमारी मुलाकात होगी।

सस्नेह रंगा

प्रसंगवश, मौलाना आजाद ने 'पहला संदेश' अच्छा दिया है। इससे हमें ताकत मिलती है। इस तरह, आप उनके वामवाद के बारे में अंततः सही साबित हुए। मैंने आज, अगामी संघर्ष के पक्ष में उनकी उक्तियों का स्वागत करते हुए एक वक्तव्य जारी किया है।

समझौते के खिलाफ रामगढ़ में महान रैली की जरूरत के बारे में आप के पक्ष की ताकत बढ़ाने पर मैं दूसरा वक्तव्य जारी करने जा रहा हूं लेकिन यह काफी नहीं है। हम केवल संघर्ष ही नहीं चाहते, बल्कि ऐसा संघर्ष चाहते हैं, जिसे बेकार न कर दिया जाए। संक्षेप में, हम किसी ऐसी राजनीति से संतुष्ट नहीं होंगे, जो हमें इस युद्ध और हमारे राष्ट्रीय प्रयास के फलस्वरूप पूर्ण स्वराज न दिला सके। मुझे आशा है, कि आप हमारे राष्ट्रीय संघर्ष का नेतृत्व करेंगे। मुझे पूरा भरोसा है कि आप हमारे रामगढ़ सम्मेलन को इस आश्वासन के प्रति प्रतिबद्ध करा पायेंगे कि समाजवादी गणराज्य अर्थात किसान मजदूर राज की परम उपलब्धि का मार्ग प्रशस्त करने के लिये हम स्वतंत्रता चाहते हैं । अगर हम यह संकल्प सुनिश्चित नहीं करते तो हमें अपने को दूसरों से भिन्न बताने की दिशा में वास्तविक प्रगति नहीं मिल सकेगी।

हमारे मद्रास फारवर्ड ब्लॉक के किसान मजदूर राज के आदर्श को 26 के संकल्प में शामिल करने का विरोध कने पर ही सी. पी. को पूरे दक्षिण में गंभीर परेशानी उठानी पड़ रही है।

जो कुछ भी हो, जब तक फारवर्ड ब्लॉक और किसान सभा वाले साथ हैं, दूसरे वामपंथियों को अपने स्वगृहीत एकपक्षीय राष्ट्रीय सुदृढ़ीकरण में पैठने से अन्ततः रोका जा सकता है।

प्रेषक इन्दुलाल याज्ञनिक

प्रार्थना समाज
अस्तोदिया रोड
अहमदाबाद
20.2.40

प्रिय सुभाष बाबू,

मुझे कल यह जानकर खुशी हुई कि आप हमारे प्रांतीय किसान सम्मेलन का उद्‌घाटन करेंगे, जिसकी अध्यक्षता 20–21 अप्रैल को स्वामीजी करेंगे। हम इस सम्मेलन को गुजरात के राजनीतिक इतिहास की युगांतरकारी घटना का स्वरूप देने का प्रयास करेंगे।

अब मैं यह जानने को इच्छुक हूं कि क्या आप सम्मेलन के पहले या बाद में जल्दी में गुजरा के दौरे के लिये कुछ दिन निकाल सकेंगे?

क्या मेरे लिये गुजरात रैली में भाग लेना जरूरी है या आप मुझे यहां के मेरे काम के लिये छुट्‌टी दे सकते हैं? मुझे तुरन्त बाद आंध्र में किसान सम्मेलन में भाग लेना है।

भवनिष्ठ

इन्दुलाल याज्ञिक

प्रेषक : कैरोल पोटी
बर्नगुर
20 फरवरी, 1940

प्रिय महोदय,

अपार हर्ष और विनम्र शिष्टता की भावना से मैं आपको अपना संदेश भेजने का अनुरोध कर रही हूं जो भविष्य में मेरे लिये प्रेरक होगा। मैंने कवि रवीन्द्र नाथ, महात्मा गांधी, पंडित जवाहरलाल नेहरू, सरोजिनी नायडू आदि अनेक लब्धप्रतिष्ठित स्त्री–पुरूषों से संदेशों का संग्रह किया है और आपका संदेश मेरे संकलन के लिये बहुमूल्य होगा।

मैं 14 वर्ष की अमरीकी लड़की हूं। मैं छह महीने पहले हिन्दुस्तान आयी हूं। मेरी इच्छा आप से मिलने की है। लेकिन चूंकि आप पूरे भारत का व्यापक दौरा कर रहे थे, मेरे लिय आप से मिलना संभव नहीं हुआ। शायद यह मेरा दुर्भाग्य हैं मैं शीघ्र भारत से रवाना हो जाऊंगा। इसलिये मैं आपसे आग्रह करती हूं कि यथासंभव शीघ्र संदेश भेज दें।

एक वापसी का डाक टिकट संलग्न है।

मुझे आपके स्वास्थ्य की चिंता है।

मैं हूं
आपकी आज्ञाकारी,
कैरोल पोटी,
श्रीयुत सुभाष चन्द्र बोस
कलकत्ता

पुनश्च : मैं अपने मित्र श्री विभूति भूषण घोषाल के साथ रूकी हूं । उनके पते पर लिखें। पता निम्नलिखित है:

कैरोल पोटी
द्वारा श्री विभूति भूषण घोषाल
195, प्रमाणिक घाट रोड
पो. बर्नगुर
कलकत्ता।

प्रेषक : लाला शंकर लाल
अध्यक्ष : 'फारवर्ड ब्लॉक'
महासचिव
श्रीयुत सुभाष चन्द्र बोस
लाला शंकर लाल
तार: 'टीआरओआईसी'
पो. बा. नं. 21
फोन नं. 7286
नयी दिल्ली 21 फरवरी, 1940

प्रिय बोस,

मैनें 16 तारीख को आपको निम्नलिखित तार भेजा:

'कृपय 5,000 का चेक भेजें रामगढ़ का काम शुरू करना जरूरी'।

लेकिन दुर्भाग्यवश कोई उत्तर नहीं मिला। मुझे पता है कि आप अवश्य व्यस्त होंगे और कुछ कठिनाइयां भी होंगी, लेकिन समय बहुत कम है। कृपया यथाशीघ्र चेक भेजने की व्यवस्था करें।

भवनिष्ठ
लाला शंकर लाल

प्रेषक : एम. एन. मुखर्जी

17 हरीश मुखर्जी रोड
एमएलए
कलकत्ता
फोन पार्क 1203
22 फरवरी, 1940
प्रिय सुभाष बाबू,

मुझे पटना से भेजा आपका पत्र मिला, जिसमें आपने इच्छा व्यक्त की है कि बिहार सभा का सदस्य होने के नाते मैं बिहार परिषद के चुनाव में श्री खलील अहमद के पक्ष में मतदान करूं। तदनुसार, मुझे अन्य उम्मीदवार को, जो मेरे पुराने और सम्मानित मित्र हैं, और जिन्होंने मेरा समर्थन मांगा था, लिखना पड़ा कि मैं श्री खलील अहमद के बारे में कुछ नहीं जानने पर भी आपकी इच्छा का अनुपालन करूंगा। उसके बाद मुझे श्री पी. आर. दास का एक पत्र मिला जिसकी प्रतिलिपि संलग्न है। आपका पत्र पाने से पहले मेरा इरादा राय बहादुर श्यामनंदन सहाय के पक्ष में मतदान करना था। आशा है कि आपको श्री दास का पत्र मिला गया है और मुझ पर श्री खलील अहमद के पक्ष में मतदान करने का दबाव नहीं डालेंगे।

भवनिष्ठ
मुनीद्रनाथ मुखर्जी
श्रीयुत सुभाष चन्द्र बोस
38/2, एलगिन रोड,
स्थानीय

प्रेषक : स्वामी सहजानन्द सरस्वती
अखिल भारतीय किसान सभा
महासचिव
श्री सीतारामाश्रम
स्वामी सहजानन्द सरस्वती                डाकघर और
टेलीफोन बिहटा
शिविर मधुपुर
ई. आई. आर.
ई. आर. आर.
पटना

दिनांक 28.2.1940

संख्या........

प्रिय सुभाष बाबू,

मैं हजारीबाग जिले से सप्ताहभर के दौरे पर गिरिडीह जा रहा हूं, जो 5.3.40 को समाप्त होगा।

आप अपने दौर पर यू. पी. जाएंगे। मुझे खेद है कि फरवरी के अंतिम सप्ताह में गया ओर मुंगेर के कुछ हिस्सों में आपक दौरा आयोजित नहीं हो सका। शीलभद्रजी ने इस संबंध में मोतीहारी से तार भेजा था लेकिन उसका वहां कोई उत्तर नही मिला। शायद रामगढ़ में आपके देर तक ठहर जाने के कारण। मुझे इसकी जानकारी नहीं है कि रामगढ़ में समझौता–विरोधी सम्मेलन को लेकर क्या किया जा रहा है। शीलभद्रजी फिर वहां गए है और पंडित धनराज शर्मा भी।

आपने अखबारों में समझौता–विरोधी सम्मेलन के संबंध में शायद मेरा वक्तव्य पढ़ा होगा। आपको कैसा लगा? क्या आप इसकी उपयोगिता और समयानुकूलता के कायल हुए? यहां बिहार में सभी ने इसकी बहुत जरूरत महसूस की और जब मैंने वक्तव्य जारी किया तो उन्होंने राहत की सांस ली। हमारे समाजवादी मित्रों ने भी इसकी सराहना की ओर उन्होंने मुझे इसकी आवश्यकता के बारे में बताया। सम्मेलन के खिलाफ बहुत ही गैरजिम्मेदार किस्म का बेलगाम प्रचार चल रहा था और मेरे वक्तव्य से कम से कम अभी तो सभी अटकलबाजी और शरारत थम गयी है।

क्या आप सम्मलेन के लिये कुछ सौ स्वयंसेवक नहीं रखेंगे? मेरे ख्याल में ऐसा करना बहुत जरूरी है। अगर हां, तो उनकी वर्दी कैसी होगी? क्या आपने इस पर विचार किया हैं? मेरी राय में, अगर यह लाल हो तो हमारी रैली में काम आएगी। क्या रामगढ़ में हमारी मुलाकात से पहले कुछ सौ ऐसी वर्दी तैयार करवा लेंगे? हमारी रैली के बारे में मुझे पक्की जानकारी नहीं है। वास्तव में, आपकी कुछ सौ वर्दियां हमारे बहुत काम आएंगी।

हमारे समारोह की कार्यवाही आदि के बारे में क्या करना है? क्या स्वागत भाषण और अध्यक्षीय भाषण भी छपा होना चाहिए? मेरा ख्याल है कि दोनों भाषणों का पहले से तैयार और छपा होना उचित और आवश्यक है। ऐसे नाजुक समय में अलिखित जुबानी भाषण ठीक नहीं होगा। अगर आप सहमत हों तो मैं छोटा भाषण तैयार कर लूं लेकिन उसे छपाया कहां जाए? कलकत्ता में, पटना में या और कहीं?

मुझे संदेह है कि यह पत्र आपको यू.पी. रवाना होने से पहले मिल पाएगा।
भवनिष्ठ

स्वामी सहजानन्द सरस्वती
प्रेषित : मियां अकबर शाह
बदराशी
नौशेरा
29.2.40
प्रिय कामरेड,

यहां की स्थिति से अवगत कराने के लिये मैं जब–तब आपको लिखता रहा हूं। मैं आपको लिख चुका हूं कि मेरी हार के लिये उन्होंने कैसे अशोभनीय तरीके अपनाये।

मैं पूरी कोशिश कर रहा हूं कि इस प्रांत से कुछ प्रतिनिधि रामगढ़ जाएं, लेनिक मेरा ख्याल है कि कुछ ही शरीक होंगे।

मैंने कुछ दिन पहले नयी सूची भेजी है और आशा है कि आप उनके नाम पर साप्ताहिक फारवर्ड ब्लॉक भेजने के लिये मैनेजर को हिदायत दे चुके होंगे।
अकबर शाह
प्रेषक : इंदुलाल याज्ञनिक
दि हिन्दुस्तान न्यूजपेपर्स लिमिटेड
प्रोपराइटर्स
दि एडवोकेट इंडिया प्रेस
प्रकाशन
हिन्दुस्तान और प्रजामित्र
टेलीफोन नं. 21172
सचित्र गुजराती प्रातः दैनिक
तार 'हिन्दप्रजा',
हिन्द–प्रजा
पो.बा. नं. 1940
सचित्र गुजराती सांध्य दैनिक 21,
दलाल स्ट्रीट, फोर्ट
प्रजामित्र केसरी
बम्बई
सचित्र गुजराती साप्ताहिक 2
मार्च, 1940

प्रिय सुभाष बाबू,

मैं कल यहां पहुंचा और अहमदाबाद में 29 फरवरी को आपका जो तार मिला, उसका उत्तर देने की जल्दी में हूं। मुझे लाला शंकरलाल का टेलीफोन जल्द रामगढ़ आने के बारे में मिला लेकिन मेरा पूरा समय गुजरात आंदोजन का स्वरूप निर्धारित करने और प्रांतीय किसान सम्मेलन की सफलता सुनिश्चित करने के लिये जोर–शोर से तैयारी करने में चला जाता है, जो मेरे जिले में 20–21 अप्रैल को आयोजित होगा और आप इस सम्मेलन का उद्घाटन करने को सहमत हो गए हैं।

अगर मैं रामगढ़ अधिवेशन में शरीक होता हूं तो मुझे पन्द्रह तारीख तक बम्बई से जरूर रवाना होना होगा और मैं पहली अप्रैल के आसपास तक गुजरात वापस लौट सकूंगा, जिससे प्रांतीय सम्मेलन के आयोजन के लिय केवल तीन सप्ताह का समय रहेगा।

इन परिस्थितियों में मैं पूरी गंभीरता से आपसे विनती करता हूं कि मुझे रामगढ़ जाने से छुटकारा दें। कृपया लाला शंकरलाल और अनरू मित्रों को स्थिति पूरी तरह और साफ–साफ समझा दें ताकि वे रामगढ़ में मेरी अनुपस्थिति को गलत नहीं समझें।

भवनिष्ठ

इंदुलाल याज्ञिक

प्रेषित : श्री सुभाष चन्द्र बोस बाबू जी, कलकत्ता

प्रेषक : नानिक जी. मोटवाने

भारत सरकार, बम्बई सरक़ार, सेना, रेलवे

भारतीय राज्यों, नगरपालिकाओं आदि के ठेकेदार

शिकागों टेलीफोन और रेडियो कम्पनी, लिमिटेड

टेलीफोन और रेडियो इंजीनियर्स तथा लाउडस्पीकर विशेषज्ञ

| | | | |
|---|---|---|---|
| टेलीग्राम: | प्रधान कार्यालय | शाखाएं: | 25, चौरंगी |
| 'चिफोन' | 129 महात्मा | हजरतगंज, | कलकत्ता |
| | गांधी रोड, | लखनऊ | टेलीफोन |
| | पोस्ट बाक्स 459, | दि माल, | कल 1953 |
| | फोर्ट | लाहौर | |
| | बम्बई | | |

आपका संदर्भ कलकत्ता

हमारा संदर्भः एन.जी.एम./जी.आर./21/5498 25 मार्च, 1940

श्री सुभाष चन्द्र बोस,
38/2 एलगिन रोड,
कलकत्ता

आदरणीय श्री सुभाष चन्द्र बोस

मैंने बम्बई से आपको अनेक पत्र लिखे हैं, लेकिन आपसे जवाब कभी नहीं मिला।

इस बार जब मैं रामगढ़ कांग्रेस से कलकत्ता आ रहा था, तो हमारे पारस्परिक मित्र श्री नाथालाल पारिख ने मुझे आपसे सम्पर्क करने तथा आपका संरक्षण पाने का प्रयास करने को कहा।

मुझे रामगढ़ में आप से कुछ ही मिनटों के लिये उस समय मिलने का सौभाग्य प्राप्त हुआ जब आप अपने विजय–जुलूस में जा रहे थे और जब मुझे आपको फिल्माने को सौभाग्य मिला था। जैसा कि मैंने पहले भी दो जुलूसों में किया है, तो आप मुझे देखकर मुस्कुराएं तथा मेरे प्रति आपकी सहानुभूति दिखी। इसी से उत्साहित होकर फिर यह पत्र लिख रहा हूं।

प्रत्येक प्रांत में कांग्रेस, लाउडस्पीकर की सभी फरमाइश हमसे करके मेरी और मेरे संगठन की सहायता करती है। कलकत्ता में अपने कार्यालय से पूछताछ करने पर पता चला कि इस मामले में हम आपके वरदहस्त से वंचित रहे हैं।

मेरे संगठन की जो भी त्रुटियां हों, आप कृपया उनकी अनेदखी करते हुए, अन्य कांग्रेसी प्रान्तों की तरह हमें अपना संरक्षण प्रदान करें।

हमारी दरें मामूली और जायज होंगी। मेरा विश्वास है कि इसके बाद हमें आपका संरक्षण मिलेगा और आप देखेंगे कि हमारी सेवाएं संतोषजनक हैं।

विश्वास है, आप इस मामले पर गौर करेंगे और मेरा अनुरोध स्वीकार करेंगे।
सम्मान,

भवनिष्ठ
नानिक जी. मोटवाने

प्रेषक : करीम ए. चश्मा
तारः बागान (गार्डन) कलकत्ता
फोन : पी. के. 1333

# सुभाष चन्द्र बोस के दस्तावेज-II

चश्मा चाय कम्पनी
टी प्लांटर्स एंड डीलर्स

पट्टाधारीः कुचिल्ला टी. ई.

कोडः बेंटलेज एंड ए.बी.सी. 5वां और 6ठा संस्करण
संदर्भ संख्या 40/68 17,
फूलबागान रोड, एंटली,
कलकत्ता
दिनांक : 9 अप्रैल, 1940
चश्मा ब्रांड
स्पोर्टसमैन (खिलाड़ी)
फ्लेवर्स (सुगंधित)
मोहम्मडन स्पोर्टिंग,
लूज (खूला)
ऑल काइंड्स (सभी किस्म)

प्रेषक
श्री सुभाष चंद्र बोस,
38/2 इलिग्न रोड,
कलकत्ता
महोदय,

यह पत्र लिखने की छूट लेने के लिये मुझे क्षमा करें, आशा है आप इसका बुरा नहीं मानेंगे।

मेरे बड़ी इच्छा है क मैं आपके नाम से सर्वोत्तम किस्म की चाय का ब्रांड शुरू करूं जिसके पैकेट पर आपका चित्र हो। इस ब्रांड का नाम मैं 'सुभाष बोस टी' रखना चाहता हूं। इसे विधिवत रजिस्टर्ड कराया जाएगा और इस संबंध में सारी औपचारिकताएं पूरी होने पर उसके नमूने आपके उपयोग के लिये दिये जाएंगे। इसलिये मेरा अनुरोध है कि उपर्युक्त पर अपनी अनुमति देने की कृपा करें। मुझे पूरी आशा है कि मेरी यह प्रार्थना निरर्थक नहीं होगी।

कष्ट देने और आप के बहुमूल्य समय में हस्तक्षेप करने के लिये क्षमाप्रार्थी हूं।

भवदीय

करीम ए. चश्मा
प्रोपराइटर

प्रेषक : गगनविहारी एल. मेहता
गगनविहारी एल. मेहता
13 अप्रैल, 1940
प्रिय सुभाष बाबू,

मुझे आपका 11 अप्रैल का पत्र, आपके अदिनांकित औपचारिक पत्र के साथ मिला। मैं इसे बम्बई स्थित अपने प्रधान कार्यालय को, इस पर विचार करने और हमारे रंगून एजेंडा को आवश्यक निर्देश जारी करने के लिए अग्रसारित कर रहा हूं। उनसे सूचना मिलने पर मैं आपको जानकारी दे दूंगा।

हाल ही में मेरा एपेंडिसाइटिस का आपरेशन हुआ और तब से स्वास्थ्य लाभ रक रहा हूं। बदलाव के लिये शीघ्र ही बाहर जाने वाला हूं।

भवनिष्ठ
गगनविहारी एल. मेहता

श्रीयुत सुभाष चन्द्र बोस
कलकत्ता
प्रेषक अगाथा हैरिसन
भारतीय समझौता (कांसिलियेशन) ग्रुप
अध्यक्ष
कार्ल हीथ 2
क्रैलबोन कोर्ट,

उत्तर भेजें एलबर्ट ब्रिज
रोड, एस. डब्ल्यू 11
अवैतनिक सचिव

बैटरसी 2400

अगाथा हैरिसन को 20 अप्रैल, 1940

प्रिय सुभाष बोस,

मेरा ख्याल है, कि आप और आपके भाई पिछले सप्ताह हुए सी. एफ. एंड्रूज की स्मृति (मेमोरियल) संबंधी 'ऑर्डर ऑफ सर्विस' देखना चाहेंगे। उनका देहान्त बहुत दुखद है क्योंकि हमने सुना था कि उनकी हालत में 'सुधार' हो रहा है। पिछले कुछ

वर्षों में उनके साथ इतनी निकटता से काम करना ऐसा सौभाग्य रहा जिस हृदय में संजोयी हूं अभी – अभी हवाई डाक से जो पत्र मिले हैं, उनसे पता चला कि आप कलकत्ता में स्मरण सेवा में उपस्थित थे, खुशी हुई।

भवनिष्ठ

अगाथा हैरिसन

प्रेषक : मेघनाद साहा

प्रिय सुभाष बाबू

कुछ दिन पहले आपने कृपा करके मुझसे कलकत्ता नगर में सुधार के लिये योजनाएं मांगी थी। में इस पर विचार कर रहा हूं। इस बीच दुनिया में जिस तरह की घटनाएं हो रही हैं, उनका हमने बहुत पहले ही अनुमान लगा लिया था।

मैं एक आवेदन की प्रति संग्लन कर रहा हूं जो कलकत्ता नगर निगम के रजिस्ट्रार के माध्यम से भेजा जाएगा। हम इस वर्ष साइंस कालेज की रजत जयन्ती मना रहे हैं और हम एक वैज्ञानिक और औद्योगिक प्रदर्शनी आयोजित करना चाहते हैं। हमने इसके लिये नगर निगम को पच्चीस हजार रूपयसे के योगदान के लिये आवेदन किया है। पूरा ब्यौरा आवेदन की प्रति में हैं, जो संलग्न है। अगर आप अपना प्रभावशाली संरक्षण देकर कृपया हमारी सहायता करें तो मैं बहुत आभारी रहूंगा। हमने मेयर श्री ए. आर. सिद्दिकी से बात कर ली है और उनका रूख सहायक ही नहीं, उत्साहवर्द्धक भी है। अगर हम यह प्रदर्शनी समुचित ढंग से आयोजित कर सकें तो यह कलकत्ता के नागरिकों के लिये प्रेरणा का स्त्रोत होगा। हमने अपने आवेदन में न्यूनतम राशि का उल्लेख किया है, जो हम चाहते हैं और मुझे आशा है कि हमें पूरी रकम दी जाएगीं

श्रीयुत सुभाष चन्द्र बोस

एल्डरमैन, कलकत्ता नगर निगम,

38/2 एलगिन रोड,

कलकत्ता

रजत जयंती

विज्ञान और टेक्नोलॉजी विश्वविद्यालय कॉलेज

(यूनिवर्सिटी कॉलेज ऑफ साइंस एंड टेक्नोलॉजी)

(शिलान्यास 27 मार्च, 1914 को)

सचिवगण

प्रो.एम.एन. साहा

प्रो. बी. सी. गुहा

92, अपर सर्कुलर रोड
अपर सर्कुलर रोड
टेलीफोन, रिजेन्ट 159 और 160

92,

कलकत्ता 1940

प्रो. के. पी. चट्टोपाध्याय
35, बालीगंज सर्कुलर रोड
टेलीफोन, अलीपुर 397

मुख्य कार्यकारी अधिकारी
कलकत्ता नगर निगम
कलकत्ता।
महोदय,

यूनिवर्सिटी कॉलेज ऑफ साइंस की रजत जयंती समिति की ओर से हम निगम से वैज्ञानिक और औद्योगिक प्रदर्शनी के लिये पच्चीस हजार रूपये के योगदान की मांग कर रहे हैं। प्रदर्शनी का आयोजन, यूनिवर्सिटी कॉलेज ऑफ साइंस एंड टेक्नोलॉजी के रजत जयंती समारोह के दौरान दिसम्बर 1940 में करने का प्रस्ताव है। प्रदर्शनी कम से कम तीन–चार सप्ताह खुली रहेगी जिसमें कलकत्ता के नागरिकों समेत आम जनता बिना किसी भेदभाव के आ सकेगी।

1. आपको ज्ञात होगा कि यूनिवर्सिटी कॉलेज ऑफ साइंस एंड टेक्नोलॉजी की स्थापना 27 मार्च, 1914 को हुई थी और पिछले वर्ष इसने 25 वर्ष पूरे किए। विश्वविद्यालय ने कॉलेज की रजत जयंती उपयुक्त ढंग से मनाने के लिये एक समिति गठित की है। समिति ने फैसला किया है कि वैज्ञानिक और औद्योगिक एक प्रमुख आयोजन होगा, जिसे बाद में कलकत्ता नगर के लिये स्थायी वैज्ञानिक और औद्योगिक संग्रहालय के रूप में विकसित किए जाने की आशा है, जो केवल इस नगर में नहीं, बल्कि इस प्रांत में और पूरे भारत में भी अपनी किस्म का पहला होगा।

2. विज्ञान की अब राष्ट्रीय जीवन में इतनी प्रभावी भूमिका हे कि उसकी उपेक्षा नहीं की जा सकती तथा विज्ञान की जानकारी केवल पेशेवर वैज्ञानिकों के लिये ही नहीं, आम नागरिक के लिये भी आवश्यक है। इस जरूरत को पूरा करने के लिये पश्चिमी देश पिछले पच्चीस वर्षों से विज्ञान संग्रहालयों की स्थापना कर रहे हैं। इनमें सर्वाधिक प्रसिद्ध है—म्यूनिख का दियूत्सेस संग्रहालय, साउथ केनसिंगटन, लंदन का विज्ञान संग्रहालय और न्यूयार्क का विज्ञान संग्रहालय। इन संग्रहालयों में विज्ञान की प्रत्येक शाखा के प्रमुख प्रयोगों को अच्छी तरह रूपांकित परिवेश में प्रदर्शित किया जाता है तथा

दर्शकों और छात्रों को मामूली शुल्क पर संग्रहालयों का निरीक्षण करने और कभी–कभी स्वयं प्रयोग करने दिया जाता है। बार–बार किसी प्रतिष्ठित विशेषज्ञ द्वारा दर्शकों के लिये किसी वैज्ञानिक विषय की व्याख्या, तैयार मॉडलों और प्रयोगों की सहायता से की जाती है। ये संग्रहालय शिक्षा के मान्य केन्द्र बन गए हैं और सालभर में वहां लाखों दर्शक जाते हैं। उदाहरणस्वरूप, म्यूनिख दियूत्सेस संग्रहालय में हर वर्ष दस लाख से अधिक लोग आते हैं तथा स्कूलों और कॉलेजों से आनेवाले छात्रों की टोलियों को वहां मेज पर लिखकर रखे निर्देशों के अनुसार प्रयोग करते हुए देखा जाना आम बात है। एक बार शुरू होने के बाद इन पर बहुत खर्च की आवश्यकता नहीं होती। वास्तव में, इनमें अधिकांश आत्मनिर्भर हो गए हैं।

3. इस मामले में फ्रांस अब तक जर्मनी और इंग्लैंड तथा अमरीका से पीछे था, लेकिन 1936 में जब पेरिस में लोकप्रिय मोर्चा (पापुलर फ्रंट) सरकार बनी तो उन्होंने विज्ञान संग्रहालयों के महत्व को पहचाना तथा विख्या वैज्ञानिक पेरिन के अनुरोध पर बड़े पैमाने पर प्रदर्शित आयोजित की गयी तथा अनुसंधान महल नामक विशेष रूप से निर्मित भवन में प्रदर्शित किया गया। इसको देखने लगभग नब्बे लाख फ्रैंक की आमदनी हुई। प्रदर्शनी को उसके बाद स्थायी संग्रहालय बना दिया गया और अब उसका उपयोग युवकों के लिये ही नहीं, वयस्कों के लिये भी शिक्षा संस्थान के रूप में किया जा रहा है।

4. यह खेद का विषय है कि महान कलकत्ता नगर में ऐसा कोई संगठन नहीं है, जो आम आदमी को शिक्षित कर सके और जो निसंदेह जनसाधारण के लिये वैज्ञानिक शिक्षा का महान स्थल हो। इसलिये रजत जयंती समिति ने सोचा कि वह इस मामले में वैज्ञानिक और औद्योगिक प्रदर्शनी आयोजित करके पहल करेगी तथा उसने कलकत्ता और बाहर के वैज्ञानिकों से सहयोग का अनुरोध किया। उनमें से कइयों ने कृपा करके मामले में सहयोग करने का वचन दिया है। विश्वविद्यालय ने लगभग बारह हजार रूपये का अनुदान मंजूर किया है और 92, अपर सर्कुलर रोड स्थित अपने परिसर और मैदान को, संगठन के जिम्मे सौंप दिया है। फिर भी, यह महसूस किया जा रहा है कि अगर प्रदर्शनी समुचित ढंग से आयोजित करनी है तो अधिक रकम की जरूरत होगी। वास्तव में हमारा अनुमान पचास हजार रूपये का है। चूंकि आशा है कि यह प्रदर्शनी विज्ञान के मामले में कलकत्ता की आम जनता के लिये प्रेरणा का स्त्रोत साबित होगी। हम आपसे पच्चीस हजार रूपये का अनुदान चाहते हैं, ताकि प्रदर्शनी पूरी तरह सफल साबित हो। इस सिलसिले में यह उल्लेखनीय है कि कलकत्ता नगर ने पूरे देश में मौलिक वैज्ञानिक अनुसंधान के केन्द्र के रूप में उचित ही बहुत प्रतिष्ठा हासिल की है। यहां की वैज्ञानिक शिक्षा और अनुसंधान कार्य के स्तर की तुलना किसी अन्य स्थान

के सर्वश्रेष्ठ कार्य से की जा सकती है। कलकत्ता, विज्ञान और टेक्नोलॉजी के क्षेत्र में सर्वदा अग्रणी केन्द्र रहेगा इसलिये यह उचित ही है कि भारत का पहला वैज्ञानिक संग्रहालय कलकत्ता में शुरू और स्थित हो।

5. जिस अनुदान की हमने मांग की है, उसे 1932 के कलकत्ता नगर निगम अधिनियम के अंतर्गत निगम को मिले विशेष अधिकारों के तहत उसे देने की इजाजत है। इस अधिनियम की धारा 477 के अंतर्गत, यह नगर निगम (उपधारा 13) के अधिकार में हैं कि वह न केवल तकनीकी शिक्षा को बढ़ावा दे बल्कि शिक्षा के प्रसार (उपधारा 15) के लिये प्रदर्शनी के लिये होने वाली लागत में भी योगदान करे। कानूनी दृष्टिकोण से यह बिल्कुल स्पष्ट है कि हमने जो अनुदान मांगा है, वह पूरी तरह अधिनियम के अनुकूल हैं।

हमें खुशी होगी अगर आप हमारे आवेदन को कृपया उपयुक्त अधिकारी या अधिकारियों के समक्ष रखें।

भवदीय

प्रेषितः कांतिलाल पारिख

25–6–40

26, मरिन ड्राइव,
बम्बई

प्रिय कांतिलाल,

आशा है कि आप सकुशल होंगे। लम्बे अर्से से आपका कोई समाचार नहीं मिला है। आपको शायद याद हो कि आपने कुछ समय पहले मुझसे उधार लिया था। क्या आप कृपा कर मुझे कुछ पैसे अभी दे सकते हैं? अगर आप ऐसा कर सकते हैं तो मुझे खुशी होगी और थोड़ी राहत मिलेगी।

मैं कल तक कलकत्ता रवाना हो रहा हूं। मेरा पता आपको मालूम है–38/2 एलगिन रोड, कलकत्ता। सभी को स्नेह।

सस्नेह,
सुभाष

प्रेषित एम. एम. एच. इस्पाहनी

14.10.40

प्रिय हसन,

सार्वजनिक काम से अपनी लम्बी और अनिवार्य अनुपस्थिति के कारण मैं

सोचता हूं कि मुझे कलकत्ता नगर निगम के एल्डेरमन पद से इस्तीफा दे देना चाहिए। इससे मुझे अपनी क्षुब्ध अन्तरात्मा से राहत मिलेगी और पार्टी को सदस्यों की इच्छानुसार काम करने का मौका मिलेगा। मैंने पार्टी सचिव श्रीयुत इन्द्र भूषण बोएद के जरिये इस सवाल की चर्चा की है और मैं उनकी सलाह की प्रतीक्षा कर रहा हूं अगर पार्टी इस विचार का समर्थन करती है तो मुझे आशा है कि आपको कोई आपत्ति नहीं होगी, क्योंकि इससे बेहतर विकल्प नहीं है।

चूंकि मैंने एक निश्चित जिम्मेदारी ली थी और चूंकि हम मिल कर काम कर रहे हैं, इसलिये यह उचित ही है कि मैं आपको और आपके जरिये आपकी पार्टी को सूचित करूं

भवदीय
सुभाष सी. बोस
एम. ए. एच. इस्पाहनी
पार्षद
कलकत्ता नगर निगम
5 कैमक स्ट्रीट
कलकत्ता

प्रेषितः बाद बाबू,
प्रेसीडेंसी जेल
29.10.40
प्रिय बरद बाबू,

आज सवेरे अखबार खोलने पर मेरे मन में सबसे पहले स्वर्गीय बाबू सूर्य कुमार शोम का ख्याल आया जो न केवल देशबन्धु दास के सहशिष्य थे बल्कि मेरे आदरणीय मित्र भी थे। उनके मैमनसिंह घर की उदार मेजबानी का मैं कितनी ही बार भागीदार रहा हूं, जिसे मैं कभी नहीं भूल सकता। मेरी पिछली यात्रा के दौरान खाली घर ही मेरी मेजबानी के लिये तैयार था। सूर्य बाबू के असामयिक निधन से जो रिक्तता आयी है, वह उनके अपने चुनाव क्षेत्र में अपूर्ण रहेगी।

आगे लिखने से पहले, मैं आपसे आग्रह करूंगा कि मेरे पक्ष में अपनी उम्मीदवारी वापस लेने के लिये श्रीयुत मजुमदार, श्रीयुत नियोगी और श्रीयु गुहा को मेरा हार्दिक धन्यवाद दे दें। श्रीयुत गुहा का आज सवेरे अखबारों में जो पत्र आया है, उसके लिये उन्हें खासतोर पर मेरा धन्यवाद कर दें। मैं उनके हृदय की विशालता की बड़ी सराहना करता हूं, जिसे उस वक्तव्य में अभिव्यक्ति मिली है। जिसमें कूट–कूट

कर सच्चाई भरी है। और आप उन्हें आश्वासन दे दें कि मेरी से उनके प्रति उदारता में कभी कोई कमी नहीं होगी।

बन्दी होने के कारण मेरे लिये मित्रों और सहकर्मियों से सलाह करना संभव नहीं रहा है कि मुझे केन्द्रीय विधान सभा का चुनाव लड़ना चाहिए या नहीं और मेरे इस अचानक लिये फैसले से वे हतप्रभ तो नहीं हैं? जेल से लिखी चिट्ठी में मैं उन सभी बातों को अभिव्यक्त नहीं रक सकता, जिनके कारण मैंने ऐसा किया है लेकिन मुझे पक्का विश्वास है कि राजनीतिक सोचवाले सभी लोग सहजबुद्धि से समझ जाएंगे कि किन कारणों से मैंने यह फैसला किया है और वे इसको दिल से सही मानेंगे। मैं इस पत्र में ऐसी दो–एक बातें ही लिखूंगा। मैं आपसे ये बातें अगली कानूनी भेंट के दौरान कह सकता हूं लेकिन वह मेरे लिये सही या उचित नहीं होगा, इसीलिये यह पत्र लिख रहा हूं।

अन्य बातों के अलावा, मेरा चुनाव मौलान अबुल आजाद और उन सभी को, जिनका वे प्रतिनिधित्व करते हैं, एक संकेत होगा। बी. पी. सी. सी. पर हमले में उनके पूरी तरह घबरा जाने और अपनी स्थिति हास्यास्पद बना लेने के बाद मौलाना ने सोचा कि हमारी अनुपस्थिति का वे लाभ उठायेंगे और वैधानिक मोर्चे पर हमला करेंगे ताकि हमारी सार्वजनिक हैसियत कमजोर हो। एक बार फिर उनका भ्रम दूर होगा। उनके ताजा हमले से–जिसे मैं विजया उपहार कहता हूं–देश में हमारी ताकत और प्रतिष्ठा बढ़ी है तथा उन लोगों का असली चरित्र और अधिक उजागर हुआ है, जो बातें तो सत्य और अहिंसा की करते हैं, लेकिन वास्तव में उनका आचरण असत्य, हिंसा और घृणा पर आधारित होता है। इस संबंध में कलकत्ता के भूतपूर्व मेयर और बंगाल कांग्रेस संसदीय पार्टी के उपनेता श्रीयुत संतोष के. बसु का चुनौतीपूर्ण पत्र देशभर में बार–बार पढ़ा जाना चाहिए। इस समय मैं मौलाना के साथ अपने कटु अनुभव के बारे में कुछ नहीं कहूंगा, उसे मैं दूसरे दिन के लिये सुरक्षित रखता हूं। लेकिन यह पूछना प्रांसगिक होगा कि देश में इस समय मौलाना के कितने अनुयायी हैं। नेता कहलाने से पहले हर कोई कांग्रेस में कुछ अनुयायी लाता है। मुझे संदेह है कि अनुयायियों के बारे में मौलाना कोई दावा कर सकते हैं।

मौलाना और आलाकमान के साथ अपने संबंधों के मामले में अब तक हमारी नीति आक्रामक नहीं रही है और हम उसी नीति पर चलेंगे। लेकिन हम आत्मरक्षा तो करेंगे ही। फलस्वरूप, हर हमले का कारगर जवाबी हमला होगा–मौलाना को यह मालूम होना चाहिए और जवाबी देशभर में, जहां हमारे मित्र और समर्थक हैं, होगा। अगर आलाकमान के साथ लड़ाई लम्बी और कटु होती है तो हम इसके लिये बिल्कुल तैयार हैं। हम देश में अपनी हैसियत जानते हैं। साथ ही, हमारे साथ युवा वर्ग है, जिसे कष्ट

झेलने के मामले में असीम धैर्य और क्षमता है। इसलिये हम सफलता के मामले में इत्मीनान से हैं। हम आजकल अधिक महत्वपूर्ण मुद्दों को लेकर व्यस्त हैं, लेकिन मौलाना को यह नहीं समझना चाहिए कि उसके चलते हम आलाकमान की विध्वंसकारी हरकतों से अपने घरों की रक्षा नहीं कर पायेंगे।

मेरा निर्वाचन यह संकेत भी देगा कि मैं केन्द्रीय विधानमंडल से तटस्थ रहने की नीति के सख्त खिलाफ हूं। संभवतया, कांग्रेस पार्टी की सार्वजनिक कर्तव्य की इसी आपराधिक अवहेलना के कारण भारत रक्षा अधिनियम अपने वर्तमान स्वरूप में पारित हो सका और केन्द्रीय विधानमंडल में जनता की आवाज असल में सुनायी ही नहीं दी—यह कहना जरूरी नहीं है कि मैं कांग्रेस आलाकमान की आत्मघाती नीति का अनुसरण नहीं करूंगा।

कुल मिलाकर, मेरा निर्वाचन अन्य निहितार्थों के साथ संकेत देने का प्रतीकात्मक कार्य होगा कि हम मौलाना और उनके चौगुटे की चुनौती का सामना देश के हर हिस्से में और हर मोर्चे पर करने को तैयार हैं। हम भारत में जनमत के सच्चे प्रतिनिधि होने का दावा करते हैं और उन लोगों की अपेक्षा बेहतर कांग्रेसी होने का दावा करते हैं, जिनके पांव लड़खड़ाने लगे हैं। अगर अधिक सबूत की जरूरत हुई तो हम अपने आचरण से यह साबित भी कर देंगे कि हमारा दावा पूरी तरह सही है।

सादर,

भवनिष्ठ

सुभाष सी. बोस

प्रेषित सार्दुल सिंह कवीशर

प्रेसीडेंसी जेल

कलकत्ता

4.11.10

व्यक्तिगत—प्रकाशन के लिये नहीं

प्रिय सरदारजी,

आज सवेरे मैंने आपको निम्नलिखित तार भेजा है, आशा है कि वह आपको यथासमय मिल जाएगा।

सार्दुल सिंह कवीशर

लाहौर

संदर्भ : आज की प्रेस रिपोर्ट। आशा है कि आप महात्मा गांधी के उपवास का जोरदार विरोध करेंगे विराम पत्र अलग से सुभाष बोस।

आज सवेरे के अखबारों में खबर छपी है कि महात्मा गांधी ने उपवास करने

का फैसला किया है और कि उन्होंने सरकार को इसकी सूचना दे दी है। इससे पहले, अखबारों में खबर छपी थी, जिसमें इस बात का संकेत था कि पूरी संभावना है कि गांधीजी फिर उपवास करें—फलस्वरूप किसी को इस ताजा खबर से यह नहीं लगना चाहिए कि यह अकस्मात हो रहा है।

मैं इस सवाल पर अपना दृष्टिकोण बताने के लिये आपको यह पत्र लिख रहा हूं ताकि आप इससे सहमत हों—वैसे मुझे पक्का विश्वास है कि आप सहमत होंगे—आप इन परिस्थितियों में जैसा भी जरूरी समझें, करें बिना किसी संदेह या हिचकिचाहट के, कि गांधीपंथी लोगों में उसकी यात्रा में उसकी क्या प्रतिक्रिया होगी।

राजकोट उपवास की विफलता के बाद, मैंने सोचा कि वह अंतिम गांधीपंथी उपवास था—लेकिन स्पष्ट रूप से ऐसा समझना मेरी गलती थी। महात्माजी अपनी भारी भूलों के बाद भी नहीं बदलेंगे। यह उपवास अगर नैतिक बलप्रयोग नहीं है तो क्या है और अहिंसा के अग्रदूत को इसका सहारा क्यों लेना चाहिए। उपवास के सवाल पर वे अन्दर का प्रकाश देख सकते हैं, इस बात से हिंसा की प्रकृति नहीं बदली जा सकती। इससे नैतिक बलप्रयोग या हिंसा को अहिंसा में रूपान्तरित नहीं किया जा सकता। हमारा रूख बिल्कुल भिन्न है। हमारी अहिंसा तात्विक या अलौकिक नहीं है, इसलिये हमारे लिये उपवास या भूख—हड़ाल वर्जित नहीं हैं असल में मैंने पहले भी की है और अगर ऐसा करने को मुझे बाध्य किया गया तो फिर कर सकता हूं।

जब जतीन दास ने भूख हडताल की और अपने प्राण त्याग दिये तो महत्माजी के पास उनके लिये दो श्रद्धेय वचन भी नहीं थे। वास्तव में, उन्होंने एक मित्र को लिखा कि अगर मुझे मुंह खोलना पड़ा तो वह अप्रीतिकर ही होगा लेकिन महात्मा गांधी जब चाहे, खुद भूख हड़ताल कर सकते हैं और हमें मानना होता है कि उनके मामले में नैतिक बल प्रयोग, परिष्कृत होकर अहिंसा हो जाता है। आखिर हमारे भोलेपन की भी कुछ सीमा है। जो लेग पहले बिल्कुल अंध भक्त थे, वे भी अब आंखे खोलने लगे हैं।

महात्मा की भूख हड़ताल पर मेरी मुख्य आपत्ति यह है कि पूरा अधिकार अपने हाथ में लेकर, कांग्रेस को नपुंसकता की स्थिति में पहुंचाने के बाद, वे जन—आंदोलन के विकल्प के रूप में भूख हड़ताल कर रहे हैं। सविनय अवज्ञा के मामले में व्यक्तिग रूप से मुझे कोई आपत्ति नहीं होगी अगर सामान्य राजनीतिक तरीके के पूरक के रूप में निजी या राष्ट्रीय सम्मान और न्याय की रक्षा के लिये वे अपने अस्त्र का उपयोग करें, लेकिन जन—आंदोलन के बदले नहीं। हम देखे हैं कि जैसा राजकोट में हुआ, वैसे ही यहां है क जब जन—आंदोलन को जानबूझ कर नष्ट कर दिया गया है तो उपवास किया जाता है। ऐसे उपवास से, सबका ध्यान जनता के हृदय में संजोये उद्देश्य या आंदोलन से हटकर, उपवास करने वाले एक व्यक्ति पर जा सकता है। मुद्दे को

इस तरह रास्ते से हटने से जन–उद्देश्य की पूर्ति नहीं हो सकती, भले यह एक व्यक्ति की लोकप्रियता बढ़ा सके या उनके लिये अधिक सहानुभूति जुटा सके। स्थिति भिन्न होती अगर परिहार्य परिस्थितियों के दबाव के कारण हुए जन–आंदोलन के परिणामस्वरूप स्वाभाविक तौर पर उपवास किया जाता।

क्षणभर के लिये हम इस पर विचार करें कि महात्माजी ने अब तक उपवास के जरिये क्या हासिल किया है। कष्ट का निस्संदेह अन्तर्भूत नैतिक महत्व है–लेकिन उसके अलावा उनके उपवासों से गिनाने योग्य कोई वस्तुनिष्ठ लाभ नहीं हुआ है। पूना के उपवास से अनुसूचित जातियों को कुछ अधिकार मिला, लेकिन वह उद्देश्य भी पूर साम्प्रदायिक पंचाट की उनकी अन्तर्निहित स्वीकृति से और अनुसूचित जातियों के मामले में पृथक मतदाता सूची की आंशिक स्वीकृति से दब गया। फलस्वरूप, उपवास के क्षेत्र में उपलब्धि का उनका रिकार्ड व्यावहारिक तौर पर शून्य है। फिर भी, जब तक उपवास ने जन–आंदोलन का स्थान ले लिया तब तक कोई विरोध नहीं किया गया, मदद ही की गयी। उपवास को अब जन आंदोलन को ध्वंस और नष्ट करके उसके विकल्प के रूप में अपनाया जा राह है। परिणामस्वरूप, हम जो जन–आंदोलन में विश्वास करते हैं, इस अपना नैतिक समर्थन नहीं दे सकते बल्कि यह हमारा कर्तव्य होना चाहिए कि हम खुले तौर पर इस उपवास की निन्दा करें– गांधीपंथी हलकों से गलतफहमी या दुर्व्यवहार के खतरे के बावजूद।

इस मामले में सार्वजिनक तौर पर मेरे लिये कुछ कहना उचित नहीं होगा क्योंकि मैं स्वतंत्र नहीं हूं और न इस सिलसिले में मेरा नाम घसीटा जाना चाहिए। लेकिन इस मामले में आप पर बहुत बड़ी जिम्मेदारी है क्योंकि मेरी अनुपस्थिति में आप अखिल भारतीय फारवर्ड ब्लॉक के अध्यक्ष हैं और जनता स्वाभाविक तौर पर आपसे पत्र नेतृत्व की अपेक्षा करेगीं इस पत्र को लिखने का एक और उद्देश्य आपको यह आश्वासन देना है कि अगर इस मामले में आप वही करते हैं, जो मैं स्वतंत्र रहने पर करता तो आपको मेरा पूरा समर्थन होगा।

आपका

सुभाष सी. बोस

दो शब्द और तथा मेरा पत्र समाप्त। एम. गांधी ने अक्सर कहा है कि वे ब्रिटिश सरकार को उलझन में नहीं डालना चाहते। क्या यह उपवास उस सरकार को उलझन में नहीं डालेगा? और क्या यह सरकार से अधिक जनता को उलझन में नहीं डालेगा, क्योंकि उपवास के समय वे जेल में नहीं होंगे?

सादर,

एस.सी.बी
सरदार सार्दुल सिंह कविशर
चैम्बरलेन रोड
लाहौर

प्रेषितः अमिय बोस
हवाई डाक द्वारा
प्रेसीडेंसी जेल
कलकत्ता
15.11.40
प्रिय अमिय,

कई महीनों से मैंने आपको पत्र नहीं लिखा है। अपनी गिरफ्तारी के बाद मेरे पास कुछ खास लिखने को था भी नहीं, लेकिन आप जो पत्र और तार अपने घर भेजते रहे हैं, उनसे आपके बारे में नियमित जानकारी मिलती रही हैं। मेरी यही अनवरत प्रार्थना है कि ईश्वर आपको सकुशल रखें।

आज मुझे आपको कुछ खास लिखना हैं—अतः यह पत्र लिख रहा हूं। आपने जुलाई के पहले सप्ताह में, मेरी गिरफ्तारी और बंदी के बारे में मिस्टर सोरेनसेन के पूछे गए प्रश्न पर भारत—संबंधी विदेश मंत्री मिस्टर एमेरी का उत्तर 'दि टाइम्स' में पढ़ा है। उसके बाद विदेशमंत्री एस.ओ.एस. द्वारा यह बताया गया कि मुझे कलकत्ता में हौलवेल स्मारक को हटाने के लिये किए गए सत्याग्रह से उत्पन्न स्थिति के संबंध में हिरासत में लिया गया था। यह किसी भी तरह पूर्ण सत्य नहीं है।

असलियत यह है कि हौलवेल स्मारक को उसके बाद सरकार द्वारा हटा भी लिया गया है। मेरे एक मित्र और मुझे, छोड़कर हौलवेल स्मारक सत्याग्रह के सिलसिले में गिरफ्तार सभी लोगों को रिहा कर दिया गया है। उनकी रिहाई हुए ढाई महीने हो चुके हैं । इस अवधि में मैं बना मुकदमा चलाये भारत रक्षा कानून की धारा 26 के तहत बंदी हूं और उसी कानून की धारा 38 के तहत मुझ पर कुछ महीने पहले दिये गए तीन भाषणों और साप्ताहिक 'फारवर्ड ब्लॉक' के लिए एक लेख के लिये, जो मेरा लिखा नहीं था, दो मजिस्ट्रेटों के सामने मुकदमे चल रहे हैं। आप समझते होंगे कि यह अनोखी प्रक्रिया है। सरकार ने मुझे अब तक इस बात का अस्पष्ट संकेत भी नहीं दिया है कि हौलवैल स्मारक सत्याग्रह के समाप्त हो जाने और मेरे खिलाफ कानूनी कार्यवाही शुरू कर दिये जाने के बाद बिना मुकदमा चलाये बंद क्यों जारी हैं सरकार के इरादे की जांच के लिये सुनवाई मजिस्ट्रेट के सामने जमानत की अर्जियां दी गयीं और सरकारी

प्रवक्ताओं ने इनका विरोध किया–जिससे जाहिर होता है कि कार्यपालिका, कानून की प्रक्रिया में मनमान हस्तक्षेप कर रही है। परसों एक सुनवाई मजिस्ट्रेट ने खुलेआम घोषणा की कि वे जमानत देंगे और उन्होंने ऐसा किया भी–लेकिन उन्होंने साथ ही कहा कि जब तक सरकार धारा 26 के तहत बंदी का आदेश वापस नहीं लेती, जमानत संबंधी उनका आदेश निष्फल रहेगा। मेरी समझ में कोई बात नहीं आती, सिवाय इसके कि मैं प्रतिशोधी नीति का शिकार हूं।

मैं आपसे जो चाहता हूं, वह इस प्रकार है; मैं चाहता हूं कि आप इन तथ्यों (और मेजदादा को जो तथ्य आपके पास भेजने को कह रहा हूं) को इंडियों लीग, भारतीय समझौता ग्रुप, स्वराज और भारतीय राजनीतिक ग्रुप के मित्रों की जानकारी में लाएं ताकि वे संसद और बाहर के हमारे मित्रों को सूचित कर सकें। मैं नही चाहता कि आप इस काम में अपनासमय बरबाद करें या अपनी पढ़ाई से ध्यान बटाएं। आप इस पत्र को टाइप करा के उपर्युक्त संगठनों को भेज सकते हैं और जो भी जरूरी होगा, वे करेंगे। आपका काम वहीं समाप्त होगा है। मैं व्यक्तिगत तौर पर अनेक एम. पी. को जानता हूं–अधिकतर लिबरल और लेबर पार्टियों के – जैसे मिस्टर सोरेनसेन, मिस्टर थर्टल (लैंड्सबरी के दामाद), मिल विलक्निसन, कर्नल वेजवूड, आई. एल. पर्स, मिस्टर वर्नन बार्टलेट, लार्ड सैमुएल, लार्ड स्नेल, लार्ड लिस्टोवेल, लार्ड फैरिगंडन–इसके अलावा, वर्तमान मंत्रिमंडल के लेबर सदस्य। मैं अलग से मिस्टर आर्थर ग्रीनवुड को भी लिख रहा हूं। आपको याद होगा, 1938 में मेरी यात्रा के दौरान कैक्सटन हॉल में मेरा जो सार्वजनिक स्वागत हुआ था, उस समारोह की अध्यक्षता मिस्टर ग्रीनवुड ने की थी। संसद से बाहर जिनकी इसमें दिलचस्पी हो सकती है और जो मेरे व्यक्तित्व को जानते हैं, उनमें लंदन के प्रो. लास्की, सर वाल्टन लेटन, मिस्टर विकहम स्टूड, मिस्टर बेसिल मैथ्यूज और मिस्टर हौरेबिन, कैम्ब्रिज के प्रो. रेड्डेवे और प्रो. फॉय, ऑक्सफोर्ड के मिस्टर बर्टेंड रसेल और प्रो. लिंड्से आदि हैं । जो जरूरी है, वह है उन्हें उपर्युक्त जानकारी उपलब्ध कराना।

मैं आपका अधिक समय नहीं लूंगा, मैं पत्र यही समाप्त करता हूं। आशा हे कि यह पत्र आपको मिल जाएगा। अगर नहीं भी मिलता है तो भी मुझे भरोसा है कि दूसरे माध्यमों से यह जानकारी इंग्लैंड पहुंच जाएगी। मैं मेजदादा से कह रहा हूं कि आपको मेरे मुकदमे की विस्तृत जानकारी भेज दें, मैंने तो इस पत्र में संक्षिप्त रूपरेखा ही प्रस्तुत की है। इतना ही।

श्रीयुत अमियनाथ बोस

सस्नेह

# सुभाष चन्द्र बोस के दस्तावेज-II

(कैम्ब्रिज, क्वीन्स कॉलेज के)
सुभाष
द्वारा, लॉयड्स बैंक लि.
6 पाल माल,
लंदन एस. डब्ल्यू.

प्रेषितः अर्थुर ग्रीनवुड
हवाई डाक द्वारा
प्रिय मिस्टर ग्रीनवुड,

15.11.40

मुझे पक्का विश्वास है कि आप को यह जानने में दिलचस्पी होगी कि इस देश में भारत रक्षा कानून कैसे चलाया जा रहा है। मैं यहां स्वयं अपने मामले के बारे में चर्चा करूंगा।

पिछले जुलाई महीने में मुझे अचानक भारत रक्षा कानून की धारा 129 के तहत गिरफ्तार किया गया और जेल ले जाया गया। सरकार की ओर से मेरी गिरफ्तारी के कारण के बारे में तब तक कोई सफाई नहीं दी गयी जब तक कि ब्रिटिश संसद (हाउस ऑफ कामन्स) में मिस्टर सोरेनसेन के प्रश्न के उत्तर में भारत संबंधी विदेशमंत्री मिस्टर एमेरी ने यह उत्तर नहीं दिया कि गिरफ्तारी कलकत्ता में हौलवेल स्मारक को ढहाने या हटाने के आंदोलन के संबंध में हुई। उसके बाद, बंगाल के मुख्यमंत्री में बंगाल विधानसभा में घोषणा की कि हौलवेल स्मारक सत्याग्रह ही मेरी रिहाई में आडे आता है।

थोडे ही दिन बाद, बंगाल सरकार को हमारी मांग की तर्कसंगति समझ में आयी और उसने स्मारक को हटाने का आदेश दिया। इसके हटाये जाने के साथ ही हौलवेल स्मारक सत्याग्रह के सिलसिले में जेल में डाले गए सभी लोगों को रिहा कर दिया—सिवाय मेरे और मेरे एक मित्र के। धारा 129 के आदेश को भारत रक्षा कानून की एक अन्य धारा 26 के तहत के आदेश के रूप में बदल दिया गया, जिसमें बिना मुकदमा चलाये मेरी स्थायी बंदी का प्रावधान था। इसके साथ ही, उसी कानून की धारा 38 के तहत, कई महीने पहले दिये गए मेरे तीन भाषणों और एक साप्ताहिक पत्रिका 'फारवर्ड ब्लॉक' जिसका मैं सम्पादक था में छपे बाहर के लेख के लिये, संपादक पर दो मुकदमे चलाये गए। कई महिने पहले प्रकाशित इस लेख के लिये सरकार बिना चेतावनी 500 रूपये की जमानत राशि जब्त कर चुकी थी और हमसे दो हजार रूपये की अतिरिक्त राशि अमा करवा चुकी थी।

पिछले ढाई महिने से इस तरह मैं उस कानून की एक धारा के तहत बन्दी हूं और उसी कानून की दूसरी धारा के तहत दो अदालतों में मुझ पर मुकदमे चलाये जा रहे हैं। आप आसानी से समझ सकते हैं कि ऐसी कार्यवाही कितनी अभूतपूर्व और अनुचित है। इसके सिवाय मेरी समझ में कुछ नहीं आता कि मैं प्रतिशोधी नीति का शिकार हूं और कि सरकार किसी भी तरह मुझे जेल में रखने पर आमादा है।

सरकार कानून की प्रक्रिया में हस्तक्षेप करने की भी दोषी है। जब सुनवाई मजिस्ट्रेट के सामने मेरी जमानत की अर्जियां पेश की गयीं तो सरकारी प्रवक्ताओं ने दोनों अदालतों में अर्जी का विरोध किया। परसों एक मजिस्ट्रेट ने घोषणा की कि वह जमानत देने जा रहा है, लेकिन आदेश तब क निष्फल रहेगा, जब तक कार्यपालिका धारा 26 के तहत जारी आदेश वापस नहीं लेती है। इस पर गौर किया जाना चाहिए कि भारत रक्षा कानून के संचालन में बंगाल सरकार, भारत सरकार के निर्देशों का पालन नही कर रही है।

यहां इस प्रान्त में भौचक्का करने वाली बातें हो रही हैं। अगर कोई मुसलमान हो तो उनके लिये भारत रक्षा कानून के अलग मायने हैं। गैर मुसलमानों को ही दंडित किया जा रहा है। भारत रक्षा कानून के तहत गिरफ्तार और जेल में बंद अनेक मुसलमानों को अचानक रिहा कर दिया, केवल इस कारण कि उनकी इस्लाम में आस्था थी या वे मुस्लिम लीग के सदस्य थे।

पिछले महीने के लगभग अंत में मैं भारतीय विधान सभा के लिय निर्विरोध चुना गया। संसदीय परम्परा के अनुसार मैंने विधान सभा की बैठकों में उपस्थित होने की छूट मांगी, लेकिन 'निरापदता' की मांग अब तक पूरी नहीं की गयी है। हाल में बर्मा में एक सजायाफ्ता कैदी के मामले में, बर्मा सरकार ने उन्हें उस विधान सभा की बैठकों में उपस्थित होने की अनुमति दी।

मैंने किसी तरह की अतिश्योक्ति का सहार नहीं लिया है और केवल अपनी जानकारी के तथ्यों का उल्लेख किया हैं। उपर्युक्त तथ्यों से किसी के लिये भी इस बात की कल्पना करना कठिन नहीं होना चाहिए कि मुझसे कम महत्वपूर्ण और प्रभावशाली लोगों के मामले में किस प्रकार का अन्याय होता होगा। आखिर इसका इलाज क्या है?

हाल ही में आपको यह सुनकर सदमा पहुंचा होगा कि पंडित जवाहरलाल नेहरू को भारत रक्षा कानून के अंतर्गत चार वर्ष की जेल की सजा दी गयी है, लेकिन केवल इस प्रान्त में हजारों ऐसे मामले हैं, जहां लोगों को बिना मुकदमा चलाये 1931 से 1938 तक हिरासत में रखा गया है। स्वयं मुझे 1932 से 1937 तक लगातार कैद

और असल में निर्वासन भुगतना पड़ा । फिर पंडित नेहरू के मामले से सबको यह समझने में आसानी होगी कि उनकी जैसी प्रसिद्धि और प्रतिष्ठा वाले नेता के साथ इस तरीके का व्यवहार किया जाता है तो आम राजनीतिक कार्यकर्ता का क्या हश्र होता है।

क्या ऐसी परिस्थितियों में यह कोई आश्चर्य की बात होगी कि मनुष्य होने के नाते हम इस समय की समस्याओं पर आप से आंख नहीं मिला सकते?

मैं उपर्युक्त परेशानियां से छुटकारा पाने की उम्मीद में नहीं लिख रहा हूं। मुझे याद है कि कार्क लार्ड मेयर, टेरेंस मैकस्वीनी का मामला, जो शाही विशेषाधिकार से भी नहीं रिहा हो सके क्योंकि तत्कालीन प्रधानमंत्री लायड लार्ड आड़े आ गए और भारत में इतना असहाय महसूस करते है, से लगता है हम सभी एक विनाशकारी व्यवस्था के पूरी तरह खिलाफ हैं। जब तक यह व्यवस्था नहीं बदलती, व्यक्ति को स्वतंत्रता का जन्मसिद्ध अधिकार केसे मिल सकता है?

ऐसे संकट के समय मैं आपका बहुमूल्य समय केवल इसलिये लेने की जुर्रत कर रहा हूं क्योंकि मुझे लगता है कि चूंकि आप मुझे व्यक्तिगत रूप से जानते हैं, इसलिये मैं जो कह रहा हूं उस पर आपको भरोसा होगा और आप क्षणभर के लिये स्थिति का दूसरा पहलू भी देख सकेंगे और उसके कारण, आज हमारी जो दुर्दशा है, उसको समझ पाएंगे।

हार्दिक सम्मान के साथ,

भवदीय,
सुभाष सी. बोस

मिस्टर आर्थर ग्रीनवुड, एम. पी.
उप नेता
संसदीय लेबर पार्टी और
मंत्रिमंडल सदस्य,
व्हाइटहॉल,
लंदन, एस. डब्ल्यू

प्रेषित

आर्थर मूर
व्यक्तिगत
प्रेसींडेंसी जेल
कलकत्ता
17.11.40

# सुभाष चन्द्र बोस के दस्तावेज-II

प्रिय मिस्टर आर्थर मूर,

यह पत्र अप्रत्याशित स्थान से है। परिस्थितियों ने मुझे आपका अखबार पहले से अधिक नियमित रूप से पढ़ने का मौका दिया है, जबकि (जेल से) बाहर रहने पर मेरे पास बहुत कम फुरसत रहती थी। यह आपसे सिर्फ यह कहने के लिये है कि समकालीन ज्वलंत विषयों पर आपके अनेक लेखों की मैं सराहना करता हूं। आप के उन लेखों में वास्तविकता और विवेचनात्मक क्षमता दिखती है जिनका इन दिनों कभी–कभी दुर्भाग्य से अभाव रहता है। आप जो लिखते हें उनमें उनसे सार्थकता आती है और इसलिये वे तब भी ध्यान आकृष्ट करते हैं जब कोई व्यक्ति किसी खास दृष्टिकोण पर पूरी तरह सहमत नहीं भी हो। एच. जी. वेल्स के प्रति और सरकारी विज्ञप्तियों के प्रति आपका दृष्टिकोण इसके उदाहरण हैं।

एक बार खाने की मेज पर आपने कहा था कि विदेश नीति और अन्तरराष्ट्रीय मामलों पर आपके लेखों की मैं प्रशंसा करता हूं। मुझे इसमें कोई संदेह नहीं कि अभी हाल ही में आपका यह कहना सही था कि घटनाओं ने आपके दृष्टिकोण को तर्कसंगत सिद्ध किया है और इसलिये आपकी बात सुनी जानी चाहिए लेकिन मुझे संदेह है कि ऐसा होगा।

आशा है कि मध्य पूर्व की हवाई यात्रा आपके लिये सुखद ही होगी।

भवनिष्ठ

एस. सी. बोस

मिस्टर आर्थर मूर
द्वारा, दि स्टेट्समैन

चौरंगी स्वक्वायर
कलकत्ता
प्रेषित मुकुन्दलाल सरकार
सेंसर किया गया और स्वीकृत
अस्पष्ट
कृते डी. सी. एस. बी.
स्वीकृत
अस्पष्ट
लेफ्टि. कर्नल. आई. एम. एस.
सुपरिटेंडेंट,
प्रेसीडेंसी जेल
पूरी तरह व्यक्तिगत

प्रेसीडेंसी जेल
21.11.40

प्रिय मुकुन्द बाबू,

आपका 11 नवम्बर का पत्र पाकर खुशी हुई जो मुझे परसों मिला।

आशा है कि अब आप ठीक होंगे।

आपने जब जेल में मुझसे भेंट की, तब मैं ठीक था। उसके बाद से मैं साइटिका या उस जैसी बीमारी से ग्रस्त हूं। अब तक यह मामूली है—और मैं इसे रोकने का भरसक प्रयास कर रहा हूं। मुझे अब भी पहले के बड़े दौरों की याद है और नहीं चाहता हूं कि वैसा अनुभव फिर हो।

मैं जेल से बाहर के अपने मित्रों को कैसे संदेश भेज सकता हूं जबकि मैं आजाद नहीं हूं?

मुझे सरदार सार्दुल सिंह का पत्र मिला और आशा है कि उन्हें भी मेरा पत्र मिला होगा। मुझे अधिक खुशी होती अगर गांधीजी को भेजे तार में उन्होंने मेरा नाम न दिया होता। किसी के बारे में गलतफहमी हो सकती है अगर वह पूरी तरह अपनी बात नहीं समझा पाए, जो जेल से कर पाना बेहद मुश्किल है।

बड़ी हिचकिचाहट के बाद मैं आपको कुछ सलाह दे रहा हूं। यह केवल आपके लिये है और इसे गोपनीय समझा जाना चाहिए और किसी को बताने के लिये नहीं है। अगर मैं आजाद रहता, तो मैं सामान्य तौर पर निर्देश जारी कर सकता िा। लेकिन यहां रहते हुए मैं ऐसा नहीं कर सकता—क्योंकि इससे गलतफहमी पैदा हो सकती है। हम वर्धा के आदेश का पालन नहीं करते इसलिये इसका कोई महत्व नहीं है कि गांधीजी क्या करते हैं, आप पर आंदोलन में कूद पड़ने और गिरफ्तारी देने का कोई दायित्व नहीं है। आप पहले की तरह ही रहिये। अतीत में हम ने ही मेहनत की और कष्ट झेला, जबकि दूसरों ने लाभ उठाया लेकिन यह सब कितने दिन चेलगा?

इतना ही।

हार्दिक अभिवादन के साथ,

भवनिष्ठ
सुभाष सी. बोस
श्रीयुत मुकुन्दलाल सरकार,
37, कालेज—स्ट्रीट,
कलकत्ता